# नवकार मन्त्र की महिमा

आनद मगल करू आरती, सत चरण की सेवा,
प्रभु सत चरण की सेवा।।
शिवसुख कारण विघ्न निवारण पचपरमेष्ठि देवा।
प्रभु सत चरण की सेवा ।। टेर ।।

पहली आरती अरिहन्त देवा, कर्म खपे तत् खेवा,
चौसठ इन्द्र करे तव सेवा, वाणी अमृत मेवा।।१।।आनन्द॰

बीजी आरती सिद्ध निरजन, भजन भव–भय केरा,
चिदानन्द चिद्रूप अखडित, मिटे भवो भव फेरा।।२।। आनन्द॰

तीजी आरती श्री आचारजजी, छत्तीस गुण गभीरा,
सघ शिरोमणि सोहे दिनमणि, दे हित बोध अनेरा।।३।।आनन्द॰

चौथी आरती उपाध्यायजी, भणे भणावे ऐवा,
सूत्र अर्थ करे तत् खेवा, सेवा करे तस देवा।।४।।आनन्द॰

पचम आरती सर्व साधुजी, भारड पखी जेवा,
पच महाव्रत पाले, दूषण टाले, अविचल शिव सुख लेवा।।५।।आनन्द॰

गावे सीखे ने सुणे आरती, भविजन भासे एवा,
तेहना पातक टल जावे, नित उठ मगल मेवा।।६।।आनन्द॰

भाव धरीने गावे आरती, पच परमेष्ठी देवा,
'विनयचन्द मुनि' गुण गावे, लेना शिवसुख मेवा।।७।।आनन्द॰

## पंच नवकार शरण

(तर्ज राधेश्याम)

अरिहत प्रभु का शरणा लेकर, क्रोध भाव को दूर करे।
क्षमा भाव से शान्ति धरकर, मीठा ही व्यवहार करे।।१।।

सिद्ध प्रभु का शरणा लेकर, मान बडाई दूर करे।
विनीत भाव से छोटे बनकर, ऋजुता का व्यवहार करे।।२।।

आचार्यो का शरणा लेकर, झूठ कपट का त्याग करे।
सीधा सादा रहना अच्छा, जीवन सारा सरल बने।।३।।

उपाध्याय का शरणा लेकर, खोटी तृष्णा दूर करे।
मर्यादा से ज्यादा लक्ष्मी, रखकर क्या कल्याण करे।।४।।

मुनियो के चरणो मे रहकर, अपना कुछ उद्धार करे।
मूल कषायो को क्षय करके, वीतराग पद प्राप्त करे।।५।।

## गुरु वन्दना

गुरुदेव ! तुम्हे नमस्कार बार बार है।
श्री चरण शरण से हुआ जीवन सुधार है।।टेर।।
अज्ञान तम हटा के ज्ञान ज्योति जगा दी।
दृढ आत्म ज्ञान मे अखण्ड दृष्टि लगा दी।
उपदेश सदाचार सकल शास्त्र सार है।।१।।गुरुदेव०



* गुरु आज्ञा- परायण
* निरन्तर अध्ययन- चिन्तन- मनन
* नारी- जागरण के लिए निरन्तर
* बलि- निषेध के लिए सदैव

-विधि युक्त सिर झुका के कर रहे है वन्दना।
अब हो रही मगलमयी सद्भाव की है स्पदना।
माधुर्य से मिटा रही मनका विकार है।।२।।गुरुदेव॰

यह है मनोरथ नित्य रहे सन्त चरण मे।
अन्तिम समय समाधि मरण चार शरण मे।
यह 'सूर्य–चन्द्र' मोक्ष मार्ग मे विहार है।।३।।गुरुदेव॰

## उपसर्ग हर स्तोत्र:

उपसर्ग हर श्री पार्श्व जिन, मगल करण अवतार है।
सघन कर्म विमुक्ति कारक, सर्पादि विष हरतार है।
कल्याण के सद्धाम है पर स्वय तो निष्काम है।
भक्ति सहित वन्दू उन्हे, गुणकर ललित ललाम है।।१।।

सर्पादि का विष दूर कारक, नाम जिनका मत्र है।
जो कष्ट मे ध्याये इसे, वह भव्य परम पवित्र है।
सब रोग मारी ज्वर जरादिक, पास नही आते कभी।
ग्रह भूत प्रेतादिक भगे, तव नाम लेते ही सभी।।२।।

दूर ही रहे तव नाम मत्र, प्रणाम भी बहु फल फले।
नारक पशु के दु ख टले दौर्भाग्य नर भव का गले।
जब तक रहे ससार मे, नर देवभव के सुख लहे।
तव नाम की महिमा अतुल, पर मदमति जन ना सहे।।३।।

जिनदेव पार्श्वनाथ सेवा, ससृति मे उद्भुत कही।
कल्प द्रुम काम कुभ धेनु, अचित्य मणि सम है सही।
श्रद्धा समन्वित जैसे नरादि, भीति–हत होते सदा।
पाते सतत बिन बाध्य के, अमरादि का पद है मुदा।।४।।

ॐ ह्रीँ श्रीँ ऐँ ॐ, अनन्त हो वीर्य गुणधारक विभो।
सर्व आधि–व्याधि दूर जाये, दर्श से पावन प्रभो।
मनोकामना पूरक यथा, है कल्पद्रु गुणतम परम।
वैसे सफल होते मनोरथ नाम से सुखतम चरम।।५।।

परमेष्ठि वाचक ॐ रू ह्रींकार युक्त नाग राज को।
करते नमन काम जयी, देवेन्द्र वन्द्य जिन राज को।
शान्त–दान्त–अक्लान्त–अभ्रान्त ब्रह्म से शोभित प्रवर।
ससाधना की दीप्ति से, नव चेतना देवे प्रखर।।६।।

विष के प्रहारक मन्त्र दाता पार्श्व प्रभु शिव धाम है।
ध्याये इन्हे नित ध्यान से, वह नीरूज कल काम है।
ॐ ही क्ष्म्ल्व्र्यूं स्वाहा धरणेन्द्र पद्मावती मन्त्र है।
ससिद्धि का अनुपम अमोध, यह यन्त्र अरु सु–त्तत्र है।।७।।

करते नमन ॐ पचमेष्ठी, बीज मात्रिक देव को।
रक्षक परम ॐ ही सदा, शासन विधायक सेव को।
सरोद्रशाली कमठ ताप, का किये मद चूर्ण है।
करुणा सदन दिव्य दीप्ति, धन, मगल मय प्रपूर्ण है।।८।।

- गुरु- आज्ञा परायण
- निरन्तर अध्ययन- चिन्तन- मनन
- नारी- जागरण के लिए निरन्तर प्र
- कुरीति- निरोध के लिए सदैव समुद

ॐ ह्रीं प्रयुक्त अष्टाक्षरी, धरणेन्द्र पद्माराजते।
प्रत्यक्ष कीरति प्रथित है, विघ्न बाधाए ना छाजते।
मद अष्ट के हारक प्रबल, सृति से न ममता मोह है।
कर्मारि के उच्छेद कर, पाते न जिनकी टोह है।।९–१०।।

हे महामुने ! यशोधनी, भक्ति प्रभावक भावना।
चाहते तुम्हारे चरण से, सम्यक्त्व की नित कामना।
ससार मे जब तक रहे, आस्था प्रबल देते रहे।
प्रकाश पुज प्रकाश की, नैया प्रवर खेते रहे।।११।।

## "नमिऊण" स्तोत्र

जिनके पाद पद्म मे नमते, सदा देवो के गणवेश।
चुडामणि की दिव्य प्रभा से, सुशोभित है सौम्य विशेष।
महाभय को नष्ट करे जो, तम का करते है अवसान।
नमन करू मै पार्श्व प्रभु को, करता हूँ सस्तुति गान।।१।।

काति लावण्य नष्ट जिनका, गलित नख मुख हस्त पेर।
जलते अग प्रत्यग सारे, कुष्ट छाया लेता वैर।
तव सेवा अजलि से होता, भक्त निरामय निरापद।
कामना सब फलित होती, लहे समृद्धि सुख सम्पदा।। २–३।।

दुर्वात से घोर क्षुब्ध जलधि, वीचि मे हो रव विशेष।
दिग् विमूढ औ भयान्वित है, छुटा अरू ले श्वास नि शेष।

भटका यान तट जा लगता, चरण नमन से क्षण वार मे।
हे अन्तर्यामी ! पार्श्व जिनवर, सेवक बचे मझधार मे।। ४–५।।

भीषण रूप दवाग्नि लेती, क्रूर पवन का पाके सग।
मुग्ध मृग पशु पक्षी भटके, करुण क्रन्दन से भीत व्रन।
वह दावानल न कुछ करता, जगद गुरु श्री पार्स शरण।
शात स्वस्थ जीवन उनका, भक्ति मे चित्त योग करण।। ६–७।।

वदन चमके अति लाल नयन, जीभ है लपलपा रही।
घोर विकराल अति काला, फण धर जो होवें सही।
तव नाम सतत लेने वाला, कीट समझ उसे फेंक दे।
तो भी नही वह रोष धरता, झुक प्रेम से निज राह ले।। ८–६।।

वन मे भील तस्कर सिह रू व्याघ्रादि का रहता डर।
आकुल व्याकुलता छायी है, त्रस्त बने सारे ही नर।
अधीर विनाशित सर्व ही जन, पाते प्रभु पारस सयोग।
प्रणाम किए होने से पाते, अविनाशी वैभव भोग।।१०–११।।

प्रज्वलित नेत्र विस्फारित मुख, विशाल काय नख वज्र रूप।
कर प्रहार कुभ स्थल चीरा, वनराज का क्रूर स्वरूप।
नभ पतित मणि रत्नो सम जो, वचनास्त्र.भूप धारे।
कुपति हरि सहार न करता, भय चिन्ता प्रभु निवारे।।१२–१३।।

शशि धवल से दन्त सुशोभित, मुसल सदृश सूड विशेष।
मधुपिग जैसे नयन युगल, चचलता जो धरे अशेष।



- परायण
- निरन्तर अध्ययन- चिन्तन- मन
- नारी- जागरण के लिए निरन्तर
- बलि निषेध के लिए सदैव समु

जलधर से रव पूर्ण करि वर, हो मत्तवाला करे उद्दाम।
पर तव सुमिरण से प्रभावी, शात भव्य लगता ललाम।।१४–१५।।

तलवार के अभिघात से, शिर ध्वस्त से पाए विविध।
विदीर्ण भाले से करि है, सो पूर्ण मादकतम सविध।
औत्सुक हो विरव प्रचुर वो, कर रहा रिपु दल सहार।
पराभव दर्पशील रिपु का, तव शरण यश जय जयकार।।१६–१७।।

महाभय हर पार्श्व प्रभो, का कीर्तन सुखकार।
आनद मगल वरते सदा, भगे मन अधियार।।१८–१६।।

राजभय राक्षस दु स्वप्न, अपशकुन पीडा दूर हो।
सध्या मार्ग सकट रजनी, पढे सुने जो स्तोत्र को।
मानतुग आचार्य विरचित, भव्य स्तवन प्रभु पास का।
शमन करे सर्वविघ्न अघ, सदा शरणागत दास का।।२०–२१।।

ध्यान लीन प्रभु पार्श्व खडे, स्वरूप रमणता श्रेयकार।
कमठ उपसर्ग वैर से करता, रहे अचल प्रभु अविकार।
सुर नर किन्नर युवतिओ से, जिनका हुआ सस्तुति गान।
पार्श्व स्वामिन जयवत हो, जो अद्वेष गुण रत्न खान।।२२।।

स्तोत्र मे मत्र ऐसे गुप्त, जैसे देव अन्तर्धान।
"नमिऊण पास विसहर वसह, जिण फुलिग" रूप मत्र जान।
जाने सो ही ध्यावे भव्य, इसे अजपा जाप समान।
अचिन्त्य कारज सिद्ध होते, असीम शक्ति अक्षय निधान।।२३।।

आशा तृष्णा कामना तज, जो ध्यावे प्रभु पास को।
सतोष से दु ख दूर जाता दिल मे रखे विश्वास जो।
आधि व्याधिया दूर रहती निर्भय अवस्था पावे वो।
समय पा स्वामी तुल्य होवे, सशय जरा न प्रकाश दो।।२४।।

## पूज्य हुक्मीचन्दजी का छन्द

(समता सघ के सस्थापक आचार्य)

पूज्य शहर टोडा के थे वासी, सम्वत् अठारासौ गुण्यासी।
सयम ले जीवन सफल करे, पूज्य हुक्मीचन्दजी को ध्यान धरे।।टेर।।

पूज्य महा त्यागी ने वैरागी, जाकी शिवपुर से सूरत लागी।
आतम ज्ञान मे रमण करे, पूज्य हुक्मीचन्दजी को ध्यान धरे।।१।।

पूज्य सब मीठा ने त्याग दिया, इक्कीस वर्ष तप बेला किया।
देवता जा की सेवा करे, पूज्य हुक्मीचन्दजी को ध्यान धरे।।२।।

पूज्य नामे शत्रु मित्र बने, और राज पच मे श्रेष्ठ चुने।
रिद्धि सिद्धि भण्डार भरे, पूज्य हुक्मीचन्दजी को ध्यान धरे।।३।।

पूज्य हुक्मीचन्दजी को ध्यावे, नित नई बधाई घर आवे।
भूत प्रेत भय दूर हरे, पूज्य हुक्मीचन्दजी को ध्यान धरे।।४।।

पूज्य हुक्मीचन्दजी को नाम रटे, तो ताव तेजरो परो हटे।
पूज्य नाम से कुष्ट रोग टरे, पूज्य हुक्मीचन्दजी को ध्यान धरे।।५।।



* गुरु- आज्ञा- परायण
* निरन्तर अध्ययन- चिन्तन- मनन
* नारी- जागरण के लिए निरन्तर प्र
* बलि- निषेध के लिए सदैव समुद्य

पूज्य हुक्मीचन्दजी का गुण गावे, वह सुख सम्पत्ति आनन्द पावे।
चेला चेली पुत्र होय सरे, पूज्य हुक्मीचन्दजी को ध्यान धरे।।६।।

पूज्य नाम लिया से आश फले, जय विजय लक्ष्मी आन मिले।
पूज्य भव सागर से तारे तिरे, पूज्य हुक्मीचन्दजी को ध्यान धरे।।७।।

पूज्य अष्टक विमान मे जावे, बलदेव विदेह हो शिव पावे।
कहे 'चौथमल' जयकार करे, पूज्य हुक्मीचन्दजी को ध्यान धरे।।८।।

## प्रार्थना-महिमा

सुबह और शाम की, प्रभुजी के नाम की।
फेरो एक माला, हो हो फेरो एक माला।।टेर।।

सकल सार नवकार मन्त्र है, परमेष्ठी की माला,
नरकादिक दुर्गति का सचमुच, जड देती है ताला।
कर्मों का जाला, मिटे तत्काला।।१।।फेरो एक माला॰

सुदर्शन और सीताजी ने, फेरी थी यह माला,
शूली का सिहासन हो गया, शीतल हो गई ज्वाला।
शील जिसने पाला, सच्चा है रखवाला।।२।।फेरो एक गाला॰

सुमिरण करके श्रीमती ने, नाग उठाया काला,
महा भयकर विषधर था, वह, बनी फूल की माला।
धर्म का प्याला, पियो प्यारे लाला।।३।।फेरो एक माला॰

द्रौपदी का चीर बढाया, दु शासन मद गाला,
मैना सुन्दरी श्रीपाल का, जीवन बना विशाला।
सुभद्रा ने तोला, चम्पा द्वार खोला।।४।।फेरो एक माला॰

राजदुलारी बाल कुमारी, देखो चन्दन बाला,
महा भयकर कष्ट उठाया, सिर मूडा था मूला।
तपस्या का तेला, सब दुख ठेला।।५।।फेरो एक माला॰

समय बीतता जाये मित्रो ! इसको सफल बना लो,
सद्गुरु के चरणो मे आ, परमेष्ठी ध्यान लगा लो।
गुण गोव 'भोला', 'हरि' ऋषि बोला।।६।।फेरो एक माला॰

## तीन तत्त्व

(तर्ज चुप चुप खडे हो)

देव गुरु धर्म तत्त्व, तीन ये महान् है।
इन्हे पहिचाने वह, सच्चा बुद्धिमान है।।टेर।।

करुणा के मेघ–वीर, अमृत बहा गये,
सर्व जग जीव हित, देशना सुना गये, जी २
तू भी मीठा घूट पीले, जीवन रसाल है।।१।।देव गुरु॰

वीर पुत्र महामुनि, कर्मों से जूझते,
भौतिक सुखो को छोड, आत्म सुख ढूढते, जी २
षटकाय प्रतिपाल, गुण के निधान है।।२।।देव गुरु॰

आज्ञा- परायण
- निरन्तर अध्ययन- चिन्तन- मनन मे
- नारी- जागरण के लिए निरन्तर प्रय
- दति- निषेध के लिए सदैव समुद्यत



सम्यक्त्व मूल धर्म, वीर ने बताया है,
तेरी पुण्यवानी महा, जो कि हाथ आया है, जी २
प्रेम से जो पाले वह, पावे निर्वाण है।।३।।देव गुरु॰

तत्त्व क्या है? रत्न है, ये मूल्य न अकात है,
सकट मे सुख मे ये, जन्म जन्म साथ है, जी २
'केवल' यो 'पारस' को देत ज्ञान दान है।।४।।देव गुरु॰

## प्रभुवर ! ऐसी भक्ति दो

(तर्ज खडी के नीचे)

जिह्वा पर हो नाम तुम्हारा, प्रभुवर ! ऐसी भक्ति दो !
समभावो से कष्ट सहू सब, मुझमे ऐसी शक्ति दो।।टेर।।

किन जन्मो मे कर्म किये थे, आज उदय वो आये है,
कष्टो का कुछ पार नही जो, मुझ पर ये मडराये है,
डिगे न मन मेरा समता से, चरणो मे अनुरक्ति दो।।१।।प्रभुवर॰

कायिक दर्द भले बढ जाये, किन्तु मन मे क्षोभ न हो,
रोम–रोम भले पीडित हो मेरा, किन्तु मन विक्षोभ न हो,
दीन भाव नही आवे मन मे, ऐसी शुभ अभिव्यक्ति दो।।२।।प्रभुवर॰

आर्त्तध्यान न आवे मन मे, दु ख दर्द को पी जाऊ,
ध्यान लगा दूँ प्रभु चरणो मे, हॅस–हॅस कर मै जी जाऊ,
रोने से ना दर्द मिटे यह, पावन चिन्तन शक्ति दो।।३।।प्रभुवर॰

महावेदना भले सतावे, ध्यान तुम्हारा ना छोड़ू,
जीवन के अन्तिम श्वासो तक, अपनी समता ना छोड़ू,
कभी न मागू तुमसे प्रभुवर ! कष्टो से मुझे मुक्ति दो।।४।।प्रभुवर०

भले न तन दे साथ जरा भी पर, मन साधन अनुरक्त रहे,
जीवन की हर श्वास तुम्हारे, चरणो की ही भक्त रहे,
रहे समाधि अविचल मेरी, शान्ति की अभिव्यक्ति दो।।५।।प्रभुवर०

## तीन मनोरथ

(दोहा)

आरम्भ परिग्रह तजि करि, पच महाव्रत धार।
अन्त समय आलोयणा, करू सथारो सार।।
वो दिन धन होसी, जद करस्यू धरम विचार।।टेर।।

एक जीव के कारणे, कियो आरम्भ बेशुमार।
परिग्रह की सीमा नही कोई, दिन–दिन बढे अपार।।१।।वो दिन०

धर्म ध्यान निपजे नही, नही कीनो पर उपकार।
आरम्भ परिग्रह छोड ने, निवृत्त होसू जिन बार।।२।।वो दिन०

भव भव मे भटकत फिर्यो, काई चौरासी मझार।
साधु या श्रावकपणो, नही कीनो अगीकार।।३।।वो दिन०

ब्रह्मचर्य व्रत पालसू, कोई सयम सतरे प्रकार।
पच महाव्रत धार ने, कोई बणसू जद अणगार।।४।।वो दिन०



* गुरु-आज्ञा-पालन
* निरन्तर अध्ययन-चिन्तन-मनन
* नारी-जागरण के लिए निरन्तर प्र...
* रूढ़ि-निरोध के लिए सदैव ...

अन्त सथारो धारसू, अट्ठारे पाप परिहार।
अरिहन्त सिद्ध साधु केवली, ए चारो शरणा धार।।५।।वो दिन.

सब ही जीव खमावसू, काई खमसू बारम्बार।
शुद्ध भावे पडित मरण, कोई करसू देह विसार।।६।।वो दिन.

तीन मनोरथ ए कह्या, जो नित चिन्ते नरनार।
इण भव पर भव जीव के, कोई खरची बाधे लार।
तीन मनोरथ पूरज्यो मारे, होसी मगलाचार ।।७।।वो दिन.

## हितोपदेश

(तर्ज यू कोई मिल गया)

श्वासो का क्या ठिकाना रुक जाय चलते–२
प्राणो की रोशनी भी, बुझ जाय जलते–२।।टेर।।

जीवन है स्वप्न जैसा दो दिन का है बसेरा–२
आयेगी मौत निश्चित ले जाय बचते–२ ।।१।।श्वासो.

जीवन है इक तमाशा पानी मे ज्यो वताशा–२
आयेगी मौत निश्चित ले जाय बचते–२।।२।।श्वासो.

आयेगा एक झौका जीवन का दीप है गुल–२
पेडो पर चहचहाती निष्पद है जो बुलबुल–२।।३।।श्वासो.

कितने ही घर बसाये कितने ही घर उजाडे–२
स्थायी रहा न राही श्वासो के घटते–२।।४।।श्वासो.

अरमान लम्बे बाधे टूटे न तार साधे–२
अन्तिम समय मे सब ही रहे हाथ मलते–२ । ।५ । ।श्वासो॰

आया था हाथ खाली खाली ही जा रहा है–२
परिवार और प्रियजन ले जाये हटते–२ । ।६ । ।श्वासो॰

श्वासो के ही सहारे जीवन के खेल सारे–२
श्वासो का यह पिटारा चुक जाये चुकते–२ । ।७ । ।श्वासो॰

श्वासो के तार सारे प्रभु नाम के सहारे–२
बाधेगे वे अमरनर–मर जाय हसते–२ । ।८ । ।श्वासो॰

सुख पूर्ण स्वर्ण अवसर रे मूर्ख यो न खो दे–२
'विचक्षण' भॅवर से तरना प्रभु नाम रटते–२ । ।९ । ।श्वासो॰

## दस श्रावक स्तुति

(जाओ जाओ ए मेरे साधु – यह देशी)

कैसे कैसे महावीर जिनके, श्रावक हुए महान् । ।टेर । ।

पहले आनन्द श्रावक जिनके, विनय भरा अग अग ।
सत्यनिष्ठ भी पूरे पूरे, रक्खा न्याय अभग । ।१ । ।कैसे॰

कामदेव व्रत दृढ ऐसे की, शकेन्द्र ने गुण गाया ।
कर पिशाच हाथी अहि वैक्रिय, सुर भी डिगा न पाया । ।२ । ।कैसे॰

चूलणी पिया और सुरादेव, और चुल्लशतक भी भारी ।
अपने व्रत के लिये जिन्होने, प्रीत सुतो की वारी । ।३ । ।कैसे॰



महावादी थे श्री कुण्डकौलिक, क्षण मे देव हराया।
पुरुषारथ मत ही है सच्चा, करके सिद्ध दिखाया।।४।।कैसे.

श्रावक श्री सकडाल पुत्र ने, जिनमत अति दृढ धारा।
चाल अनेक चला गौशालक, किन्तु अन्त मे हारा।।५।।कैसे.

धन्य धन्य श्री महाशतक जी, निज अपराध निहारा।
सत्य वचन भी कटु क्यो बोला? सविनय दण्ड स्वीकारा।।६।।कैसे.

पिया नन्दिनी पिया सालिही, को उपसर्ग न पाया।
'पारस' ने यो उपासको का, स्वत स्तुति मगल गाया।।७।।कैसे.

## राम कहो

राम कहो रहिमान कहो कोऊ, कान्ह कहो महादेव री।
पारसनाथ कहो कोऊ ब्रह्मा, सकल ब्रह्म स्वयमेव री।।टेर।।

भाजन भेद कहावत नाना, एक मृत्तिका रूप री।
तैसे खण्ड कल्पना रोपित, आप अखड सरूप री।।१।।राम.

निज पद रमे राम सो कहिये, रहम करे सो रहिमान री।
कर्षे करम कान्ह सो कहिये, महादेव निर्वाण री।।२।।राम.

परसे रूप पारस सो कहिये, ब्रह्म चिन्हे सो ब्रह्म री।
इह विधि साधो। आप 'आनन्दघन' चेतनमय निष्कर्म री।।३।।राम.

## प्रभु मोरे अवगुण

प्रभु ! मोरे अवगुण चित्त न धरो।
समदरशी है नाम तिहारो, चाहो तो पार करो।।१।।

इक नदिया इक नाद कहावत, मैलो ही नीर भर्यो।
जब मिल करके इक वरण भये, सुरसरि नाम पर्यो।।२।।

इक लोहा पूजा मे राखत, इक घर वधिक पर्यो
पारस गुण अवगुण नहि चितवत, कचन करत खरो।।३।।

यह माया भ्रमजाल कहावत, 'सूरदास' सगरो।
अब की बेर मोहि पार उतारो, नहि प्रण जात टरो।।४।।

## क्षमापना गीत

(तर्ज होठो से छू लो)

हम तुमको क्षमा देगे, तुम हमको क्षमा देना।
महापर्व सम्वत्सरी है, सब मिल के क्षमा करना।।टेर।।
भगवान् का कहना है, मत जीव सताओ तुम,
इससे भी बढकर है कोई, दिल ना दुखाओ तुम।
कटु वचन कहा किसी को, आज माग क्षमा लेना।।१।।हम॰

निष्कपट जो साधक हो, वही सफल हो सकता,
और शुद्ध अन्तर्मन मे ही, धर्म तो ठहर सकता।
तुम धार्मिक होकर के फिर, ऊर्ध्वगमन करना।।२।।हम॰

- निरन्तर अध्ययन- चिन्तन- मनन
- नारी जागरण के लिए निरन्तर
- रूढि- निषेध के लिए सदैव

यदि मन मे अशुभ सोचा, घृणा द्वेष या वैर किया,
यदि वचन से अशुभ कहा,और काया से अशुभ किया।
सच्चे मन से उसकी, मिच्छा दुक्कड कहना।।३।।हम.

आनन्द का द्वार क्षमा, अपवर्ग का मोक्ष क्षमा,
'शान्ति' देने वाली अति, निर्मल गगा क्षमा।
अपनाके क्षमा को तुम, आह्लाद प्राप्त करना।।४।।हम.

## दयामय ! ऐसी मति हो जाय

(गुरु हस्ति का प्रिय भजन)

दयामय ! ऐसी मति हो जाय।
त्रिभुवन की कल्याण कामना, दिन दिन बढती जाय।।टेर।।

भूले भटके उल्टी मति के, जो है जन समुदाय।
उन्हे दिखाऊ सच्चा सत्पथ, निज सर्वस्व लगाय।।१।।दया.

औरो के दुख को दुख समझू, सुख का करू उपाय।
अपने सब दुखो को सह लू, पर दुख सहा न जाय।।२।।दया.

सत्य धर्म हो सत्य कर्म हो, सत्य ध्यये बन जाय।
सत्यान्वेषण मे ही जीवन, 'प्रेमी' यह लग जाय।।३।।दया.

## मेरे अन्तर भयो प्रकाश

(तर्ज दोरो-जैनधर्म रो मारग)

मेरे अन्तर भयो प्रकाश, नही अब मुझे किसी की आश।।टेर।।

काल अनत रुला भववन मे, बधा मोह के पाश।
काम, क्रोध, मद, लोभ, भाव से, बना जगत् का दास।।१।।मेरे॰

तन धन परिजन सब ही पर है, पर की निवारो आश।
पुद्गल को अपना कर मैने, किया स्वत्व का नाश।।२।।मेरे॰

रोग शोक नही मुझको देते, जरा मात्र भी त्रास।
सदा शान्तिमय मै हू मेरा, अचल रूप है खास।।३।।मेरे॰

इस जग की ममता ने मुझको, डाला गर्भावास।
अस्थि मासमय अशुचि देह मे, मेरा हुआ निवास।।४।।मेरे॰

ममता से सताप उठाया, आज हुआ विश्वास।
भेदज्ञान की पैनी धार से, काट दिया वह पाश ।।५।।मेरे॰

मोह मिथ्यात्व की गाठ गले तब, होवे ज्ञान प्रकाश।
'गजेन्द्र' देखे अलख रूप को, फिर न किसी की आश।।६।।मेरे॰

## धर्म प्रेम के हीरे मोती

(तर्ज झूम झूम के दो दीवाने)

धर्म प्रेम के हीरे मोती, सन्त बिखेरे गली गली,
ले लो रे कोई वीर का प्यारा, आवाज लगाये गली गली।
वीर नाम के हीरे मोती, सन्त बिखेरे गली गली।।१।।टेर।।

दौलत के दीवानो ! सुन लो, इक दिन ऐसा आएगा,
धन दौलत और महल खजाना, पड़ा यही रह जाएगा।
अन्त समय कोई साथ न देगा, आखिर होगी चला चली।।२।।धर्म॰



* निरन्तर अध्ययन- चिन्तन मनन
* नारी- जागरण के लिए निरन्तर प्र
* बलि- निषेध के लिए सदैव समुद्यत

भाई भतीजे सगे सम्बन्धी, इक दिन तुझे भुलाएगे,
आज जो कहते हम तेरे है, आग मे तुझे जलाएगे।
सुन्दर काया माटी होगी, चर्चा होगी गली गली।।३।।धर्म.

जिसको अपना कहकर बन्धु, तू इतना इतराता है,
अन्त समय कोई साथ न देगा, तू ही अकेला जाता है।
दो दिन का यह चमन खिला है, मुरझाएगी कली कली।।४।।धर्म.

धर्म ध्यान अरु त्याग तपस्या, यही साथ मे जाते है,
सग तू कर ले साधु सन्त का, शास्त्र यही फरमाते है।
कालघडी को भूल न जाना सिर पर है तैयार खडी।।५।।धर्म.

## मैं हूँ उस नगरी का भूप

(रचयिता – आचार्य श्री हस्ती)

मै हूँ उस नगरी का भूप, जहॉ नही होती छाया धूप।।टेर।।

तारामण्डल की न गति है, जहॉ न पहुँचे सूर।
जगमग ज्योति सदा जगती है, दीसे यह जग कूप।।१।। मै हूँ.

मै नही श्याम गौर वर्णा हूँ, मै न सुरूप कुरूप।
नाही लम्बा–बौना भी मै हूँ, मेरा अविचल रूप।।२।।मै हूँ.

अस्थि मास मज्जा नही मेरे, मै नहि धातु रूप।
हाथ पैर शिर आदि अग मे, मेरा नही स्वरूप।।३।।मै हूँ.

दृश्य जगत पुद्गल की माया, मेरा चेतन रूप।
पूरण गलन स्वभाव धरे तन, मेरा अव्यय रूप।।४।।मै हूँ.

श्रद्धा नगरी वास हमारा, चिन्मय कोष अनूप।
निराबाध सुख मे झूलूँ मै, सत् चित् आनन्द रूप।।५।।मै हू॰

शक्ति का भण्डार भरा है, अमल अचल मम रूप।
मेरी शक्ति के सम्मुख नहि, देख सके अरि भूप।।६।।मै हू॰

मै न किसी से दबने वाला, रोग न मेरा रूप।
'गजेन्द्र' निज पद को पहिचाने, सो भूपो का भूप।।७।।मै हू॰

## संगठन की वीणा

(तर्ज जय बोलो महावीर स्वामी की)

सगठन की वीणा बजने दो।
मोय मधुर २ धुन सुनने दो।।टेर।।

अब नया जमाना आया है, सदेश प्रेम का लाया है।
टूटे हुए दिल को मिलने दो।।१।।मधुर॰

वीणा यह तान सुनाती है, सगठन का पाठ पढाती है।
मुरझी हुई कलिया खिलने दो।।२।।मधुर॰

अभिनव क्राति ऐसी लाओ, जागे मानस मजिल पाओ।
इतिहास के पन्ने लिखने दो।।३।।मधुर॰

सबको एक राह दिखाना है, बाधाए दूर हटाना है।
यह विमल भावना भरने दो।।४।।मधुर॰



* निरन्तर अध्ययन- चिन्तन- मनन
* नारी- जागरण के लिए निरन्तर
* बाल शिक्षा के लिए सदैव

दुनिया यश गाथा गाएगी, इस पथ पे कदम बढायेगी।
आशा के दीपक जलने दो।।५।।मधुर॰

आओ आनन्द के आगन मे, बध जाओ एक ही बधन मे।
गगा, जमुना को मिलने दो।।६।।मधुर॰

वीणा के तार मधुर बोले, अन्दर घट के पट झट से खोले।
अब 'रसिक' प्रेम रस झरने दो।।७।।मधुर॰

## पालो दृढ़ आचार

(तर्ज – वो दिन धन होसी)

पालो दृढ आचार, जैनो ! सब मिलकर।।ध्रुव।।

प्रात काल सदा उठ जाओ, अपने निज स्थानक मे आवो।
आलस दूर निवार।।१।।जैनो सब॰

सतो को पचाग नमाओ, देव धर्म को मन मे ध्याओ।
जपो मन्त्र नवकार।।२।।जैनो सब॰

सामायिक का लाभ उठाओ, प्रभु प्रार्थना विधि से गावो।
करो मधुर उच्चार।।३।।जैनो सब॰

नित्य नियम चौदह चितारो, व्रत पच्चक्खाण नया कुछ धारो।
रोको आश्रव द्वार।।४।।जैनो सब॰

करो मनोरथ त्रय का चिन्तन, अरु विश्राम चार का सुमिरन।
भावो भावना बार।।५।।जैनो सब॰

सुनो सदा मुनियो का भाषण, पूछो प्रश्न करो हल धारण।
सीखो ज्ञान अपार।।६।।जैनो सब॰

छाने बिना न पानी पीओ, अशुद्ध भोजन कभी न खाओ।
पालो नित चौविहार।।७।।जैनो सब॰

अष्टम पाक्षिक पौषध धारो, प्रतिक्रमण कर दोष निवारो।
प्रायश्चित्त लेओ धार।।८।।जैनो सब॰

## बुरा किसी का मत करना

(तर्ज दिल लूटने वाले जादूगर)

यदि भला किसी का कर न सको, तो बुरा किसी का मत करना।
अमृत न पिलाने को घर मे, तो जहर पिलाते भी डरना।।टेर।।

यदि सत्य मधुर न बोल सको, तो झूठ कठिन भी मत बोलो।
यदि मौन रखो सबसे अच्छा, कम से कम विष तो मत घोलो।।
बोलो तो पहले तुम तोलो, फिर मुख ताला खोला करना।।१।।यदि॰

यदि घर न किसी का बाध सको, तो झोपडिया न जला देना।
यदि मरहम पट्टी कर न सको, तो खार नमक न लगा देना।।
यदि दीपक बनकर जल न सको तो, अन्धकार भी मत करना।।२।।यदि॰

यदि फूल नही बन सकते तो, कॉटे बनकर न बिखर जाना।
मानव बनकर सहला न सको तो, दिल भी किसी का न दु खाना।
यदि देव नही बन सकते तो दानव बनकर भी मत मरना।।३।।यदि॰

- निरन्तर अध्ययन- चिंतन- मनन
- नारी- जागरण के लिए निरन्तर प्र
- [illegible]- निर्माण के लिए सदैव समुद

'मुनि पुष्प' अगर भगवान नहीं तो, कम से कम इन्सान बनो।
किन्तु न कभी शैतान बनो, और कभी न तुम हैवान बनो।
यदि सदाचार अपना न सको तो, पापो मे पग मत धरना।।४।।यदि.

## भरोसा क्या जिन्दगी का

भजमन भक्ति युक्त भगवान, भरोसा क्या जिदगानी का
क्या जिदगी का, भरोसा क्या जिदगानी का।।टेर।।
चचल अमल कमल दल ऊपर, ज्यो कण पानी का।
जान तरल त्यो तन क्षण भगुर, जग मे प्राणी का।।१।।
उदय अस्त लो राज हुवा वा, पति इन्द्राणि का।
बना तथापि रहा लोभ, तोय हा, कोडी कानी का।।२।।
शरद जलद बूद बूद सम जाहिर, जोर जवानी का।
मत कर गर्व गुमान, मान कहना गुरु ज्ञानी का।।३।।
था जग मे कहो कौन दैत्य, दश मुख की सानी का।
बता पता है कहॉ, उसी रावण अभिमानी का।।४।।
है दुर्गति दातार प्रेम, दुजी दिल–जानी का।
को नही पाया क्लेश, प्रेम कर त्रिया विरानी का।।५।।
क्या विश्वास श्वास का पुनि, इस दुनिया फानी का।
लेले सबल सग नही घर आगे नानी का।।६।।
जिन धर्म का श्री सघ रसिक है श्री जिनवाणी का।
माधव मुनि कहै कथन मानमन सुमति रानी का।।७।।

## चेतन रे तू ध्यान

चेतन रे तू ध्यान आरत क्यू ध्यावे
हा रे नाहक कर्म बधावे।।टेर।।

जो जो भगवन्त भाव देखिया, सो सो ही वरतावे।
घटे बढे नही रॅच मात्र, काहे तु मन डोलावे।।१।।

आरत ध्यान ज्यू चिता अग्नि, उपजत सहू विणसावे।
शोकातुर बीते दिन रेणी, तो धर्म ध्यान घट जावे।।२।।

सुख सू निद्रा आत न रातन, अन्न उदक नही भावे।
पहरण ओढण चित्त नही चावे, राग न रग सुहावे।।३।।

भुगत्या बिन छूटे न कबहू, अशुभ उदय जब आवे।
साहूकार शिरोमणि सो ही, हर्ष सु कर्ज चुकावे।।४।।

सुख न रहे तो दु ख किम रहसी, यह भी स्यात् गुजर जावे।
कर्मबध भुगतण ही पडसी, जो आत्म ने डण्डावे।।५।।

प्रभु सुमरण अरू तपस्या करता, दृष्कृत रज झड जावे।
ज्येष्ठ कहे समता रस पीता, तुरन्त ही आनन्द पावे।।६।।

## अपराध-खमाएं

हे सदगुरु ! अब चरणो मे शीश नमाये,
जय क्षमा श्रमण ! हम सब अपराध खमाये।।



→ निरन्तर [illegible]
→ [illegible] जागरण के [illegible]
→ [illegible]

निर्बाध चल रही क्या सयम की यात्रा
क्या आत्म भाव की बढती रहती मात्रा,
हम भी स्वरूप मे अपना हृदय रमाये।।१।।

श्री चरण शरण मे प्रतिक्रमण करना है,
मन, वच, काया का सारा मल हरना है,
कल्याण मार्ग मे श्रद्धा शुद्ध जमाये।।२।।

यह वीतराग का धर्म उदार हमारा,
जो सब जीवो का एक समान सहारा,
इसके पालन मे तनिक न समय गमाये।।३।।

है आप महाव्रत समिति गुप्ति के धारी,
सन्तुष्ट जितेन्द्रिय शुद्धाचार विचारी,
इन परम पवित्र गुणो मे आप समाए।।४।।

है क्रोध मान छल लोभ सदा दुख दाई,
इनके वश मे हो कर्म जाल फैलाई,
नर जन्म पाया अब सच्चा अर्थ कमाये।।५।।

हमने भव भव मे जीव अनन्त सताये,
धर्मातिक्रात मिथ्या उपचार लगाये,
निज निन्दा कर अब विषवत् विषय वमाये।।६।।

पर भावो मे रस ले निज भाव भुलाया
ममता मे 'सूरज चन्द' चित्त भरमाया
अब अचल जीव को भव–भव नही भमाये।।७।।

## भावना

प्रभो मेरा हृदय गुण सिन्धु, अपरम्पार हो जाए,
सफल सब ओर से पावन, मनुज अवतार हो जाए।।१।।

खुशी हो रज हो कुछ हो रहू मै एकसा हरदम,
हृदय के यत्र पर मेरा, अटल अधिकार हो जाए।।२।।

जरा सा भी मिले मुझमे न, ढूढा चिन्ह ईर्ष्या का,
पदोन्नति देखकर दिल हर्ष से सर सार हो जाए।।३।।

अह और त्व के द्वन्द्व हो सब दूर मुझ मे से,
भुला दे स्वर्ग को वह प्रेम का ससार हो जाए।।४।।

सच्चाई का निभाऊँ प्रण, नही पीछे हटु हर्गिज,
भले ही खण्डश इस देह का सहार हो जाए।।५।।

दु खी को देख मै दु खित बनूँ सेवा मे झुट जाऊँ,
दया का दिल के हरकण मे मधुर सचार हो जाए।।६।।

मुझे स्वर्गीय सुख साम्राज्य की कुछ भी नही इच्छा,
'अमर' तो बस प्रभो तव नाम पर बलिहार हो जाए।।७।।

## तर्ज :- जहाँ डाल-डाल पर

जो वचन–२ पे सयम रखकर, समतामृत पिलाता,
वो आत्म शाति है पाता।।
जो तेरे मेरे का भेद न रखकर, एकरूपता रखता,



* निरन्तर अध्ययन- चिन्तन- मनन मे
* नारी- जागरण के लिए निरन्तर प्र
* बलि- निषेध के लिए सदैव

निर्बाध चल रही क्या सयम की यात्रा,
क्या आत्म भाव की बढती रहती मात्रा,
हम भी स्वरूप मे अपना हृदय रमाये।।१।।

श्री चरण शरण मे प्रतिक्रमण करना है,
मन, वच, काया का सारा मल हरना है,
कल्याण मार्ग मे श्रद्धा शुद्ध जमाये।।२।।

यह वीतराग का धर्म उदार हमारा,
जो सब जीवो का एक समान सहारा,
इसके पालन मे तनिक न समय गमाये।।३।।

है आप महाव्रत समिति गुप्ति के धारी,
सन्तुष्ठ जितेन्द्रिय शुद्धाचार विचारी,
इन परम पवित्र गुणो मे आप समाए।।४।।

है क्रोध मान छल लोभ सदा दुख दाई,
इनके वश मे हो कर्म जाल फैलाई,
नर जन्म पाया अब सच्चा अर्थ कमाये।।५।।

हमने भव भव मे जीव अनन्त सताये,
धर्मातिक्रात मिथ्या उपचार लगाये,
निज निन्दा कर अब विषवत् विषय वमाये।।६।।

पर भावो मे रस ले निज भाव भुलाया,
ममता मे 'सूरज चन्द' चित्त भरमाया,
अब अचल जीव को भव–भव नही भमाये।।७।।

## भावना

प्रभो मेरा हृदय गुण सिन्धु, अपरम्पार हो जाए,
सफल सब ओर से पावन, मनुज अवतार हो जाए।।१।।

खुशी हो रज हो कुछ हो, रहू मै एकसा हरदम,
हृदय के यत्र पर मेरा, अटल अधिकार हो जाए।।२।।

जरा सा भी मिले मुझमे न, ढूढा चिन्ह ईर्ष्या का,
पदोन्नति देखकर दिल हर्ष से सर सार हो जाए।।३।।

अह और त्व के द्वन्द्व हो सब दूर मुझ मे से,
भुला दे स्वर्ग को वह प्रेम का ससार हो जाए।।४।।

सच्चाई का निभाऊँ प्रण, नही पीछे हटु हर्गिज,
भले ही खण्डश इस देह का सहार हो जाए।।५।।

दु खी को देख मै दु खित बनूँ सेवा मे झुट जाऊँ,
दया का दिल के हरकण मे मधुर सचार हो जाए।।६।।

मुझे स्वर्गीय सुख साम्राज्य की कुछ भी नही इच्छा,
'अमर' तो बस प्रभो तव नाम पर बलिहार हो जाए।।७।।

## तर्ज :- जहाँ डाल-डाल पर

जो वचन–२ पे सयम रखकर, समतामृत पिलाता,
वो आत्म शाति है पाता।।
जो तेरे मेरे का भेद न रखकर, एकरूपता रखता,



* निरन्तर अध्ययन- चिन्तन- मनन
* नारी- जागरण के लिए निरन्तर
* दलित- [illegible] के लिए सदैव [illegible]

वो आत्म शाति है पाता।।

ये समताधारी महामुनि, हरते मोह की ज्वाला,
साम्यभाव का झरना झरता चाहे शत्रु चलाये भाला,
शात भाव मे रमण करे, इन्हे क्रोध कभी न आता।....

सत्य सरल उपदेश है इनके, शिशु भी उसको गहले,
वाणी का समरस है झरता, शात भाव से सुनले,
राग द्वेष की तोड जजीरे, आत्मभाव दर्शाता।....

विषमता का इस धरती पर, कुहरा ऐसा फैला,
ईर्ष्या क्रोध आदि से हुआ, मन दोषो का थैला,
अतर का 'प्रकाश' तू पाले, ये नाना गुरु है कहता।....

## अंतिम अभिलाषा

(तर्ज – पद्म प्रभु पावन नाम तिहारो)

नाथ मै तो अत समय यही चाऊँ
गर, करणी को फल कुछ पाऊँ।।टेर।।

काम क्रोध मद लोभ निवारूँ, तृष्णा दूर हटाऊँ
आरभ परिग्रह पास न राखू, तो ममता मोह मिटाऊँ।।1।।

राग द्वेष की भावना त्यागू, मैत्री भाव बढाऊँ
निज पापा री करूँ आलोचना, सब ही जीव खमाऊँ।।2।।

माता पिता और कुटुम्ब कबीलो, नारी सू मोह हटाऊँ
विषय वासना त्यागू, हृदय से, आत्म ज्योति जगाऊँ।।3।।

अरिहन्त देव, निर्ग्रंथ गुरु पर, दृढ विश्वास जमाऊँ
दया धर्म को साचो शरणो, शुद्ध समकित उपजाऊँ।।४।।

नश्वर काया त्यागता अपणी, दिल मे नही घबराऊँ
श्वास श्वास मे ध्यान हो थारो, तो रग–रग माही रमाऊँ।।५।।

परभव माही जो गति पाऊँ, रक राजा हो जाऊँ
सब बात थारी पर एक मारी, जिणजी रो धर्म तो पाऊँ।।६।।

इण भव नही तो पर भव माही, ऐसी शक्ति पाऊँ
अष्ट कर्म दल जीत, 'जीतमल', अजर अमर होय जाऊँ।।७।।

## जीवन सफल बनाऊँ

(तर्ज ओ दूर जाने वाले, मुझको न)

दिन रात मेरे स्वामी, मै भावना यह भाऊ।
देहात के समय मे, तुझको न भूल जाऊ।।टेर।।

हो कोई शत्रु अगर, सतुष्ट उनको करदू।
समता का भाव धरकर, सबसे क्षमा चहाऊ।।१।।

त्यागू आहार पानी, औषध विचार अवसर।
टूटे नियम न कोई, दृढता हृदय मे लाऊ।।२।।

जागे नहीं कषाय, नही वेदना सताये।
तुमसे ही लो लगी हो, दुर्ध्यान को भगाऊ।।३।।

→ निरन्तर अध्ययन- चिन्तन- मन
→ नारी जागरण के लिए निरन्तर
→ बलि- निषेध के लिए सदैव समु

आत्म स्वरूप अथवा, अराधना विचारू।
अरहत सिद्ध साधु, रटना यही लगाऊ।।४।।

धर्मात्मा निकट हो, चरचा धरम सुनावे।
वो सावधान रक्खे, गाफिल न होने पाऊ।।५।।

जीने की हो न वॉछा, मरने की हो न इच्छा।
परिवार मित्र जन से, मै मोह को हटाऊँ।।६।।

भोगे जो भोग पहले, उनका न होवे सुमिरन।
मै राज्य सम्पदा या, पद इन्द्र का न चाहूँ।।७।।

सम्यक्त्व का हो पालन, हो अत मे समाधि।
'शिवराम' प्रार्थना यह, जीवन सफल बनाऊँ।।८।।

## मेरी आत्मा बलवान हो

भगवान तेरी आराधना, मेरी जिदगी की शान हो
मुझे एक यही वरदान दो, मेरी आत्मा बलवान हो।।टेर।।

मुझे सुख की कोई परवाह नही,
दुख मे भी निकले आह नही,
बस एक तेरा ध्यान हो, होठो पे तेरा नाम हो।।१।।

दौलत रहे या ना रहे, खुशियॉ हो चाहे गम रहे।
चाहे ऑधी हो तूफान हो, विचलित न मेरा ध्यान हो।।२।।

पथ मे हजारो विघ्न भी, आए अगर डिगाने को
चाहे सामने शैतान हो, मेरे प्राण भी कुर्बान हो।।३।।
तू सूर्य है मै कमलिनी, तू चद्र है मै कुमुदिनी
तव कमल पद मे स्थान हो, भक्ति ही मेरा ज्ञान हो।।४।।
तू धर्म भानु लोक मे, तेरे दिव्य ललितालोक मे
मिटे तिमिर ज्ञान विज्ञान हो, मुक्ति ही मेरा धाम हो।।५।।

## दुनिया में यूं रहे

नही भेदभाव रहता है, पूर्ण ज्ञानी मे,
दुनिया मे यू रहे, कमल ज्यू पानी मे।।टेर।।

तारो मे निरख शशि को, नही देता कष्ट किसी को,
रहता है निर्लेप, वो अपनी रवानी मे।।दुनियॉ..

तज दोष बना निर्दोषी, ज्ञानी को प्रिय खामोशी,
बोल बने अनमोल मधुरता वाणी मे।।दुनियॉ..

लगा बैठा अचल समाधि, तज जगत अगत की व्याधि,
नही रखता रच, क्षोभ, लाभ और हानि मे।।दुनियॉ..

मै सबमे सब मेरे, तजे पथ ग्रन्थ के घेरे,
रहता है सन्तुष्ट मिले जो आसानी मे।।दुनियॉ..

तज ममता बन निर्मोही, सब दुविधा दुर्मति खोई,
आत्मानन्द करे वास अमर राजधानी मे।।दुनियॉ..

## मनोरथ चिंतन

हो अन्त के समय तक, भगवन ! शरण तुम्हारा।
हो आपका सहारा, मन मे रटन तुम्हारा।।टेर।।

प्रतिपल हो तेरी भक्ति बढती हो आत्म शक्ति।
निष्पाप ध्यान ध्याऊँ, तारन तिरन तुम्हारा।।हो।।१।।

स्वध्याय ध्यान सेवा, हो सघ की हमेशा।
हो दीन की भलाई, सेवन चरन तुम्हारा ।।हो।।२।।

होवे प्रकट हृदय मे सत् ज्ञान का उजेला।
सब कामना सफल हो, मन हो मगन हमारा।।हो।।३।।

सब जीव को क्षमा के, सब वैर को मिटाके।
अनशन लहू समाधी, पडित मरण हमारा।।हो।।४।।

मन को सरल बनाऊँ, जी शाति मे रमाऊँ।
आसन भी दृढ लगाऊँ, सुमरन भजन तुम्हारा।।हो।।५।।

सुरिनन्द सूर्य की ये, सुनिये विनय दयालु।
तिहू ताप पाप सब ही, होवे शमन हमारा।।हो।।६।।

## त्रिशला नन्दन

जय बोलो त्रिशला नन्दन की,
शासनपति नाथ निरजन की ।।टेर।।

दूर जिन्होने अज्ञान किया,
दुष्कर तपकर सुज्ञान दिया।
पीड हरी जग के क्रन्दन की,
जय बोलो त्रिशला नन्दन की,
तीर्थकर नाथ निरजन की (जय०)।।१।।

जिनको जिन पद का भान दिया,
"निज मे प्रभुता" वरदान दिया,
बेडी काटी भव बन्धन की,
जय बोलो त्रिशला नदन की
सुमति रमण नाथ निरजन की (जय०)।।२।।

सुर नर पशु ने दुख दान किये,
पुज्य उन्ही के भगवान हुए,
लूटमची पदरज चन्दन की,
जय बोलो त्रिशला नदन की
मुक्तिवरण नाथ निरजन की (जय०)।।३।।

आनद धन समरस पान किया,
अमर हुए प्रभु निर्वाण लिया,
राह बताई शिव स्यन्दन की,
जय बोलो त्रिशलानन्दन की,
शाति भरण नाथ निरजन की (जय०)।।४।।



- निरन्तर अध्ययन- चिन्तन- म
- नारी- जागरण के लिए निरन्त
- बलि- निषेध के लिए सदैव स

ये सुमरिया सब सकट टले,
मन चिन्तित मनोरथ फले।

इण नामे सब सीझे काज,
लहिये मुक्तिपुरी नो राज।।४।।

भूत प्रेत इण नामे टले,
ऋद्धि सिद्धि घर आई मिले।

इण नामे सहु होय जगीश,
ये सतिया सुमरो निश–दीश।।५।।

## बड़ी साधु-वन्दना

नमू अनन्त चौबीसी, ऋषभादिक महावीर।
आरज – क्षेत्रमा, घाली धर्मनी शीर।।१।।

महा अतुल बली नर, शूर वीर ने धीर।
तीरथ प्रवर्तावी, पहुँचा भवजल – तीर।।२।।

सीमधर प्रमुख, जघन्य तीर्थकर वीश।
छै अढी द्वीप मा, जयवता जगदीश।।३।।

एक–सौ ने सत्तर, उत्कृष्ट पदे जगीश।
धन्य म्होटा प्रभुजी, तेह ने नमाऊँ शीश।।४।।

केवली दोय क्रोडी, उत्कृष्टा नव सहस क्रोड।
मुनि दोय सहस क्रोडी, उत्कृष्टा नव क्रोड।।५।।



- निरन्तर अध्ययन- चिन्तन मनन मे
- नारी- जागरण के लिए निरन्तर प्रया
- दहेज- निषेध के लिए सदैव समुद्यत

विचरे छै विदेहे, म्होटा तपसी घोर।
भावे करि वन्दू टाले भवनी खोड।।६।।

चौबीसे जिनना, सगला ही गणधार।
चौदसे ने बावन, ते प्रणमू सुखकार।।७।।

जिन–शासन–नायक, धन्य श्री वीर जिनद।
गौतमादिक गणधर, वर्तायो आनन्द।।८।।

श्री ऋषभदेवना भरतादिक सौ पूत।
वैराग्य मन आणी, सयम लियो अद्भूत।।९।।

केवल उपजाव्यू, कर करणी करतूत।
जिनमत दीपावी, सगला मोक्ष पहूँत।।१०।।

श्री भरतेश्वर ना, हुआ, पटोधर आठ।
आदित्यजशादिक, पहुच्या शिवपुर वाट।।११।।

श्री जिन–अन्तर ना, हुआ पाट असंख।
मुनि मुक्ति पहुँच्या, टालि कर्मनो वक।।१२।।

धन्य कपिल मुनिवर, नमी नमु अणगार।
जेणे तत्क्षण त्याग्यो, सहस्र–रमणी परिवार।।१३।।

मुनि बल हरिकेशी, चित्त मुनीश्वर सार।
शुद्ध सयम पाली, पाम्या भवनो पार।।१४।।

वलि इखुकार राजा, घर कमलावती नार।
भग्गू ने जशा, तेहना दोय कुमार।।१५।।

छये छती ऋध छाडी, लीधो सयम भार।
इण अल्पकालमा, पाम्या मोक्ष–दुवार।।१६।।

वलि सयति राजा, हिरण आहिडे जाय।
मुनिवर गर्दभाली, आण्यो मारग ठाय।।१७।।

चारित्र लेईने, भेट्या गुरुना पाय।
क्षत्री राजऋषीश्वर, चर्चा करी चित लाय।।१८।।

वलि दशे चक्रवर्ती, राज रमणी ऋद्धि छोड।
दशे मुक्ति पहुँच्या, कुल ने शोभा चहोड।।१९।।

इण अवसर्पिणी काल मा, आठ राम गया मोक्ष।
बलभद्र मुनीश्वर, गया पाचमे देवलोक।।२०।।

दशार्णभद्र राजा, वीर वाद्या धरि मान।
पछि इन्द्र हटायो, दियो छकाय अभयदान।।२१।।

करकण्डू प्रमुख, चारे प्रत्येक बुद्ध।
मुनि मुक्ति पहुँच्या, जीत्या कर्म महाजुद्ध।।२२।।

धन म्होटा मुनिवर, मृगापुत्र जगीश।
मुनिवर अनाथी, जीत्या राग ने रीश।।२३।।

वलि समुद्रपाल मुनि, राजमती रहनेम।
केशी ने गौतम, पाम्या शिवपुरखेम।।२४।।



* निरन्तर अध्ययन- चिन्तन- मनन मे
* नारी- जागरण के लिए निरन्तर प्रय
* बलि- निषेध के लिए सदैव समुद्यत

धन विजयघोष मुनि, जयघोष वलि जाण।
श्री गर्गाचार्य, पहुँच्या छै निर्वाण।।२५।।

श्री उत्तराध्ययनमा, जिनवर कर्या बखाण।
शुद्ध मन से ध्यावो, मन मे धीरज आण।।२६।।

वलि खदक सन्यासी, राख्यो गौतम–स्नेह।
महावीर समीपे, पच महाव्रत लेह।।२७।।

तप कठिन करीने, झौसी आपणी देह।
गया अच्युत देवलोके, चवि लेसे भव–छेह।।२८।।

वलि ऋषभदत्त मुनि, सेठ सुदर्शन सार।
शिवराज ऋषीश्वर, धन गागेय अणगार।।२६।।

शुद्ध सयम पाली, पाम्या केवल सार।
ये चारे मुनिवर, पहुँच्या मोक्ष मॅझार।।३०।।

भगवतनी माता, धन–धन सती देवानन्दा।
वलि सती जयन्ती, छोड दिया घर फन्दा।।३१।।

सती मुक्ति पहुँच्या, वली ते वीरनी नन्द।
महासती सुदर्शना, घणी सतियो ना वृन्द।।३२।।

वलि कार्तिक शेठे, पडिमा ग्रही शूर वीर।
जम्यो मोरा ऊपर, तापस बलती खरी।।३३।।

पछी चारित्र लीधू, मित्र एकसहस्र आठ धीर।
मरी हुआ शक्रेन्द्र, चवि लेसे भव–तीर।।३४।।

वलि राय उदायन, दिया भाणजा ने राज।
पछी चारित्र लेईने, सार्‌या आतमकाज।।३५।।

गगदत्तमुनि आनन्द, तारण तरण जहाज।
मुनि कौशल रोहो, दिया घणा ने साज।।३६।।

धन्य सुनक्षत्र मुनिवर, सर्वानुभूति अणगार।
आराधक हुई ने, गया देवलोक मझार।।३७।।

चवि मुक्ते जासे, वली सिह मुनीश्वर सार।
बीजा पण मुनिवर, भगवतीमा अधिकार।।३८।।

श्रेणिकनो बेटा, म्होटो मुनिवर मेघ।
तजी आठ अतेउर, आण्यो मन सवेग।।३६।।

वीर पै व्रत लेई ने, बॉधी तपनी–तेग।
गया विजय विमाने, चवि लेसे शिव वेग।।४०।।

धन्य थावच्चा – पुत्र, तजी बतीसो नार।
तेनी साथे निकल्या, पुरुष एक हजार।।४१।।

शुकदेव सन्यासी एक सहस्र शिष्य लार।
पॉच–सौ से शेलक, लीधो सजम भार।।४२।।

* निरन्तर अध्ययन- चिन्तन- मनन में म...
* नारी- जागरण के लिए निरन्तर प्रयत्न...
* रूढ़ि- निषेध के लिए सदैव ...

सब सहस्र अढाई, घणा जीवो ने तार।
पुण्डरिक गिरि ऊपर कियो पादोपगमन सथार।।४३।।

आराधक हुई ने, कीधो खेवो पार।
हुआ म्होटा मुनिवर, नाम लिया निस्तार।।४४।।

धन्य जिनपाल मुनिवर, दोय धन्ना हुआ साध।
गया प्रथम देवलोके, मोक्ष जासे आराध।।४५।।

श्रीमल्लिनाथना छह मित्र, महाबलप्रमुख मुनिराय।
सर्वे मुक्ति सिधाव्या, म्होटी पदवी पाय।।४६।।

वलि जितशत्रु राजा, सुबुद्धि नामे प्रधान।
पोते चारित्र लई ने, पाम्या मोक्ष निधान।।४७।।

धन्य तेतली मुनिवर, दियो छकाय अभयदान।
पोटिला प्रतिबोध्या, पाम्या केवलज्ञान।।४८।।

धन्य पॉचे पाडव, तजी द्रौपदी नार।
थेवरानी पासे, लीधो सयम भार।।४६।।

श्री नेमिवन्दन नो, एहवो अभिग्रह कीध।
मास–मास खमण तप, शत्रुजय जई सिद्ध।।५०।।

धर्मघोष तणा शिष्य, धर्मरुचि अणगार।
कीडियोनी करुणा, आणी दया अपार।।५१।।

कडवा तुबानो, कीधो सगलो आहार।
सर्वार्थसिद्ध पहुँच्या, चवि लेसे भव–पार।।५२।।

वलि पुण्डरीक राजा, कुण्डरीक डिगियो जाण।
पोते चारित्र लेई ने, न घाली धर्ममा हाण।।५३।।

सर्वार्थसिद्ध पहुँच्या, चवि लेसे निर्वाण।
श्रीज्ञातासूत्रमा, जिनवर कर्या बखाण।।५४।।

गौतमादिक, कुँवर, सगा अठारे भ्रात।
सब अन्धकविष्णु–सुत, धारिणी ज्यॉरी मात।।५५।।

तजी आठ अतेउर, काढी दीक्षानी बात।
चारित्र लेई ने, कीधो मुक्ति नो साथ।।५६।।

श्री अनीक सेनादिक, छये सहोदर भाय।
वसुदेवना नन्दन, देवकी ज्यॉरी माय।।५७।।

भद्दिलपुर नगरी, नाग गाहावई जाण।
सुलसा घर बधिया, सॉभली नेमिनी वाण।।५८।।

तजी बत्तीस–बत्तीस अतेउर, नीकलिया छिटकाय।
नल कुबेर समान भेट्या श्री नेमिना पाय।।५९।।

करी छठ–छठ पारणा, मन मे वैराग्य लाय।
एक मास सथारे मुक्ति विराज्या जाय।।६०।।



- निरन्तर अध्ययन- चिन्तन- मनन मे
- नारी- जागरण के लिए निरन्तर प्रय
- रूढि- निरोध के लिए सदैव सम

वली दारुक सारण, सुमुख दुमुख मुनिराय।
वली कुँवर अनाधृष्ट, गया, मुक्ति गढ मॉय।।६१।।

वसुदेवना नन्दन, धन – धन गजसुकुमाल।
रूपे अतिसुन्दर, कलावन्त वय बाल।।६२।।

श्री नेमि समीपे, छोड़्यो मोह – जजाल।
भिक्षुनी पडिमा, गया मसाण महाकाल।।६३।।

देखी सोमल कोप्यो, मस्तक बॉधी पाल।
खेराना खीरा, शिर धरिया असराल।।६४।।

मुनि नजर न खण्डी, मेटी मननी झाल।
परिषह सहीने, मुक्ति गया तत्काल।।६५।।

धन जाली मयाली, उवयालादिक साध।
साब ने प्रद्युम्न, अनिरुध साधु अगाध।।६६।।

वलि सतनेमि दृढनेमि, करणी कीधी निर्बाध।
दशे मुक्ति पहुँच्या, जिनवर वचन आराध।।६७।।

धन अर्जुनमाली, कियो कदाग्रह दूर।
वीर पै व्रत लई ने, सत्यवादी हुआ शूर।।६८।।

करी छठ–छठ पारणा, क्षमा करी भरपूर।
छह मास माही, कर्म किया चकचूर।।६९।।

कुँवर अइमुत्तो, दीठा गौतम स्वाम।
सुणि वीरनी वाणी, कीधो उत्तम काम।।७०।।

चारित्र लेई ने, पहुँच्या शिवपुर ठाम।
धुर आदि मकाई, अन्त अलक्ष मुनि नाम।।७१।।

वली कृष्णरायनी, अग्रमहिषी आठ।
पुत्र–बहू दोय, सच्या पुण्यना ठाठ।।७२।।

जादव–कुल सतियॉं, टाल्यो दुख उचाट।
पहुँची शिवपुरमा, यह छे सूत्रनो पाठ।।७३।।

श्रेणिकनी राणी, काली आदिक दश जाण।
दशे पुत्रवियोगे सॉंभली वीरनी वाण।।७४।।

चन्दनबाला पै, सयम लेई हुई जाण।
तप करि देह झौसी पहुँची छे निर्वाण।।७५।।

नन्दादिक तेरह श्रेणिकनृपनी नार।
सगली चन्दनबाला पै, लीधो सयम भार।।७६।।

एक मास सथारे, पहुँची मुक्ति मॅझार।
यह नेवु जणा नो, अन्तगढमा अधिकार।।७७।।

श्रेणिकना बेटा, जालीयादिक तेवीश।
वीर पै व्रत लेई ने, पाल्यो विश्वावीश।।७८।।



- निरन्तर अध्ययन- चिंतन मनन मे
- नारी- जागरण के लिए निरन्तर प्रय
- बलि निषेध के लिए सदैव समुद्यत

तप कठिन करी ने, पूरी मन जगीश।
देवलोके पहुँच्या, मोक्ष जासे तजी रीश।।७६।।

काकन्दीनो धन्नो, तजी बतीसो नार।
महावीर – समीपे, लीधो सजम भार।।८०।।

करी छठ–छठ पारणा, आयबिल उज्झित आहार।
श्री वीर बखाण्यो, धन धन्नो अणगार।।८१।।

एक मास सथारे, सर्वार्थसिद्ध पहुँत।
महाविदेह – क्षेत्रमा करसे भवनो अन्त।।८२।।

धन्नानी रीते, हुआ नब्बे ही सत।
श्री अनुत्तरोववाईमा, भाखि गया भगवत।।८३।।

सुबाहु प्रमुख, पॉच पॉच सो नार।
तजी वीर पै लीधा, पॉच महाव्रत सार।।८४।।

चारित्र लेई ने, पाल्या निर्‌अतिचार।
देवलोके पहुँच्या, सुख–विपाके अधिकार।।८५।।

श्रेणिकना पोता, पौगादिक हुआ दस।
वीर पै व्रत लेई ने, काढ्यो देहनो कस।।८६।।

सयम आराधी, देवलोकमा जई वस।
महाविदेह क्षेत्रमा, मोक्ष जासे लेई जस।।८७।।

बलभद्रना नन्दन, निषधादिक हुआ चार।
तजी पचास अन्तेउरी, त्याग दियो ससार।।८८।।

सहु नेमि समीपे, चार महाव्रत लीध।
सर्वार्थसिद्ध पहुँच्या, होसे विदेह सिद्ध।।८६।।

धन्नो ने शालिभद्र, मुनीश्वरोनी जोड।
नारीना बन्धन, तत्क्षण नॉख्या तोड।।६०।।

घर कुटुम्ब कबीलो, धन कचननी कोड।
मास–मास खमण तप, टालसे भवनी खोड।।६१।।

श्रीसुधर्म स्वामीना शिष्य, धन–धन जम्ब स्वाम।
तजी आठ अन्तेउरी, मात–पिता धन–धाम।।६२।।

प्रभवादिक तारी, पहुँच्या शिवपुर ठाम।
सूत्र प्रवर्तावी, जगमा राख्यू नाम।।६३।।

धन ढढण मुनिवर, कृष्णरायना नन्द।
शुद्ध अभिग्रह पाली, टाल दियो भव फन्द।।६४।।

वलि खन्दक ऋषिनी, देह उतारी खाल।
परिषह सहीने, भव फेरा दिया टाल।।६५।।

वलि खन्दक ऋषिना, हुआ पॉच–सौ शीष।
घाणी मा पील्या, मुक्ति गया तज रीश।।६६।।



➤ निरन्तर अध्ययन- चिन्तन- मनन मे
➤ नारी- जागरण के लिए निरन्तर प्र
➤ बलि- निषेध के लिए सदैव प्रयत्न

सभूतिविजयतणा शिष्य, भद्रबाहु मुनिराय।
चौदह पूर्वधारी, चन्द्रगुप्त आण्यो ठाय।।६७।।

वलि आर्द्रकुमार मुनि, स्थूलभद्र नन्दिषेण।
अरणक अइमुत्तो, मुनीश्वरोनी श्रेण।।६८।।

चौबीसे जिनना मुनिवर, सख्या अठावीश लाख।
ऊपर सहस्र अडतालीस, सूत्र परम्परा भाख।।६६।।

कोई उत्तम वाचो, मोढे जयणा राख।
उघाडे मुख बोल्या, पाप लगे इम भाख।।१००।।

धन्य मरुदेवी माता, ध्यायो निर्गल ध्यान।
गज–होदे पायो, निर्मल केवल ज्ञान।।१०१।।

धन्य आदीश्वरनी पुत्री, ब्राह्मी सुन्दरी दोय।
चारित्र लेई ने, मुक्ति गई सिद्ध होय।।१०२।।

चौबीसे जिननी, बडी शिष्यणी चौवीरा।
सती मुक्ते पहुँच्या, पूरी मन जगीश।।१०३।।

चौबीसे जिनना, सर्व साध्वी सार।
अडतालीस लाख ने, आठ से सत्तर हजार।।१०४।।

चेडानी पुत्री, राखी धर्मनी प्रीत।
राजीमती विजया, मृगावती सुविनीत।।१०५।।

पद्मावती, मयणरेहा, द्रौपदी दमयती सीत।
इत्यादिक सतियॉं, गई जमारो जीत।।१०६।।

चौबीसे जिनना, साधु साध्वी सार।
गया मोक्ष देवलोके, हृदय राखो धार।।१०७।।

इण अढीद्वीपमॉं घरडा तपसी बाल।
शुद्ध पच महाव्रतधारी, नमो नमो तिहुँकाल।।१०८।।

इण यतियो सतियो ना, लीजे नित प्रति नाम।
शुद्ध मन थी ध्यावो, यह तिरण नो ठाम।।१०६।।

इण यतियो सतियो सू, राखो उज्ज्वल भाव।
इम कहे ऋषि जयमल, एह तिरण नो दाव।।११०।।

सवत अठारा ने वर्ष साते शिरदार।
गढ जालोर मॉंही, एक कह्यो अधिकार।।१११।।

## लघु साधु-वन्दना

साधुजी ने वन्दना नित नित कीजे,
प्रात उगन्ते सूर रे प्राणी।
नीच गति मे ते नहि जावे,
पामे ऋद्धि भरपूर रे प्राणी।सा॰१।



मोटा ते पच महाव्रत पाले,
छह कायारा प्रतिपाल रे प्राणी।
भ्रमर–भिक्षा मुनि सूझती लेवे,
दोष बियालीस टाल रे प्राणी।सा॰२।

ऋद्धि सम्पदा मुनि कारमी जाणी,
दीधी ससार ने पूठ रे प्राणी।
एहवा पुरुषानी सेवा करता,
आठ कर्म जाय टूट रे प्राणी।सा॰३।

एक एक मुनिवर रसना–त्यागी,
एक एक ज्ञानभण्डार रे प्राणी।
एक एक वैयावचिया वैरागी,
जेना गुणानो नावे पार रे प्राणी।सा॰४।

गुण सत्तावीस करी ने दीपे,
जीता परीसा बावीस रे प्राणी।
बावन तो अनाचार टाले,
तेने नमावु मारूँ शीस रे प्राणी।सा॰५।

जहाजसमान ते सन्त मुनीश्वर,
भव्य जीवे बेसे आय रे प्राणी।
परउपकारी मुनि दाम न माँगे,
देवे मुक्ति पहुँचाय रे प्राणी।सा॰६।

साधु–चरणे जीव साता रे पावे,
पावे ते लील विलास रे प्राणी।
जन्म जरा अने मरण मिटावे,
नावे फरी गर्भावास रे प्राणी।सा॰७।

एक वचन श्री सतगुरु केरो,
जो पैठे दिल माय रे प्राणी।
नरकगतिमा ते नहि जावे,
एम कहे जिनराय रे प्राणी।सा॰८।

प्रात उठी ने उत्तम प्राणी,
सुणे साधुजी रो व्याख्यान रे प्राणी।
एवा पुरुषानी सेवा करता,
पावे अमर विमान रे प्राणी।सा॰६।

सवत अठारे ने वर्ष अडतीसे,
बूसी गाव चौमास रे प्राणी।
मुनि आसकरणजी इण पर जपे,
हुँ तो उत्तमसाधारो दास रे प्राणी।सा॰१०।

## श्री शांतिनाथजी का स्तवन

प्रात उठी श्री शाति जिनन्द को,
समरण कीजे घडी – घडी।



→ नारी- जागरण के लिए निरन्तर प्रयास
→ बलि- निषेध के लिए सदैव तत्परता

सकट कोटि कटे भवसचित,
जो ध्यावे मन भाव धरी।प्रा॰१।

जनमत पाण जगत दुख टलियो,
गलियो रोग असाध मरी।
घट–घट अन्तर आनन्द प्रगट्यो,
हुलस्यो हिवडो हर्ष धरी।प्रा॰२।

आपद व्यन्तर विषम भय भाजे,
जैसे पेखत मृग हरी।
एकज चित्ते शुद्ध मन ध्याता,
प्रकटे परिचय परम सिरी।प्रा॰३।

गले बिलाय भरम के बादल,
परमारथ पद पवन करी।
अवर देव एरण्ड कुण रोपे,
जो निज मन्दिर केल फली।प्रा॰४।

प्रभु तुम नाम जग्यो घट अन्तर,
तो शु करिए कर्म अरी।
रतनचन्द शीतलता व्यापी,
पापनी लाय कषाय टरी।प्रा॰५।

# रानी पद्मावती की ढाल

(आलोयणा)

हिवे राणी पद्मावती, जीवराशि खिमावे।
जाणपणु जग ते भलु इण वेला जो आवे।ते०१।

ते मुझ मिच्छामि दुक्कड, अरिहतो नी साख।
जे मै जीव विराधिया, चौरासी लाख।ते०२।

सात लाख पृथ्वी तणा, साते अपकाय।
सात लाख तेऊ तणा, साते वली वाय।ते०३।

दस लाख प्रत्येक वनस्पति, चउदे साधार।
बीती–चौरिंद्रिय जीवनी, बे बे लाख विचार।ते०४।

देवता तिर्यच नारकी, चार चार प्रकाशी।
चौद लाख मनुष्य ना, ये लाख चौरासी।ते०५।

इण भव परभव सेविया, जे पाप अठार।
त्रिविध त्रिविध करि परिहरू दुर्गतिनादातार।ते०६।

हिसा कीधी जीवनी, बोल्या मृषावाद।
दोष अदत्तादानना, मैथुन उन्माद।ते०७।

परिग्रह मेल्यो कारमो, कीधो क्रोध विशेष।
मान माया लोभ मै किया, वली राग ने द्वेष।ते०८।



कलह करी जीव दूहाव्या, दीधा कूडा कलक।
निदा कीधी पारकी, रति अरति नि शक।ते॰६।

चाडी कीधी पारकी, कीधो थापण–मोसो।
कुगुरु कुदेव कुधर्मनो, भलो आण्यो भरोसो।ते॰१०।

खाटकी ने भवे मै किया, जीवना वध–घात।
चिडीमार भवे चरकला, मार्‌या दिन–रात।ते॰११।

काजी मुल्ला ने भवे, पढी मत्र कठोर।
जीव अनेक जिबह किया, कीधा पाप अघोर।ते॰१२।

माछी ने भवे माछला, झाल्या जलवास।
धीवर भील कोल भवे, मृग पाड़्या पास।ते॰१३।

कोटवाल ने भवे मै किया, आकरा कर दण्ड।
बदीवान मराविया, कोरडा छडी दण्ड।ते॰१४।

परमाधामी ने भवे, दीधा नारकी दु ख।
छेदन भेदन वेदना, ताडन अतितिक्ख।ते॰१५।

कुभार ने भवे मै किया, नीमाह पचाव्या।
तेली भवे तिल पीलिया, पापे पिड भराव्या।ते॰१६।

हाली–भवे हल खेडिया, फोड़्या पृथ्वीना पेट।
सूड नियाण किया घणा, दीधा बलद चपेट।ते॰१७।

माली भवे रूख रोपिया, नानाविध वृक्ष।
मूलपत्र फल फूलना, लाग्या पाप अलक्ष।ते॰१८।

अधोवाड्या ने भवे, भरिया अधिका भार।
पोठी ऊँट कोडा पड्या, दया नाणी लगार।ते॰१६।

छीपा ने भवे छेतर्या, कीधा रगण पास।
अग्नि आरम्भ किया घणा, धातुवाद अभ्यास।ते॰२०।

शूरपणे रण झूझता, मार्या माणसवृन्द।
मदिरा–मास माखण भख्या, खाधा मूल ने कद।ते॰२१।

खाण खणावी धातुनी, सर पाणी उलीच्या।
आरभकीधा अति घणा, पोते पापज सच्या।ते॰२२।

अड्गारकर्म किया वली, वन मे दव दीधा।
कसम खाधी वीतरागनी, कूडा दोष ज दीधा।ते॰२३।

बिल्लीभवे उन्दर गल्या, गिरोली हत्यारी।
मूढ गॅवार तणे भवे, मै जू लीखा मारी।ते॰२४।

भडभुजा तणे भवे, एकेन्द्रिय जीव।
जुवार चणा गेहूँ सेकिया, पाडता रीव।ते॰२५।

खाडन पीसण गारना, किया आरम्भ अनेक।
राधण इधण अग्निना, कीधा पाप उद्वेग।ते॰२६।



निरन्तर अध्ययन चिन्तन मनन मे
नारी आचरण के लिए निरन्तर प्रय

विकथा चार कीधी वली, सेव्या पच प्रमाद।
इष्टवियोग पडाविया, रोवन विषवाद।ते०२७।

साधु अने श्रावक तणा, व्रत लेई ने भाग्या।
मूल अने उत्तर तणा, मुझ दूषण लाग्या।ते०२८।

साप बिच्छू सिह चीतरा, शकरा ने समली।
हिसक जीव तणे भवे, हिसा कीधी सबली।ते०२६।

सुवावडी दूषण घणा, वली गर्भ गलाव्या।
जीवाणी ढोली घणी, शील व्रत भजाव्या।ते०३०।

भव अनन्त भमता थका, कीधो देह–सम्बन्ध।
त्रिविध–त्रिविध करि वोसिरू, तिणशु प्रतिबध।ते०३१।

भव अनन्त भमता थका, कीधो परिग्रह सम्बन्ध।
त्रिविध–त्रिविध करि वोसिरू, तिणशु प्रतिबध।ते०३२।

भव अनन्त भमता थका, कीधो कुटुम्ब–सम्बध।
त्रिविध–त्रिविध करि वोसिरू, तिणशु प्रतिबध।ते०३३।

इण पर इहभव परभवे, कीधा पाप अखत्र।
त्रिविध–त्रिविध करि वोसिरू, करू जन्म पवित्र।ते०३४।

इण विध यह आराधना, भावे करसे जेह।
श्याम सुन्दर कहे पापथी, बली छूटसे तेह।ते०३५।

# आलोयणा

आरम्भ–विषय–कषाय वश, भमियो काल अनन्त।
लाख चौरासी योनि मे, अब तारो भगवन्त।।१।।

करुणानिधि कृपा करी, कठिन कर्म मम छेद।
मोह अज्ञान मिथ्यात्व को, करिये ग्रन्थी–भेद।।२।।

पतितउद्धारण नाथजी, अपनो विरुद विचार।
भूल चूक सब म्हारी, खमिये बारबार।।३।।

क्षमा करो सब माहरा, आज तलक रा दोष।
दीनदयालु देवो मुझे, श्रद्धा शील सतोष।।४।।

देव–गुरु–धर्म–सूत्र मे, नवतत्त्वादिक जोय।
अधिका ओछा जो कह्या, मिच्छा दुक्कड मोय।।५।।

जो मै जीव विराधिया, सेव्या पाप अठार।
प्रभु तुम्हारी साख से, बार–बार धिक्कार।।६।।

कहने मे आवे कहॉ, अवगुण भर्या अनन्त।
घट–घट अन्तरयामी तुम, जानो सब भगवन्त।।७।।

बुरा बुरा सबको कहे, बुरा न दीसे कोय।
जो घट शोधू आपना, मुझसा बुरा न कोय।।८।।

आतमनिदा शुद्ध भणी, गुणवन्त वन्दन भाव।
राग–द्वेष पतला करी, सबसे खिमत–खिमाव।।६।।



धर्म करत ससार–सुख, धर्म करत निर्वाण।
धर्मपथ साधे बिना, नर तिर्यच–समान।।

जहॉ दया तहॉ धर्म है, जहॉ लोभ तहॉ पाप।
जहॉ क्रोध तहॉ काल है, जहॉ क्षमा तहॉ आप।।

क्षमातुल्य कोउ तप नही, सुख सतोष–समान।
नही तृष्णासम व्याधि हू, धर्म दया समान।।

दुख मे सुमिरन सब करे, सुख मे करे न कोय।
जो सुख मे सुमिरन करे, दुख काहे को होय।।

## सिद्ध-स्तवन

सेवो सिद्ध सदा जयकार,
जासे होवे मगलाचार।।टेक।।

अज–अविनाशी अगम अगोचर,
अमल अचल अविकार।
अन्तर्यामी त्रिभुवन – स्वामी,
अमित शक्ति – भण्डार।।१।।

कर पणट्ठ कम्मट्ठ अट्ठ गुण–
युक्त मुक्त ससार।
पायो पद परमेष्ठी तास पद,
वदू बार – बार।।२।।



* निरन्तर अध्ययन चिन्तन मनन
* नारी- जागरण के लिए निरन्तर प्र
* रूढि- निरोध के लिए सदैव समुद्यत

सिद्ध प्रभू का सुमिरण जग मे,
सकल सिद्धि दातार।
मन–वाछित पूरण सुर–तरुसम,
चिन्ता – चूरण – हार ।।३।।

जपे जाप योगीश रात – दिन,
ध्यावे हृदय मझार।
तीर्थकर हू प्रणमे उनको,
जब होवे अणगार।।४।।

सूर्योदय के समय भक्ति–युत,
स्थिरचित दृढता धार।
जपे 'सिद्ध' यह जाप तास घर,
होवे ऋद्धि अपार।।५।।

सिद्धस्तुति यह पढे भाव से,
प्रतिदिन जो नर – नार।
सो दिव शिव सुख पाव निश्चय,
बना रहे सरदार।।६।।

'माधवमुनि' कहे सकल सघ मे,
बढे हमेशा प्यार।
विद्या–विनय–विवेक–समन्वित,
पावे प्रचुर प्रचार।।७।।

## श्री शान्तिनाथ स्तुति

साता कीजो जी, साता कीजो जी।
श्री शान्तिनाथ प्रभु, शिवसुख दीजो जी।।टेक।।

शान्तिनाथ है नाम आपका, सबने साताकारी जी।
तीन भुवन मे चावा प्रभुजी, मरी निवारी जी।।१।।

आप सरीखा देव जगत मे, और नजर न आवे जी।
त्यागी ने वीतरागी मोटा, मुझ मन भावे जी।।२।।

शान्तिनाथ मनमाही जपता, चाहे सो फल पावे जी।
ताप तेजरा दुख दारिद्दर, सब मिट जावे जी।।३।।

विश्वसेन राजा के नन्दन, अचलादेवी जाया जी।
गुरुप्रसादे चौथमल्ल कहे, घणा सुहाया जी।।४।।

## आत्मशुद्धि

आत्मशुद्धि हित धर्म ध्यान का, चितन जो नर करता है।
अशुभ कर्म को दूर हटाकर मोक्षमार्ग पग धरता है।१।

जग मे अकेला आया हूँ और यहा से अकेला जाऊँगा।
कर्म शुभाशुभ सग मे लेकर, यथास्थान मै पाऊँगा।२।

मेरा मेरा करके फँसता, नही कोई जग मे तेरा है।
देह छोडकर उडेगा पछी भिन्न स्थान होगा डेरा है।३।



→ [illegible]
→ नारी- जागरण के लिए निरन्तर प्रय[illegible]
→ [illegible]

महा विडबना है परिजन की, अत साथ नही आता है।
निर्भय होकर देखो प्राणी, मरण अकेला पाता है।४।

धन्य धन्य नमिराज ऋषिश्वर एकत्व भावना भायी थी।
ककण से लेकर प्रेरणा, जब मिथिला ठुकराई थी।५।

स्वर्गपति ने दस प्रश्नो का, भाव पूर्ण उत्तर पाया।
खुश होकर स्वय शकेन्द्र ने ऋषि वर गुण गौरव गाया।६।

क्षण भगूर है तेरी काया, क्षण भगूर ही जग की माया।
खूब खिलाया, खूब पिलाया फिर भी है नश्वर काया।७।

देख देख तन की सुदरता खुश हो–होकर फूल रहा।
लूट गई तेरी रूप सपदा सनत् चक्री को भूल रहा।८।

वैभव मे मतवाला बनकर घूम रहा जैसे हस्ती।
रावण जैसे चले गए, फिर तैरी कौन वता हस्ती।६।

पुद्गल के ये रूप पराये, जिन्हे तू अपना मान रहा।
ज्ञानी कहते इन्हे छोड दे, क्यो तू अपनी तान रहा।१०।

त्यागी ममता जागी समता नश्वरता चित्त मे लाया।
अनित्य भावना भाकर के ही, भरत चक्री केवल पाया।११।

रोग शत्रु जब तन को घेरे, नही किसी का दाव लगा।
आत्मिक शाति जब ही पाता, मन मे समता भाव जगा।१२।

स्वय बाधता, स्वय भोगता, नही कोई शरण दाता।
त्राहि–त्राहि करके रोता, कोई न दुख से छुडावा पाता ।१३।

जन्म जरा मृत्यु के भय से भयभीत बना पामर प्राणी।
कुकृत्यो को नही छोडता, पीले जा रहा दुख की घाणी ।१४।

तीन खण्ड के स्वामी थे पर, मिला नही मरते पानी।
पुरजन परिजन पास ना आए, बीती थी जब जिदगानी ।१५।

अहो अनाथी मुनि के सिर मे, घोर वेदना छायी थी।
रहे ताकते पारिवारिक जन, चैन पलक नही पाई थी ।१६।

अरहट चाल सम जग लीला, सदा पलटती रहती है।
नही जगत मे स्थिरवासा, जिनवाणी यू कहती है ।१७।

अपना अपना किसे पुकारे, जग जीवन तो है सपना।
छोड कल्पना अपने मन की सत्य नाम प्रभु का जपना ।१८।

जग का सुख शाश्वत नही होता, जैसे बादल की छाया।
क्यो भरमाया भौतिक सुख मे, बिजली सी चचल माया ।१९।

कोई किसी का नही है शत्रु, न ही किसी का मित्र कोई
करमाधीन जगत की लीला क्यो तुने सन्मति खोई ।२०।

शालिभद्र क्या ऋद्धि पाये, नृप श्रेणिक देखन् आया।
ससार भावना भा करके ही जग बधन से मुक्ति पाया ।२१।



- [illegible] चिन्तन- [illegible]
- नारी- जागरण के लिए निरन्तर [illegible]
- बलि- निषेध के लिए [illegible]

# आबाद मत करना

तर्ज–करती हू तुम्हारा व्रत मे ....

उपवन के माली फूलो को बर्बाद मत करना,
और तीखे शूलो को आबद मत करना।।
क्या सोच रहा है, क्या सोच रहा है।।टेर।।

गुस्सा आने ही ना पाये आये तो शात हो।
ऐसा नही मन द्वेष से विकृत निताात हो।।
गुजरी हुई करवाहटो की, याद मत करना।।१।।

इस बेलगाम जीभ को चलने नही देना।
इस मथरा की दाल को, गलने नही देना।।
रखना काबू मे ही इसको, आजाद मत करना।।२।।

कुछ पा लिया तो मान मे, मदहोश ना होना।
पीकर ये शराब अपना होश ना खोना।
नकली तरक्की से पैदा वो, उन्माद मत करना।।३।।

अपने बुजुर्गो की बढती रहे शान हे हरदम।
अगली पीढी को सिखलाओ, तुम सत्य और सयम।
मर्यादा तोडे पैदा वो, औलाद मत करना।।४।।

जिन गुरुओ ने नवजीवन, जीने की दिशा दी।
ऊची उडान भरने की, हिम्मत और आशा दी।।
बहकावो मे आ उनसे ही, इहलात मत करना।।५।।

# पर्यूषण आराधना

(तर्ज – काहे मचावे शोर पपैया ......)

जय जय जय जय कार, पर्यूषण । जय जय जय जय कार ।टेर।
स्वागत स्वागत पर्व तुम्हारा । लो अभिनदन आज हमारा ॥
वदन सौ सौ बार, पर्यूषण, जय ... ।१।

सब पर्वो का तू है राजा । तुझसे उन्नत जैन समाजा ॥
हम तुम पर बलिहार, पर्यूषण, जय, ... ।२।

तीर्थकर भी तुम्हे मनाते । सुर नर किन्नर सब गुण गाते ॥
महिमा अपरम्पार, पर्यूषण, जय, ... ।३।

सकल सघ की सेवा पल पल । बहे शाति का झरना निर्मल ॥
पाले शुद्धाचार, पर्यूषण, जय... ।४।

चाहे त्रस हो स्थावर प्राणी । चाहे मित्र हो दुश्मन जानी ॥
आतम सम व्यवहार, पर्यूषण, जय ... ।५।

मैत्री का सदेश सुहाना । भूलो अपना और बैगाना ॥
सबसे प्रीत अपार, पर्यूषण, जय ... ।६।

आओ हम सब मिल आराधे । मैत्री भावना दृढतर साधे ॥
सफल करे त्यौहार, पर्यूषण, जय ... ।७।



- [illegible]
- नारी- जागरण के लिए निरन्तर [illegible]
- [illegible]

# संवत्सरी आई

(तर्ज – जब तुम्ही चले परदेश।)

सब पर्वो का ताज, पुण्य दिन आज, सवत्सरी आई,
सब लो सहर्ष मनाई ।।टेर।।

चोरासी लाख जीव योनि से, जो वैर किया मन वच तन से,
भूलो वह और लो मैत्री भाव बसाई ।।हॉ आज १।।

जो जान बूझ कर पाप किया, या अनजाने अतिचार हुआ,
लो दण्ड और दो मिच्छामि दुक्कड भाई ।।हॉ आज २।।

अरिहत सिद्ध आचार्य श्री, पाठक, मुनिवर महा सतियॉजी,
श्रावक श्राविका इन सब से लो खमाई ।।हॉ आज ३।।

जो खमता और शुद्धि करता, वह प्राणी आराधक बनता,
आराधक की होती है गति सुखदाई ।।हॉ आज ४।।

यह पर्व नित्य आता है, पाले वह मुक्ति पाता है,
केवल कहते "पारस" अपना नरमाई ।।हॉ आज ५।।

# निर्वाण का मार्ग

(तर्ज – कितना बदल गया इन्सान)

सम्यग ज्ञानी, समयग् दर्शी, सम्यग् सयमवान,
उसी को मिलता है निर्वाण।
शास्त्र शास्त्र मे, स्थान स्थान पर बोल गए भगवान,
उसी को मिलता है निर्वाण ।टेर।

जीव तत्व हू, जड से निराला, पुण्य शुभ्र है पाप है काला।
सवर बाध, है आश्रव नाला, बध बध निर्जरा उजाला।
मोक्ष मुक्ति है यो जो हो, इन नव तत्वो का ज्ञान ।१। उसी को...

देव वही जो अरि–हत हो, गुरु वही जो निर–ग्रथ हो।
धर्म वही जो अटल अमर हो, शास्त्र वही जो जिन भाषित हो।
जिस प्राणी की नस नस मै यो, अचल भरी श्रद्धान ।२। उसी को...

पच महाव्रत को स्वीकारे, या अणुव्रत ही अगीकारे।
जैसी शक्ति वैसा धारे, पर प्रमाद को दूर निवारे।
सिद्ध साक्षी से निरतिचार जो, पाले प्रत्याख्यान।३। उसी को...

केवल कहते 'पारस' सुन रे, सच्ची सीख ह्दय मे धर–रे।
ज्ञाता दृष्टा व्रत धर बन रे, जिससे तेरा नर भव सुधरे।
पूर्व पुण्य से तुझे मिला यह, मानव जन्म महान।४। उसी को...



सुणि नाथ बडाई, मन अकडाई, आया चलाई, प्रभु पासे,
विस्मय अति पाया, चित लजाया, गर्व गमाया, बीमासे,
प्रभु भरम मिटाया, जिन मग आया, सजम ठाया तिण सारी।।६।।

प्रथम इद्र भूति, पूर्वधर श्रुति, त्रिपदी सयुति फरमाया,
गणधर पद लीना, परम प्रवीना, शम दम भीना, तन ताया।
चुमाली से लारा, गणधर ग्यारा, भए अणगारा व्रतधारी।।७।।

चार तीरथ थाप्या, पाप उथाप्या, सुव्रत आप्या नरनारी,
केई स्वर्ग सिधाया, केई शिव पाया, श्री जिन राया हितकारी।
शैले शी भावे, प्रभु शिव पावे, जग मे नावे अविकारी।।८।।

प्रभु अलख, निरजन, भव दुख भजन, भविजन रजन, कृपाला,
जो शुद्ध मन ध्यावे, दुख पुलावे, सुख उपजावे, प्रतिपाला,
कहे रीख तिलोक, निरतर धोक, दीजो शवि थोक, भवपारी।।६।।

## वैराग्य भजन

दुनिया दुखकारी तू छोड सके तो छोड–दुनिया ......।।टेर।
पाप अठारह करना पडता पाप कर्म भी बढता जाता।
है कर्म बध की ठोर–दुनिया ......(१)
पेट पापि यो खूब सतावे देश दिशावर मे भटकावे।
करनी दौडा–दोड दुनिया ......(२)
कोई के घर मे पुत्र कस सा, कोई के घर मे नार कर्कशा।
नित की मोथा फौड–दुनिया ......(३)

तिर्यचगति का दुख अपारा, मार के डर से भगे बिचारा
दुख सू पोडे राढ–दुनिया ......(१३)

जो सुख चाहो दुनिया छोडो, सयम से तुम नाता जोडो
पाप कर्म सब छोड–दुनिया ......(१४)

## यह त्योहार (अक्षय तृतिया)

(तर्ज– देख तेरे ससार की.....)

इक्षु रस का किया पारणा, आखा तीज महान्
जय–जय आदि नाथ भगवान ।।टेर।।
श्रेयास कुवर ने दिया भाव से आज सुपात्तर दान।।जय..।।

ऐसा कर्म उदय मे आया, बारह मास लग आहार न पाया
सूखी कल्प वृक्ष सी काया, फिर भी दिल मे नहीं घबराया
घर–घर मे नित जावे गौचरी, देवे सब सम्मान।।जय..(१)

कोई हाथी कोई घोडा लाये, रत्न थाल कोई बहरावे
कोई कन्या भेट चढावे, प्रभु–देख पाछा फिर जावे
बारह घडी अतराय किन्ही बारह मास भुगतान ।।जय ..(२)

विचरत–विचरत महल मे आया, भोजन दोष रहित नहीं पाया।
प्रभु लौट कर बाहर आया श्रेयास कहे हे मुनिराया।
इक्षु रस निर्दोष है स्वामी यही लो कृपा निधान ।।जय..(३)



आज प्रभु कर पात्र बढाया, कुवर सलेडी रस बहराया
किया पारणा सब मन भाया, तीन लोक मे आनद छाया
घर धर हर्ष सवायो छायो, सुर नर मगल गान।।जय..(४)

आज भी जो जन वर्षी तप धरते इसी दिवस पर पारणा करते
आरभ और कषायो को तजते, वही सच्च फल तप का बरते
कर्म काटने को है 'जीतमल' तप सु मार्ग महान्।।जय..(५)

## जंबू-माता- संवाद

जबू–इजाजत दे माता लेश्या सयम भार।।टेर।।
माता–इस्यो काई दुख व्याप्यो जबू राजकुवर ।।टेर।।

जबू–भगवान सुधर्मा स्वामी, आया बाग माय जी।
माता–धन्य अहो भाग्य जो, कीनो पावन आयजी।
जबू–सुन के शुभागमन, गयो दरश तायजी।
माता–धन्य ऐसे लाल को, जो धर्म को दिपायजी।
जबू–सुना वहा धर्म प्रचार ।। लेस्या ।।१।।

माता–चित क्यो उदास, जबू कहो समझायजी।
जबू–सुनके उपदेश, माता वैराग्य भायजी।
माता–ऐसे काई बोले, क्यो चित को दुखायजी।
जबू–झूंठा है ससार माता, सगी कोई नायजी।
माता–ओ काई करियो, विचार ।।जबू ।।२।।

जबू–ममता को दे छोड, आज्ञा देवो अब मायजी।
माता–इस्यो काई दियो ज्ञान, गयो भर मायजी।
जबू– वितराग वाणी सुणी, सजम मन भायजी।
माता–छोटा सू मोटो कियो क्यो अब छिटकायजी।
जबू– हे मतलब का, ससार ।।लेस्या।।३।।

माता–राज पाट धनधाम, कमी कोई नायजी।
जबू–है सब बेकार, माता सग चले नायजी।
माता–सग आठ नार थारे महला के मायजी।
जबू–दियो ज्ञान एक रात, दीनी समझायजी।
माता–सजम को छोड, विचार ।।जबू..।।४।।

जबू–निश्चय लीनी धार, माता सजम की मन मायजी।
माता–एका एकी लाल, बेटा छोड कठे जाय जी।
जबू–छोड मोह जाल, किणरा बेटा किणरी मायजी।
माता–राज सुख भोग पाछे, लीजो सजम जायजी।
जबू–नही इण बातां मे सार ।।लेस्या..।।५।।

माता– सजम खांडे की धार, कहू समझायजी।
जबू– आज्ञा देवो प्रेम से, तो मुश्किल कछु नायजी।
माता– पच महाव्रत पालणो, चलणो जीव बचायजी।
जबू– पाचो सुख समान, माता लेस्यु निभायजी।
माता– मै भी हूँ, तैयार ।।जबू..।।६।।



धन्ना० – कायर सुनरी तेरा भाई इक इक नारी छोडे।
सिहनी जाया शूरवीर तो एक साथ मुह मोडे।।
हो सजनी एक साथ मुह मोडे।।
जो करना, वह धीरे करना, यह तो अबला रीत री
यह पुरुषो की रीत नही ।।३।।

सुभद्रा० – कह दिखलाना सरल है स्वामी, उसमे जोर न आये २।
वह जननी का सच्चा जाया, जो करके दिखलाये।।
हो स्वामी, जो करके दिखलाये।।
धन जन को, दुल्हिन बधन को, सब त्याग के समय धारना,
कोई बच्चो का खेल नही ।।४।।

धन्ना० – ठीक समय पर तू ने सजनी, सोता सिह जगाया २।
ले आज बतादूॅ मेरी मा ने कैसा दूध पिलाया।।
हो मुझको कैसा दूध पिलाया।।
नारी को, दुनियादारी को, यह चला मै ठोकर मारके,
अब सयम पाल दिखाऊगा ।।५।।

सुभद्रा – स्वामी! स्वामी!! कहा जाते हो? हसि को साच न मानो २।
फिर से ऐसा नही कहूगी, मानो, मानो मानो।
हो स्वामी एक बार बस मानो
यह तेरी, चरणो की चेरी, इसे करदो क्षमा प्रदान तुम
यो मत छोड चले जाओ ।।६।।



धन्ना॰— वचन बाण का घायल शूरा, लौट कभी ना आये २।
चाहे हो बिलदान प्राण का, अपनी टेक निभाये।।
हो भगिनी अपनी टेक निभाये।।
जाऊंगा, बस अब जाऊगा, मै कठिन तपस्या धारके।।
मुक्ति महल ही जाऊगा।।७।।

कवि,— प्रण पालक अहो शूर शिरोमणि, धन्य है धन्ना तुमको २।
इतिहास तुम्हारा पढ पढ होता, गर्व हमारे दिल को।।
हो धन्ना गर्व हमारे दिल को।
जय रमणि! धन तेरी जननी! जिसने जना है तुझसा पूत रे।
"पारस" तेरा गुण गाए ।।८।।

## हस्तिपाल राजा के स्वप्न

(तर्ज—खडी नीम के बीच)

राजा हस्तिपाल यू बोले, वचनामृत रस बरसाओ।
सपने देखे आज अजीब प्रभु, अर्थ कृपा कर फरमाओ ।।टेर।।

हस्ति एक बडा ही सुदर कितु फस गया दलदल मे,
वीर कहे सुन राजन्! ऐसे, कुसगत ही हलचल मे,
फस जायेगे साधु—साध्वी, सयम तजते तुम पाओ ।।१।।

हस्तिपाल—बहुत रम्य एक बाग उजाडे, ऐसा देखा बदर था।
भगवान—सघनायक होगा ऐसा ही, सघ उपवन है सुदर सा।
महाव्रतो के पेड मनोरम, शिथिलाचार से उजडाओ।।२।।

हस्तिपाल– कल्पवृक्ष सब आशा पूरे, विष–जतु से लिपटाया।
भगवान– दानवीर श्रावक जन तरू सम, लिगधारी ने भरमाया।
चूसेगे सब सत्व वे उनका, राजन् तुम ये समझ जाओ।।३।।

हस्तिपाल–काक–पक्षी मिष्ठान को तजकर, खाने अशुचि दौड चला।
भगवान–कष्टो से घबराकर साधक छोडेगे निज गच्छ भला।
शिथिल गच्छ जा कहे अन्य को, मौज बहुत तुम भी आओ।।४।।

हस्तिपाल–बलशाली एक सिह केसरी, कीडे उसको है खाते।
भगवान–जैन धर्म है, सिह सम कितु, स्वतीर्थी ही तडफाते।
अदर–अदर काटेगे, पर तीर्थी चाहे भय खाओ।।५।।

हस्तिपाल–देखा कमल उकरडी खिलते, पद्माकर खिलने वाला,
भगवान–दुष्कुल वाले तिर जायेगे, धर्म–ध्यान का पी प्याला।
ऊचे कुल वाले दुर्व्यसनी, पापो मे लिपटे पाओ ।।६।।

हस्तिपाल–देखा भगवन् कृषिवरो को, जो बीजो को बाते थे।
सडे–गले–उपजाऊ भू मे, अच्छे ऊसर खोते थे।
भगवान–धर्मीजन को दान न देगे, धर्महीन भरत पाओ।।७।।
हस्तिपाल–देखा धूल से सना पडा एक, काम कुभ था कोने मे,
भगवान–सुसाधु को कोई ना पूछे, आत्म दीप सजोने मे।
पाखण्डी शिथिलाचारी को, यश–पूजा पाते पाओ।।८।।



- निरन्तर अध्ययन- चिन्तन मन
- नारी- जागरण के लिए निरन्तर प्रयास
- दलित- निरोध के लिए सदैव तत्परता

धन भी धरा रहा है, घर भी भरा रहा मिटा सका नहीं रोग कोई
हाजर हजार थे, पर सब बेकार थे, दुर खडा रहा आया जोई
हुई चला चली की अब बात है, छोडी आसा सभी ने एक साथ है।।४।।

इतने मे इक भावना जागी, प्रभु को मैने याद किया
रोग को निवार दे बिगडी सुधार दे साथ मे प्रण ये धार लिया
सब छोडूगा जग का साथ है, अब तूही प्रभु मम नाथ है।।५।।

बिजली सी चमकी, रोग पे दमकी, वेदना सारी भाग गई
उसी क्षण छोडा जग नेह तोडा आत्मा मेरी जाग गई,
जरा समझ भेद भरी बात है, बोल कौन अनाथ सनाथ है।।६।।

ज्ञान ज्योति जागी, श्रेणिक सौभागी समकित व्रत आराध लिया
जीवो की दया घर धर्म दलाली कर गौत्र तीर्थकर बाध लिया,
मिले अनाथी जैसे गुरुनाथ है, "जीत" जागना तेरे हाथ है ।।७।।

## अमूल्य तत्त्व-विचार

बहु पुण्यकेरा पुज थी शुभदेह मानवनो मल्यो।
तोये अरे ! भवचक्रनो, आटो नही एके टल्यो।।
सुख प्राप्त करता सुख टले छे, लेश ए लक्षे लहो।
क्षण–क्षण भयकर भावमरणे का अहो राची रहो।।१।।

लक्ष्मी अने अधिकार वधता शु वध्यु ते तो कहो।
शु कुटुम्ब के परिवारथी, वधवापणु ए नय ग्रहो।।



वधवापणु ससारनु नरदेहने हारी जवो।
एनो विचार नही अहो हो, एक पल तमने हवो!।।२।।

निर्दोष सुख, निर्दोष आनन्द, ल्यो गमे त्याथी भले।
ए दिव्य शक्तिमान जेथी, जजिरेथी निकले।।
परवस्तुमा नही मुझवो, एनी दया मुजने रही।
ए त्यागवा सिद्धात के, पश्चात दुख ते सुख नही।।३।।

हु कोण छु? क्याथी थयो? शु स्वरूप छे मारु खरु?
कोना सबधे वलगणा छे? राखु के ए परिहरु?
एना विचार विवेकपूर्वक शान्तभावे जो कर्या,
तो सर्व आत्मिक ज्ञानना सिद्धान्ततत्त्वो अनुभव्या।।४।।

ते प्राप्त करवा वचन कोनु सत्य केवल, मानवु?
निर्दोष नरनु कथन मानो, तेह जेणे अनुभव्यु।
रे आत्म तारो! आत्म तारो! शीघ्र एने ओलखो।
सर्वात्ममा समदृष्टि द्यो, आ वचन ने हृदये लखो।।५।।

## विनय

अहो जगतगुरु एक, सुनिए अरज हमारी।
तुम हो दीन – दयाल, मै दुखिया ससारी।।१।।

इस भव–वन मे वादि, काल अनादि गमायो।
भ्रमत चहुगति माहि, सुख नहि दुख बहु पायो।।२।।

कर्म महारिपु जोर, एक ना कान करै जी।
मनमान्या दुख देहि, काहू सो न डरै जी।।३।।

कब हू इतर निगोद, कब हू नरक दिखावै।
सुर नर–पशुगति माहि, बहुविध नाच नचावै।।४।।

प्रभु । इनके परसग, भव माहि बुरे जी।
जे दुख देखे देव तुमसो नाहि दुरे जी।।५।।

एक जन्म की बात, कहि न सको सुनि स्वामी।
तुम अनन्त परजाय, जानत अन्तरजामी।।६।।

मै तो एक अनाथ, ये मिली दुष्ट घनेरे।
कियो बहुत बेहाल, सुनिये साहिब मेरे।।७।।

ज्ञान–महानिधि लूटि, रक निबल करि डार्यो।
इनने तुम मुझ माहि, हे जिन । अन्तर पार्यो।।८।।

पाप पुण्य की दोइ, पॉयनि बेरी डारी।
तन कारागृह मॉहि, मोहि दियो दुख भारी।।६।।

इनको नेक बिगार, मै कुछ नाहि कियो जी।
बिन कारन जगवद्य । बहुविधि वैर लियो जी।।१०।।

अब आयो तुम पास, सुनि जिन सुजस तिहारो।
नीतिनिपुण जगराय, कीजो न्याय हमारो।।११।।



दुष्टन देहु निकास, साधन को रख दीजे।
विनवै 'भूधरदास' हे प्रभु ढील न कीजै।।१२।।

## प्रार्थना

हमारी वीर हरो भव पीर

मै दुख–तपित दयामृत–सर तुम, लख आयो तुम तीर।
तुम परमेश मोख मग–दर्शक, मोह दावानल–नीर।।१।।

तुम विनु हेतु जगत–उपकारी, शुद्ध चिदानन्द धीर।
गणपति–ज्ञानसमुद्र न लघै, तुम गुणसिन्धु गहीर।।२।।

याद नही मै विपति सही जो, धर–धर अमित शरीर।
तुम गुण चितत नशत जाय भय, ज्यो घन चलत समीर।।३।।

कोटि वार की अरज यही है, मै दुख सहुँ अधीर।
हरहु वेदना – फन्द 'दौल' को, कतर कर्म – जजीर।।४।।

## गुरुदेव

वे गुरु मेरे उर बसो, जे भवजलधि–जहाज।
आप तिरे पर तारहि, ऐसे श्री मुनिराज।टेक।

मोह महारिपु जीत के, छोडे सव घर–वार।
होय विरागी वन बसे, आतम शुद्ध विचार।।१।।

रोग–उरग–बिल वपु गिण्यो, भोग भुजग समान।
कदली तरु ससार है, त्यागो सब यह जान।।२।।

पच महाव्रत आदरे, पाचो समिति – समेत।
तीन गुपति पाले सदा, अजर अमर पद हेत।।३।।

धर्म धरे दश लक्षणी, भावे भावना सार।
सहे परीसह बीस दो चारित–रतन भण्डार।।४।।

रतन–त्रय निज उर धरे, अरु निर्ग्रन्थ त्रिकाल।
जीते काम–पिशाच को, स्वामी परम दयाल।।५।।

जेठ तपै रवि आकरो, सूखे सरवर नीर।
शैल–शिखर मुनि तप तपै दाझै नगन शरीर।।६।।

पावस रैन डरावनी, बरसे जलधर – धार।
तरु–तल निवसै साहसी, बाजे झझा वार।।७।।

शीत पडे कपि–मद गलै, दाझे सब वनराय।
ताल तरगिणी के तटै, ठाडे ध्यान लगाय।।८।।

इण विधि दुद्धर तप तपै, तीनो काल मझार।
लागे सहज स्वरूप मे, तन सौ ममत निवार।।६।।

पूरब–भोग न चिन्तवै, आगम–वाछा नाहि।
चहूँ गति के दुखसो डरै, सुरति लगी शिवमाहि।।१०।।



रग–महल मे पोढते, कोमल सेज बिछाय।
ते ककराली भूमि मे, सोवे सवर काय।।११।।

गज चढि चलते गर्व सो, सेना सजि चतुरग।
निरखि–निरखि पग वे धरै, पालै करुणा अग।।१२।।

वे गुरु चरण जहाँ धरै, जग मे तीरथ तेह।
सो रज मम मस्तक चढो, 'भूधर' मागे येह।।१३।।

## नाम-महिमा

(तर्ज . रे मन ! भज–भज दीनदयाल)

जाके नाम लेत इक छिन मे, कटे कोटि अघ जाल।टेक।

परम ब्रह्म परमेश्वर स्वामी, देखे होत निहाल।
सुमरन करत परम सुख पावत, सेवत भाजे काल।।१।।

इन्द्र फणिद्र चक्कधर गावे, जाको नाम रसाल।
जाको नाम ज्ञान परगासे, नाशै मिथ्या–जाल।।२।।

जाके नाम समान नही कछु उर्ध्व मध्य पाताल।
सोई नाम जपो नित द्यानत, छोड विषय विकराल।।३।।

## श्री शान्तिनाथजी का छन्द

शान्तिनाथजी को कीजे जाप, क्रोड भवारा काटे पाप।।टेर।।
शान्तिनाथजी मोटा देव, सुर, नर, सारे जा की सेव।।१।।

दुख दारिद्र जावे, दूर, सुख सम्पत होवे भरपूर।
ठग फासीघर जावे भाग, बलती होवे शीतल आग।।२।।शा॰

राज लोकमा कीर्ति घणी, शान्ति जिनेश्वर माथे धणी।
जो ध्यावे प्रभुजी नु ध्यान, राजा देवे अधिको मान।।३।।शा॰

गड गुँबड पीडा मिट जाय, द्वेषी दुश्मन लागे पाय।
सगलो भाग्यो मननो भर्म, पामो समकित काटो कर्म।।४।।शा॰

सुनो प्रभु मोरी अरदास, हू सेवक तुम पूरो आश।
मुझ मन चिन्तित कारज करो, चिता आरति विघ्न हरो।।५।।शा॰

मेटो म्हारा आल जजाल, प्रभु मुझने तू नयन निहाल।
आपणी कीरति ठामो ठाम, सुधारो प्रभुजी म्हारो काम।।६।।शा॰

जो नित प्रति प्रभुजी ने रटे, मोतिया काच बिन्द फूला कटे।
चेप लावण दोनो झड जाय, बिन औषध कट जावे छाय।।७।।शा॰

प्रभु नाम आख निर्मल थाय, धुन्ध पटल जाला कट जाय।
कमलो पीलो झर झरे, शान्ति जिनेश्वर साता करे।।८।।शा॰

गरमी व्याधि मिटावे रोग, स्वजन मित्र नो मिले सजोग।
एहवा देव न दीखे और, नही चले दुश्मन को जोर।।९।।शा॰

लुटेरा सब जावे नास, दुर्जन फीका होवे दास।
शान्तिनाथ की कीर्ति घणी, कृपा करो हे त्रिभुवन । धणी।।१०।।शा॰



अरज करु छू जोडी हाथ, आपसु नही कोई छानी बात।
देख रह्या छो पोते आप, काटो प्रभुजी म्हारा पाप।।११।।शा.

मुझ मन चिंतित करिये काज, राखो प्रभुजी म्हारी लाज।
तुम सम जग माहीं नहीं कोय, तुम सुमर्या से साता होय।।१२।।शा.

तुम पास चले नहीं मिरगी रोग, ताव तेजरो नाखो तोड।
मरी मिटाई कीधी प्रभु सन्त, तुम गुण नो नहीं आवे अन्त।।१३।।शा.

तुमने सुमरे साधु सती, तुमने सुमरे जोगी जती।
काटो सकट राखो मान, अविचल पदनु आपो स्थान।।१४।।शा.

सम्वत् अठारे चौराणू जाण, देश मालवो अधिक वखाण।
शहर जावरे चातुर्मास, हूँ प्रभु तुम चरणा रो दास।।१५।।शा.

'ऋषि रुघनाथ' कीधो छन्द, काटो प्रभुजी म्हारा फन्द।
मै जोऊ प्रभुजी की वाट, मुझ मन चिंता सगली काट।।१६।।शा.

## "श्री चिन्तामणि पार्श्वनाथ स्त्रोत"

उज्जवल कपूर सुधा रसादिक शशि किरणमय! क्याकहे?
लावण्य अनुपम मणिप्रभा मय। शमनमय। मगल लहे।
सर्वत्र शोभा रूप सुषमा। सौम्य चेतन मय विभो।
शुक्ल ध्यायी वदन सुखकर, भवालम्बन हो प्रभो।।१।।

पाताल तल तम के विनाशक, धवल कीरत प्राज्य है।
सुर–असुर गण पर निरन्तर, कृपा भृत साम्राज्य है।

लोक सुखकर । आपसे, वारिधि कपित गात है।
हे प्रभो । यश रूप शुभ्र, मराल सम प्रख्यात है।।२।।

है पुण्य की राशि प्रबल, मिथ्या तिमिर हर सूर्य है।
मनसिज गजादिक के प्रशामक, मोक्ष पद परिपूर्य है।
इन्द्रादि से सपूज्य हो, ज्ञान प्रकाशक देव हो।
शान्ती सुधारस के प्रसारक, श्री पार्श्व प्रभु गुण गेय हो।।३।।

चिन्तामणि समफल प्रदाता, दिव्य रूप हो सौम्यतम।
सजीवनी घूटी प्रपायक, जाप जपते दिव्यतम।
इन्द्रादि का ऐश्वर्य भी, विजित फिर क्या चीज है?
अघमल प्रहारक सिद्धिदायक, गुण प्रचय के बीज है।।४।।

महिमा परक चिन्तामणि, श्री पार्श्व प्रभु अभिराम है।
रक्षक प्रतापी कष्ट वारक, भव्य जन सुखधाम है।
व्यामोह नाशक प्रखर ! ऋद्धि, सिद्धि प्रदायक देव है।
श्री भी समर्पित नित रहे, भक्तो के गृह स्वयमेव है।।५।।

रवि बाल्य हो या लघुहरि, उर्जा प्रसारक है यथा।
सुरवृक्ष का अकुर सदा, फल अमिततम देता तथा।
अगार की लघु भी शलाका, काष्ठ ज्वालक दिव्य है।
अमृत की एक बूद भी, नव रूप देती भव्य है।।६।।

चिन्तामणि ह्रीं रूप श्री ॐ, शक्ति से भरपूर है।
अर्हं नमीऊण जाप से, मिटते कर्मदल क्रूर है।



त्रिलोक का वशीकरण है, कामादि विषनिल परिहरे।
वसहाकित द्युति मंत्र से, ऋद्धि संसिद्धि श्री॰वरे।।७।।

ह्री श्री नमो संयुक्त का, करता सतत शुभ ध्यान है।
हृत् पद्म मे आधान कर, साधो ! सुखद सद्ज्ञान है।
निज भाल, भुज कर नाभि मे, धर मन्त्र ध्यावे प्रेम से।
वो अष्ट दल हिय कमल मे शिव पद लहे ध्रूव नेम से।।८।।

रोग शोक कलह मारी, अरि मिटे तव नाम से।
अधि व्याधि औ असमाधि, दूर हो गुण धाम से।
दरिद्रयहारी व्याल हस्ती सिह श्वापद दूर हो।
प्रभु पार्श्व के सन्नाम से, कलिमल विकल परिचूर हो।।६।।

गीर्वाण कल्प द्रुमादि धेनु, कुम्भ मणि पद शोभते।
देव दानव मनुज जन के, सध्यान मे मन मोहते।
लक्ष्मी सदा चरणो की चेरी, ब्रह्माण्ड सस्थायिनी।
चिन्तामणि श्री पार्श्व के, नित पाद मे सशायिनी।।१०।।

लौकिक दु खादि को हरे, लोकोत्तर सुख ससाध्य है।
श्री पार्श्व प्रभु अरुपार्श्व यक्ष, जिनके हृदय सस्थाप्य है।
इच्छा प्रपूरक कर्म नाशक, पार्श्व प्रभु गुण धाम है।
प्रकाश बोधि बीज दाता, सब सवारे काम है।।११।।

# श्री शान्ति चालीसा

।।दोहा।।

शान्तिनाथ जिनवर विभो,<br>
शान्ति के अवतार।<br>
वन्दन पद पकज तले,<br>
करते बार हजार।।

।।चौपाई।।

अचला गर्भ मे आप पधारे।<br>
माता चवदे स्वप्न निहारे।।१।।

हस्ती वृषभ सिह को देखा।<br>
लक्ष्मी लखकर हरख विशेखा।।२।।

दिनकर चन्द्र ध्वजा लहराती।<br>
कलश पुष्प माला मन भाती।।३।।

पद्म सरोवर क्षीर समुन्दर।<br>
देव विमान बारवा सुन्दर।।४।।

रत्नो का था ढेर निराला।<br>
उर्ध्व शिखा निर्धूमक ज्वाला।।५।।

सुनकर विश्वसेन हर्षाये।<br>
नर नारी मिल मगल गाये।।६।।



धन्य तात अरू धन्य है माई।
जिसने ऐसी ज्योति पाई।।७।।

परम शुद्ध तीर्थंकर माता।
इन्द्र चरण मे शीश नवाता।।८।।

गर्भ समय मृग रोग निवारा।
रक्खा नाम शान्ति तव प्यारा।।६।।

पूर्व जन्म मे मेघ कृपालू।
नीतिवान थे पूर्ण दयालू।।१०।।

शरणागत पारावत काजा।
मास काट निज तन का ताजा।।११।।

दिया बाज को मति हरसाई।
देवो ने जय ध्वनी सुनाई।।१२।।

चक्रवर्ति पचम कहलाये।
षट्पद देव आपने पाये।।१३।।

सयम पथ पर कदम बढाया।
तब देवो मे उत्सव छाया।।१४।।

अष्टादश दूषण को टारे।
गुण जिनवर ने बारह धारे।।१५।।

मिली देह प्रभु को अति प्यारी।
करे नमन सुर औ नर नारी।।१६।।

पूर्ण ज्ञान दर्शन के धारी।
अमित वीर्य से कर्म सहारी।।१७।।

तीर्थंकर प्रभु तीर्थ प्रणेता।
आत्म शत्रु के वीर विजेता।।१८।।

भा–भण्डल की विभा निराली।
नही सूर्य मे भी वह लाली।।१६।।

देव दुन्दुभि सुन्दर बजती।
विजय घोषणा दुनिया करती।।२०।।

छत्र तीन मस्तक पर सोहे।
मुक्ता झालर मन को मोहे।।२१।।

समवशरण मे जहा विराजे।
घन गभीर मधुर स्वर गाजे।।२२।।

मन्द पवन गन्धोदक सरसे।
कल्प वृक्ष के पुष्प सुबरसे।।२३।।

कन्द पुष्प सम चामर ढुलते।
कान्तिधार निर्झर से लगते।।२४।।



प्रातिहार्य है मगलकारी।
वर्णन की ना शक्ति हमारी।।२५।।

खम दम सम प्रभु तुम हो धीरा।
जपे जाप कटती भव पीरा।।२६।।

मिथ्या देव धरम गुरु तजना।
शान्तिनाथ को नित उठ भजना।।२७।।

भूत प्रेत अरू आधि व्याधि।
मिटे सभी फिर मिले समाधी।।२८।।

शान्तिनाथ को जो नर ध्यावे।
अष्ट सिद्धि नव निधि फल पावे।।२६।।

शान्तिनाथ की करजो सेवा।
उसकी आशा पूरे देवा।।३०।।

गुण गण जो जन तेरे गाते।
विश्व वन्द्य पद वे पा जाते।।३१।।

शेर सर्प सक़ट कोई आवे।
शान्ति पाठ से सब भग जावे।।३२।।

निर्जन वन श्मशान हो कोई।
भक्तो को कछु कष्ट न होई।।३३।।

हे सर्वज्ञ । विश्व के ज्ञाता।
जपे जाप जो शान्ति पाता।।३४।।

चुगल चोर चाण्डाल जुआरी।
पाकर शरण नही ससारी।।३५।।

काट कर्म शिवलोक सिधाये।
शान्ति प्रभु पचम गति पाये।।३६।।

अगम अगोचर अमित अरूपी।
चिदानन्द परमात्म सरूपी।।३७।।

नही वर्ण रूपादिक जामे।
जन्म जरा दुख मृत्यु न वामे।।३८।।

जेठ सुदी तेरस सुखदायी।
जन्म मरण मुक्ति सरसाई।।३६।।

शान्तिनाथ अर्जी सुन लीजे।
धर्म गोतम को ध्रुव पद दीजे।।४०।।

।।दोहा।।

दो हजार सैतीस मे, शूले वर्षावास।
नाना गुरु की कृपा से, रचा गया सोल्लास।।

।।इति श्री शान्ति चालीसा।।



# भक्तामर पाठ

भक्ति युक्त निज शीश झुका, जब देव वन्दना करते है,
उनके मुकुट मणि रत्नो मे, दिव्य तेज जो भरते है।
मिथ्यातम कर दूर जीव को, भवोदधि से सुपथ गहले,
ऐसे श्री जिनराज चरण को विधि सहित वन्दन पहले।।१।।

तत्व ज्ञान से पूर्ण स्वर्गपति, इन्द्रो ने महिमा गाई,
भाव भरे स्तोत्र रचनाकर करी स्तुति मन चाई,
आश्चर्य, मे तुच्छ बुद्धि हूँ फिर भी साहस ठाऊगा,
उन्ही श्री आदि जिनन्द की, मै भी महिमा गाऊगा।।२।।

देख चन्द्र की छाया जल मे, बालक का मन जाता है,
ज्ञान नही होने के कारण उसे पकडना चाहता है।
बुद्धि हीन हू निर्लज होकर, तब स्तोत्र की तैयारी,
करने को उद्यत हुआ, मेरा साहस अतिशय भारी।।३।।

प्रलय काल के प्रबल वेग मे, सागर जब लहरे देता,
किसकी ताकत भुजा के बल से पार तैरकर कर लेता?
उसी भाति हे गुण सागर तेरी गुण महिमा गाने मे,
मेरा क्या सामर्थ्य स्वय बृहस्पति अपूर्ण बनाने मे।।४।।

यद्यपि मुझमे शक्ति नही है तेरी महिमा गाने की,
पर भक्ति के वश मे हूँ, इच्छा है स्तोत्र बनाने की।
सिह के मुह मे देख लाल, शक्ति का ध्यान नही लाती हैं।
प्रीति के वश मे हो हिरणि, सिह से लडने जाती है।।५।।

कोयल क्यो ना हरदम बोले, बसन्त ही जब आती है,
आमो की मजरि ही बस उसको मीठा बुलवाती है।
उसी तरह अल्पज्ञ हूँ पर तव भक्ति मुझे विवश करती,
शक्ति नही बस भक्ति ही, इस रचना का कारण रखती।।६।।

सम्पूर्ण विश्व मे घोर तिमिर, छाया रहता है अति भारी,
पर पल मे हो जाय नष्ट जब आती रवि किरणे प्यारी।
उसी तरह तेरी स्तुति करता है जो देह धारी।
क्षण भर मे नष्ट हो जाते है भव भव के पातक भारी।।७।।

साधारण जल का बिन्दु, कमलिनी के पत्तो पर होता,
मोती नही, पर उस पत्ते पर वह मोती सा ही है सोहता।
उसी तरह मुझ मन्द मति से तुच्छ स्तोत्र बन पावेगा,
पर तेरे प्रभाव से भगवन्, सज्जन के मन भावेगा।।८।।

सूर्य उदय से प्रथम प्रभा को देख कमल खिल उठता है,
सूर्य देख कर कमल खिले इसमे क्या आश्चर्य लगता है?
तेरी केवल चर्चा से ही पाप नष्ट हो जाय सभी,
इस स्तोत्र से होवेगे ही, इसमे नही सन्देह कभी।।९।।



उदार हृदय स्वामी का सेवक, समय पडे पाकर धन धान,
अपने स्वामी के समान ही हो जाता भगवन धनवान।
उसी तरह हे जग भूषण, जो तेरी महिमा गाते है,
तेरे समान ही उच्च पद पर, विश्व वद्य हो जाते है।।१०।।

एक बार जो क्षीर सागर का मीठा पानी पी लेता,
फिर खारा पानी पीने की कैसे इच्छा रख सकता ?
उसी तरह जो तेरे दर्शन कर लेता है सुख दाई,
अन्य देवो के दर्शन को वो कभी न मन देगा भाई।।११।।

पुदगल परमाणु से तव शरीर बना है गुण धामी,
वे परमाणु उतने ही थे, सारे विश्व मे हे स्वामी।
यदि अधिक परमाणु होते, अन्य रूप कोई बनता,
स्पष्ट है इस धरती पर, नही रूपवान तुमसा जचता।।१२।।

निष्कलक और दिव्य छवि है, तेरे मुख सुख कन्दा की,
उपमा कैसे दे सकता हू उसे कलकी चन्दा की।
दिन मे ढाक के पते सा वो, प्रभाहीन हो जाता है,
पर तेरा मुख तो है उज्जवल सदा एक सा रहता है।।१३।।

चन्द्र किरण सम निर्मल भगवन, गुण समूह तेरा भारी,
तीन भवन का करे उलंघन, इसमे क्या आश्चर्य कारी।
तीन जगत के नाथ आपका, जो भी आश्रय चित्त धरता
भला उसे स्वतन्त्र गगन मे कोन अडचना दे सकता।।१४।।

प्रलय–काल की हवा से भगवन, सारे पर्वत हिल जाते,
पर सुमेरु पर्वत को किचित भी नही डिगा पाते।
तेरे सन्मुख देवागना ने भोग प्रदर्शन दिखलाया,
पर वो तेरे विरक्त भाव को किचित नही डिगा पाया।।१५।।

ससारी दीपक मे भगवन, तेल धुआ बत्ती होती,
जरा हवा के झोके मे ही, बुझ जाती उसकी ज्योती।
वो केवल घर का उजियाला, तू त्रिभुवन का है उद्योत,
बुझा सके नही प्रलय हवा, सदाअखडित अविचल ज्योत।।१६।।

सूर्य–अस्त होता सन्ध्या को, तू तो सदा प्रकाशी है,
तीन जगत का तू उजियाला, वो एक जम्बू वासी है।
राहू ग्रह लेता है सूर्य को तू निष्कलक सूर्य का नूर।
उसके तेज को मेघ ढके, पर तुने कर्म किये चकनाचूर।।१७।।

कैसे चन्द्र की देऊ उपमा, वह तो रात्रि मे ही रहता,
साधारण अन्धकार हरे, और राहू ग्रसे बादल ढकता।
पर तेरा मुख सदा उदय, अज्ञान मोह तम को हरता,
तीन जगत मे सदा प्रकाशी, अनत कान्ति का तू धरता।।१८।।

पकी हुई अन्न राशि पर, गर मेघ आकर बरसे,
सिवाय कीचड फैलाने के, अन्य लाभ क्या हो उससे।
जहा तेरा मुख रूपी चन्द अज्ञान तिमिर को हरता है।
चन्द्र सूर्य का शीत उष्ण वहा, व्यर्थ आतपसा लगता है।।१९।।



उदार हृदय स्वामी का सेवक, समय पडे पाकर धन धान,
अपने स्वामी के समान ही हो जाता भगवन धनवान।
उसी तरह हे जग भूषण, जो तेरी महिमा गाते है,
तेरे समान ही उच्च पद पर, विश्व वद्य हो जाते है।।१०।।

एक बार जो क्षीर सागर का मीठा पानी पी लेता,
फिर खारा पानी पीने की कैसे इच्छा रख सकता ?
उसी तरह जो तेरे दर्शन कर लेता है सुख दाई,
अन्य देवो के दर्शन को वो कभी न मन देगा भाई।।११।।

पुद्गल परमाणु से तव शरीर बना है गुण धामी,
वे परमाणु उतने ही थे, सारे विश्व मे हे स्वामी।
यदि अधिक परमाणु होते, अन्य रूप कोई बनता,
स्पष्ट है इस धरती पर, नही रूपवान तुमसा जचता।।१२।।

निष्कलक और दिव्य छवि है, तेरे मुख सुख कन्दा की,
उपमा कैसे दे सकता हू उसे कलकी चन्दा की।
दिन मे ढाक के पते सा वो, प्रभाहीन हो जाता है,
पर तेरा मुख तो है उज्जवल सदा एक सा रहता है।।१३।।

चन्द्र किरण सम निर्मल भगवन, गुण समूह तेरा भारी,
तीन भवन का करे उलघन, इसमे क्या आश्चर्य कारी।
तीन जगत के नाथ आपका, जो भी आश्रय नित्त धरता
भला उसे स्वतन्त्र गगन मे कौन अडचना दे सकता।।१४।।

प्रलय–काल की हवा से भगवन, सारे पर्वत हिल जाते,
पर सुमेरु पर्वत को किंचित भी नही डिगा पाते।
तेरे सन्मुख देवागना ने भोग प्रदर्शन दिखलाया,
पर वो तेरे विरक्त भाव को किंचित नही डिगा पाया।।१५।।

ससारी दीपक मे भगवन, तेल धुआ बत्ती होती,
जरा हवा के झोके मे ही, बुझ जाती उसकी ज्योती।
वो केवल घर का उजियाला, तू त्रिभुवन का है उद्योत,
बुझा सके नही प्रलय हवा, सदाअखडित अविचल ज्योत।।१६।।

सूर्य–अस्त होता सन्ध्या को, तू तो सदा प्रकाशी है,
तीन जगत का तू उजियाला, वो एक जम्बू वासी है।
राहू ग्रह लेता है सूर्य को तू निष्कलक सूर्य का नूर।
उसके तेज को मेघ ढके, पर तुने कर्म किये चकनाचूर।।१७।।

कैसे चन्द्र की देऊ उपमा, वह तो रात्रि मे ही रहता,
साधारण अन्धकार हरे, और राहू ग्रसे बादल ढकता।
पर तेरा मुख सदा उदय, अज्ञान मोह तम को हरता,
तीन जगत मे सदा प्रकाशी, अनत कान्ति का तू धरता।।१८।।

पकी हुई अन्न राशि पर, गर मेघ आकर बरसे,
सिवाय कीचड फैलाने के, अन्य लाभ क्या हो उससे।
जहा तेरा मुख रूपी चन्द अज्ञान तिमिर को हरता है।
चन्द्र सूर्य का शीत उष्ण वहा, व्यर्थ आतपसा लगता है।।१६।।



देवो मे सम्मानित केवल ज्ञान, तेरा तुम ही बुद्ध हो,
त्रिभुवन के कल्याण मार्ग के, रचेता शकर तुम खुद हो।
कल्याण मार्ग की विधि के दाता ब्रह्मा भी तो आप ही हो,
पुरुषो मे उत्तम होने से पुरुषोत्तम तो आप ही हो।।२५।।

त्रिभुवन पीडा हरण हार हो, तुमको मेरा नमस्कार,
जग के उज्जवल अलकार, प्रणाम तुम्हे मेरा हर बार।
तीन जगत के नाथ आपके, चरणो मे जाऊ बलिहार,
भव सागर के शोषण कर्त्ता, तुमको वन्दन बारम्बार।।२६।।

जग मे जितने गुण थे भगवन् सबने तुममे किया निवास,
अवगुण रहते सदा घमण्ड मे, आते नही तुम्हारे पास।
क्योकि जग के अन्य देवो ने उनको अपना रखा है,
पर दोषो से रहित आपने गुण का ही रस चखा है।।२७।।

नभ मे बादल के समीप जब सूर्य प्रतिबिम्ब छाता है,
शोभा देता है अति सुन्दर सबके मन को भाता है।
उसी तरह अशोक वृक्ष के नीचे तेरी छवि प्यारी,
निर्मल अग शोभा पाता है, आसमान सा प्रियकारी।।२८।।

प्रकाशमान मणियो से युक्त है, रत्नजडित तव सिहासन,
उस पर कितना प्यारा लगता, शरीर आपका हे भगवन।
उदयाचल पर्वत के शिखर पर जब भी सूरज आता है,
कितना सुन्दर और मनोहर, अति शोभा वह पाता है।।२९।।



→ नारी- [illegible]
→ [illegible]

समवशरण मे उच्च सिहासन पर जब तुम बैठे होते,
सफेद कुज के पुष्प जैसे दो, आस पास चवर ढुलते।
सुमेरु गिरि के दोनो तटो पर मानो दो झरने झरते।
चन्दा सम निर्मल जल बहता ऐसे श्री चामर लगते।।३०।।

तेरे शीश पर तीन छत्र शोभा पाते है प्रियकारी,
चन्दा जैसी कान्ति जिनकी तेज सूर्य से भी भारी।
मणियो की पड रही जाल वो ऐसा तेज दिखाते है,
उर्ध्व, मृत्यु, पाताल लोक पति मानो तुम्हे बताते है।।३१।।

हे नाथ आपके समव–शरण मे देव दुदुभी बजती है,
उच्च स्वर गम्भीर गुजारव मे वो ऐसी लगती है।
तीन लोक को करा रही हो, मानो तेरा समयागम ध्यान,
करती हो तव विजय घोषणा, गाती हो तेरा यश गान।।३२।।

गधोदक पानी से भीगे मद पवन सौरभ सरसा,
उर्ध्व मुखी पचवर्णी पारी जातिक पुष्पो की वरसा।
समवशरण मे जब होती है माना यो कहते सारे,
पुष्प रूप धारण करे बरस रहे स्वय वचन प्रभु के प्यारे।।३३।।

जहा विराजो आप दयानिधि वही आपके मुख के पास,
प्रभा अति तेजस्वी छाती भामण्डल का दिव्य प्रकाश,
यद्यपि सूर्य सा तेजस्वी है, पर आतप न कर पाता,
शशिज्योत ज्यो सौम्य, आपकी वीतरागता दरसाता।।३४।।

समवशरण मे आप प्रभु जब वचनामृत बरसाते है,
धर्म तत्व का प्रतिपादन कर मोक्ष मार्ग दरसाते है,
विशुद्ध अर्थ और सरल सर्व ही भाषानुगामिनी है,
पैतीस अतिशय युक्त वह भाषा सबके ही मन भाविनी है।।३५।।

खिला हुआ सुवर्ण वर्णी कमल समूह लगता प्यारा,
नख पक्ति युक्त चरण कमल तव है उसको जीतन हारा,
ऐसे उत्तम चरण कमल हे नाथ आप जहा रखते है,
वहा देव गण पद्म कमल की, आकर रचना करते है।।३६।।

अष्ट महाप्रतिहार्यादि की इन विभूतियो के स्वामी,
अन्य हरिहरादि देवो को, नही मिले रहती खामी।
जिस प्रकार अन्धकार हरण को, होती दिव्य सूर्य ज्योति,
वैसी ग्रह नक्षत्रादि मे प्रभा कभी नही हो सकती।।३७।।

मद से झरता कपोल जिसका, मलिन और चचल होता,
उन्मत भवरो की गुज्जार से, छाया क्रोध भान खोता।
ऐसा रोष भरा हाथी भी, अगर जो सामने आवेगा,
तेरा आश्रय लेने वाला, भक्त नही घबरावेगा।।३८।।

मदोन्मत कुजर के मस्तक का जो विदारण कर लेता,
रक्त मिश्रित मोतियो से पृथ्वी को चमका देता,
तेरे युगल चरण पर्वत का जो भी आश्रय मन धरता,
क्या ताकत वो पराक्रमी सिह उसका सामना कर सकता।।३९।।



प्रचण्ड पवन तिनके उछले औ, भयप्रद ज्वाला भभक रही,
मानो जग को हडप जायेगी, ऐसी अग्नि धधक रही,
जैसे चन्दन का एक बिन्दु, मेटे मणो तेल का कान्त,
तेरा पवित्र नाम लेने से होती, वो अग्नि भी शान्त।।४०।।

लाल नेत्रो मे क्रोध भरा और ऊँचा फण फुकार करे,
मन्दोमत्त अति काला सर्प, आ पैरो तले वह विचरे,
तेरे नाम की नाग दमनी जडी यह जिसके हृदय है,
सर्प न बाधा पहुचा सकता, चाहे कितना ही निर्दय है।।४१।।

घोडे करे हुकार गर्जना, हस्ती भी करते भारी,
रण मे हो बलवान भूपति, ले अपनी सैना सारी।
किन्तु सूर्य के उदय होते ही, अन्धकार नष्ट हो जाता,
इसी तरह तव भक्ति के बल, रण मे जीत भक्त पाता।।४२।।

बरस रहे हो बरछी भाले, तलवारो की लगकर मार,
बहे वेग मे हाथियो के रक्त रूपी जहा जल की धार।
यद्यपि पार करने का इच्छुक, पर योद्धा बल हुआ समाप्त,
तेरा भक्त तो कर ही लेता शत्रु पथ से जय को प्राप्त।।४३।।

भयकर है मगरमच्छ बड–वाग्नि भी जलती न्यारी,
समुद्र तरगो मे जहाज, डोलायमान हो रहा भारी,
ऐसा जहाज भी कुशल पूर्वक, सागर तट को पा लेता,
तव सुमिरण भक्तो की यात्रा सुख से पार करा देता।।४४।।

जलोधर आदि रोगो से झुक जो कुबडा हो जाता,
जीवन आशा छोड चुका जो, दशा शोचनीय को पाता।
वे नर तेरे चरण कमल की, रज हृदय से अपनाते,
रोग सोग हो दूर शीघ्र ही कामदेव से बन जाते।।४५।।

पावो से ले गले तक जो अग साकलो से जकडा,
बेडियो की बडी–बडी नोको ने जघा को रगडा
वे नर भी जब तेरे नाम का, ध्यान हृदय मे लाते है।
बन्धन जाते टूट स्वय ही, शीघ्र मुक्त हो जाते है।।४६।।

हस्तिसिह अरु अग्नि सर्प हो, युद्ध शत्रु सागर या रोग,
बन्धन हो या अन्य कोई भी, जीवन मे विपदा सयोग।
हे नाथ आपके इस स्तोत्र को, भक्ति युक्त जो भी गाते,
उनके यह सारे भय क्षण मे स्वय ही डरकर भग जाते।।४७।।

पुष्प हार ज्यो शोभा देता, वैसे ही यह गुण की माल,
बुद्धिमान कर धारण इसको, हो जावेगा परम निहाल।
कर कण्ठस्थ गाता जो रचना, मानतुग के मन भाती,
लक्ष्मी को पा लेता 'जीत' वह स्वय विवश होकर आती।।४८।।

## वीर-स्तुति

सत मुनिजन पडित ब्राह्मण, और गृहस्थ सज्जन नर–नार।
अन्य मति भी आकर करते, मुझसे प्रश्न यह बारम्बार।।



कौन ओ कैसे महापुरुष वो, जिनने जग कल्याण विचार।
विमल ज्ञान से स्वतत्र निश्चित धर्म बताया जन हितकार।।१।।

आप जानते जिन्हे खूब, कर कृपा मुझे भी बतलाओ।
महावीर के ज्ञान दर्शन और शीलाचार को समझाओ।।
जैसा आपने देखा समझा, सुना किसी गुणधामी से।
आर्य जम्बू स्वामी यू पूछे, गुरु सुधर्मा स्वामी से।।२।।

गुरुदेव कहे सुणो आर्य वो सच्चिदानन्द सत्य ध्यानी थे।
कर्म विनाशक महा यशस्वी ऋषी अनन्ता ज्ञानी थे।।
त्यागमय जीवन ही जिनका, उनकी महत्ता को जानो।
जन कल्याणक धर्म और सयम अखंडता पहिचानो।।३।।

महावीर ने तीन लोक की, त्रस और स्थावर जो काया।
द्रव्य दृष्टि से नित्य और पर्याय से अनित्य बतलाया।।
अनेकान्तवाद से अकित, अहिसा धर्म जग नायक है।
भवसागर मे डूबते को, द्वीप समान सहायक है।।४।।

सभी पदार्थ ज्ञाता दृष्टा काम क्रोध शत्रु मारे।
केवल ज्ञानी निष्कलक और अटल वीर निर्भय प्यारे।।
आत्म भाव से लीन अध्यात्मी अपरिग्रही उजियारे थे।
मृत्यु विजय कर अजर अमर हुए ऐसे वीर हमारे थे।।५।।

जग मगलकारी प्रज्ञा थी वे स्वतत्र सदा विहारी थे।
भव–सिन्धु से तिरने 'वाले' उपसर्ग सहे हजारी थे।।

परिषह मे समभाव सूर्य सम, अखड तेज के धारी थे।
वैरोचन अग्नि ज्यो ज्ञान से, मिथ्या तिमिर सहारी थे।।६।।

ऋषभ आदि तीर्थकर द्वारा, प्रचलित धर्म का उद्धारा।
मननशील विलक्षण ज्ञानी, काश्यप वश का उजियारा।।
स्वर्ग लोक मे जैसे इन्द्र, असख्य देवो का स्वामी है।
वैसे ही इस युग मे वीर ही, धर्म के नेता नामी है।।७।।

महावीर है अनुपम जग मे, अनन्त ही ज्ञान गुणाकर है।
स्वयभू रमण ज्यू अपार निर्मल, शुद्ध और अक्षय सागर है।।
क्रोध मान माया और लोभ से रहित वासना मुक्त भगवान।
देवो मे ज्यो इन्द्र प्रभावी, उसी तरह जग मे थे महान।।८।।

जिस प्रकार सुमेरू पर्वत, सब पर्वत से है आला।
स्वर्गवासी देवो का प्रिय है अनेक मनोहर गुणवाला।।
उसी तरह थे जग मे श्रेष्ठ, महावीर अनता शक्तिवान।
प्राणी मात्र को आनन्दकारी, थे सत्य शील गुणो की खान।।६।।

एक लाख योजन ऊचा, सुमेरु पर्वत है सुखकार।
भूमि मे एक हजार योजन, और नभ मे निन्नाणु हजार।।
तीन काण्ड से युक्त पडक वन शोभित होता ध्वजा समान।
त्रिजग पति तेरे भी कोट है, सम्यग दर्शन चरित्र ज्ञान।।१०।।

नभ स्थल कर स्पर्श खडा है, सुमेरु पर्वत प्यारा।
चारो ओर प्रदक्षिण करते सूर्य चन्द्र और ग्रह तारा।।



नारी जागरण [illegible]
[illegible]

सुवर्ण सम है सुन्दर कान्ति, नन्दन वन आदि सोहे।
देवो की तो बात ही क्या, वो स्वय इन्द्र का मन मोहे।।११।।

जिसकी कन्दरा से देवो का, स्वर सगीत बरसता है।
तपे हुए सोने सम जिसका उज्जवल तेज निखरता है।।
सब पर्वत मे श्रेष्ठ सुमेरु, नीची ऊची मेखमाला।
मगल ग्रह के समान है जो, अति उज्जवल कातिवाला।।१२।।

भूमण्डल के बीच सुमेरु, सभी पर्वतो का सरताज।
सूर्य समान अति तेजस्वी, दिव्य काति वाला गिरीराज।।
विविध प्रकार के रत्नो से विचित्र प्रभाये बनती है।
उसकी उज्जवल किरणे तो, दशोदिशा अलोकित करती है।।१३।।

जिस प्रकार जग मे पर्वत का राजा सुमेरु नामी है।
उसी प्रकार त्रिजग मे यशस्वी, भगवन महावीर स्वामी है।।
ज्ञान दर्शन शील गुणधामी, जातिवान सद्गुण की खान।
धर्म मार्ग मे उग्र श्रमी थे, ज्ञात पुत्र महावीर महान।।१४।।

जैसे लम्बे पर्वत मे निषध की महिमा भारी है।
वलयाकार गिरि मे ज्यो रुचक पर्वत श्रेयकारी है।।
इसी प्रकार इस अखिल विश्व के ज्ञाता श्री महावीर प्रभो।
त्यागी ऋषी मुनियो ने बताया, तुमको सबसे श्रेष्ठ विभो।।१५।।

अहिसा धर्म प्रधान दिपाया, जग को देकर सद उपदेश।
सब ध्यानो मे श्रेष्ठ ध्यान, उस शुल्क ध्यान मे लगे जिनेश।।

भगवन के शुक्ल ध्यान की धारा, चदा के सम निर्मल थी।
अर्जुन सुवर्ण शख और वो जल के फेन सम उज्जवल थी।।१६।।

सदा काल के लिए कर्मदल, समूल नष्ट कर जिनराया।
सर्व प्रधान आदि अनन्त वो उत्कृष्ट मोक्ष धाम पाया।।
नही किसी पर किया भरोसा, अपने बल पर बढे थे नाथ।
ज्ञान दर्शन शील के द्वारा, कर्म बन्ध काटे थे तात।।१७।।

वृक्षो मे शाल्मली श्रेष्ठ है जो देवो को प्रिय लगता।
सुवर्णकुमार जाति का जहा, आ भवन पति क्रीडा करता।।
सभी वनो मे नन्दन वन है, श्रेष्ठ सुमेरु पर्वत पर।
ज्ञान शील मे श्रेष्ठ थे ज्यूही महावीर इस भूतल पर।।१८।।

जिस प्रकार शब्दो मे अनुपम, सदा मेघ की गर्जन है।
नभ मे शशि और सुगन्ध मे ज्यो श्रेष्ठ बावना चदन है।।
उसी तरह इह लोक और परलोक वासना को कर नेष्ट।
भूमण्डल के सब मुनियो मे महावीर थे सबसे श्रेष्ठ।।१६।।

स्वयभूरमण प्रधान सदा ही, सभी समुद्रो मे नामी।
नागकुमार जाति के देव का, ज्यो है धरणेन्द्र स्वामी।।
सभी रसो मे है उत्तम ज्यो, सदा ईख का ही रस पान।
उसी तरह तप साधना मे महावीर थे सर्व प्रधान।।२०।।

हाथी मे ऐरावत हाथी, पशुओ मे सिहराज महान।
नदियो मे गगा नदी नामी, पक्षी मे नही गरुड समान।।



उसी तरह इस मोक्ष मार्ग के, सच्चे उपदेशक प्यारे।
ज्ञात पुत्र श्री महावीर ही, प्रमुख नेता थे सारे।।२१।।

योद्धाओ मे वासुदेव, फूलो मे अरविन्द कमल महान।
क्षत्रीय जन मे होते है ज्यो चक्रवर्ती सबसे ही प्रधान।।
उसी तरह ऋषि मुनियो मे भी सबसे उत्तम और महान।
इस जग मे हो गए श्रेष्ठ श्री महावीर प्रभु गुण की खान।।२२।।

सभी तरह के दानो मे है, सदा ही उत्तम अभयदान।
पाप रहित और करुण सत्य की, सब सत्यो मे उत्तम शान।।
तप मे उत्तम ब्रह्मचर्य है, ऐसे ही त्रिलोक प्रधान।
सबसे उत्तम हो गए जग मे, श्रमण भगवन श्री वर्धमान।।२३।।

सर्वार्थसिद्ध के देवो की ज्यो सुखमय आयुष्य मोटी है।
इन्द्रसुधर्मा सभा सामने, और सभाये छोटी है।।
सब धर्मो मे मोक्ष ही उत्तम, वैसे ही इस जग माही।
महावीर है श्रेष्ठ ज्ञान मे, उन सम दूजा को नाही।।२४।।

पृथ्वी पर आधारभूत थे सब जीवो के प्रतिपालक।
आशा तृष्णा रहित प्रभु थे कर्म रिपु के सहारक।।
उपयोग युक्त था ज्ञान, कभी धनधान न सग्रह कीना था।
महा भयकर भवसागर तिर, अभय अमर पद लीना था।।२५।।

क्रोध मान मायादि लोभ रुप, आत्म दोषो का कर सहार।
सर्व श्रेष्ठ श्री महावीर ने अरिहत पद पाया सुखकार।।

पापाचरण नही किया कभी भी, और नही करवाया था।
करने वालो का अनुमोदन, कभी न मन मे भाया था।।२६।।

क्रिया अक्रिया और विनय, अज्ञानवाद भी समझ लिया।
स्वय जानकर फिर जनता मे, सत्य मर्म प्रकाश किया।।
ज्ञान के सग सग सयम के, उत्कृष्ट साधक थे प्रभु वीर।
जीवन भर शुद्ध सयम पाला, दोष रहित क्रिया मे धीर।।२७।।

रात्रि भोजन कभी न करते, नही नारी स्पर्श किया।
जग के दु ख का क्षय करने को, तप मे जीवन लगा दिया।।
लोक और परलोक को जाना, सभी वासनाये छोडी।
महावीर थे कठोर साधक, कर्म शृखलाये तोडी।।२८।।

राग द्वेष के महान विजेता, महावीर प्रभु की वाणी।
शब्द अर्थ से शुद्ध है इस पर श्रद्धा रखेगे जो प्राणी।।
कर्म रिपु को जीत सिद्ध या इन्द्र स्वर्ग के सोहेगे।
गुरु सुधर्मा कहे हे जम्बू अन्त अमर वे होवेगे।।२६।।

## महावीराष्टक स्तोत्र

(हिन्दी अनुवाद)

(तर्ज जिसने रागद्वेष कामादिक जीते)

केवल ज्ञान रूपी दर्पण मे, जीव अजीव झलकते है,
व्यय उत्पाद और ध्रोव्य रूप से, तीन काल को लखते है।



सूर्य समान जगत के साक्षी, सत्यमार्ग के प्रकाशवान,
ऐसे श्री महावीर रहे नित, नयन पथ पर विराजमान।।१।।

अचचल है नेत्र कमल, जो सदा लालिमा रहित रहे,
हृदय के समभाव का मानो, जनता को सदेश कहे।
शान्त वीतरागमुद्रा है, सदा शुद्ध और निर्मल जान,
ऐसे श्री महावीर रहे नित, नयन पथ पर विराजमान।।२।।

जिनके चरण कमल मे करते, इन्द्र देव जब नमस्कार,
उनके मुकुट की मणी प्रभा से, होता दिव्य तेज सचार।
सुमिरण से ही होती जग की, भव ज्वाला जलधार समान,
ऐसे श्री महावीर रहे नित, नयन पथ पर विराजमान।।३।।

नदन मेढक जैसे प्राणी, साधारण स्तुति कर,
क्षण भर मे सद्‌गुण उपजाले, स्वर्गो मे जा बने अमर।
मानव मोक्ष धाम पाले फिर, इसमे क्या आश्चर्य सुजान।
ऐसे श्री महावीर रहे नित, नयन पथ पर विराजमान।।४।।

तपे स्वर्ण सम कान्ति जिनकी, पर मोह नही था देह मे,
ज्ञान पुज, विचित्र आत्मा, सिद्धार्थ सुत अजन्मे।
ससार राग से सदा रहित थे, फिर भी कहलाते श्रीमान,
ऐसे श्री महावीर रहे नित, नयन पथ पर विराजमान।।५।।

जिनकी वाणी गगा से, वचनो की तरगे उठती है,
ज्ञान नीर से अखिल विश्व को, शाति दे दु ख हरती है।

विद्वान रूपी हसो द्वारा आज भी जग मे सेवित जान,
ऐसे श्री महावीर रहे नित, नयन पथ पर विराजमान।।६।।

त्रिलोक को जीतने वाला, दुर्जय मदन का वेग चढे,
बडे बडे योद्धा डिग जाते, भर योवन मे तुम भी लडे।
आध्यात्मिक बल लख कर तेरा, कामदेव भागा ले प्राण,
ऐसे श्री महावीर रहे नित, नयन पथ पर विराजमान।।७।।

मोह रोग के लिए वैद्य सम, विश्व बधु जग मे यशकार,
सज्जन जन का भय हर लेते शरण सदा मगल दातार।
जग कल्याणक गुण तो जिनमे, एक से एक बढकर जान,
ऐसे श्री महावीर रहे नित, नयन पथ पर विराजमान।।८।।

आठ श्लोको मे स्तुति, महावीर प्रभु की हितकार,
भाव भरी भरपूर भक्ति से, भागचन्द ने की तैयार।
जो साधक इस स्तुति को, पढे सुने नित ध्यावेगा,
अष्ट कर्म को जीत शीघ्र ही, मोक्ष धाम को पावेगा।।६।।

## अथ ग्रहशान्ति छन्द

गुरु देव नमी कहुँ, ग्रह शान्ति सुख कार।
विधिवत जपने से, पावे समाधि सार।।१।।

जन्म स्थाने राशो, पीडे ग्रहो की राश।
जो भक्त जपादि, आराधे तव खास।।२।।

ॐ ह्रीं श्रीं ह्रूँ ऋषभादि; वर्धमान जिनराज।
शनि आदि विघ्न को, दूर करो महाराज।।३।।

शनि राहू केतू जब, दुष्ट स्थान मे जावे।
मुनि सुव्रत नेमि जपि, बीज वर्ण सुख पावे।।४।।

विमलनाथ मगल मे, गुरु मे पारसनाथ।
सुमति जिन शुक्रे जपो, सोमे चन्द्र प्रभु साथ।।५।।

बुध मे जिन सुविधि जपो, रवि मे अर जिन राज।
अवशेष जिनेशा सभी, रखो तनु मुझ साज।।६।।

भाले भुज वाले, दक्षिण नाभी साथ।
कर अष्ट दल चिते, जपे बीज जिन नाथ।।७।।

ॐ ह्रीं श्रीं हँ हॉ बीज साथ जिन नाम।
त्रिकाल एकान्ते जपे, अष्टोत्तर शत काम।।८।।

रोग शोक दालीदर, कफ आदिक दु ख दूर।
आदि ध्याधि उपाधि, विघ्न हुए चक चूर।।६।।

डाकिनी साकिनी, दुष्ट सर्पणि ग्रहरोग।
जिन जाप से नाशे, पावे वाछित भोग।।१०।।

चक्रेश्वरी आदि देवी, देवे मम सुख साज।
काली महाकाली, सानुकूल जिनराज।।११।।

धन धान्य सपदा, पावे सौख्य रसाल।
जिन ध्यान से ग्रह सुख, गावै घासीलाल।।१२।।

नव ग्रह जिन नामे, पूरे वाछित आश।
अष्ठत्तर अहमदनगर, गुरुवर किया प्रकाश।।१३।।

## परिवार-भावना

आदि प्रभु ने दीर्घ दृष्टि से किया व्यवस्थित जग परिवार
आदि मनुज को बडे प्रेम से किये प्रदान थे सुसस्कार।
जीवन पद्धति प्रदान करके, किया मनुज पर था उपकार
उपकारी तीर्थकर प्रभु के, चरणो मे मस्तक भिवार।।१।।
गुरुदेव की आज्ञा लेकर, श्रावक धर्म करे स्वीकार।
विनय–विवेक से हरा–भरा फिर कर देगे अपना परिवार।
हमे हमेशा अनुभवियो की बातो मे आनन्द मिले।
हर कोशिश से सद्‌गुण पाए कला जीवन की सतत् खिले।।२।।
सदा सत्य वचनो से घर मे सम्पादित विश्वास करे।
पूछी बातो का जवाब भी बडे प्रेम से व्यक्त करे।
वचन तुच्छ उच्चारित करके रोष न कभी बढाए हम।
प्रशात भाव से रहे प्रेम से, क्रोध न सर मे चढाए हम।।३।।
भूल यदि हो गई, दण्ड जो मिला, उसे स्वीकार करे।
रोष न रक्खे समझे मुझ पर, घरवाले उपकार करे।
अतर मे जागृत हो करके, अपनी भूल सदा देखे।
अपने घर परिवार के खातिर सारे शूल सहज फेके।।४।।

कपटी वृत्ति मन मे रखकर, क्लेश के बीज न बायेगे।
टेडे रास्तो पर न चलेगे, हृदय तिजोरी जोएगे।
खून के रिश्ते नही तोडेगे, नही अदालत जायेगे।
कभी प्रसग गर आए तो, प्रभु राम–सा बन अपनाएगे।।५।।

घर मार्यादा छोड कभी, पर–स्त्री को स्थान नही देगे।
मन की इच्छा पूरी करने, गलत राह हम नही लेगे।
टेढे रास्ते नही चाहिए, राजमार्ग ही रहे अच्छा।
क्षणिक सुखो मे नही लिपटेगे, कर्म हमारा हो सच्चा।।६।।

आनन्दमय परिवार के खातिर, वर्तन नम्र रखेगे हम।
इन्द्रिय सुख की करे उपेक्षा, मधुर विचार की हो सरगम।
रोगी आलसी रहे नही, इसलिए परिश्रम खूब करे।
कसरत प्राणायाम आदि से जीवन मे आरोग्य भरे।।७।।

कोई किसी को हीन दृष्टि से, घर मे कभी न देखेगा।
समझदारी से बात करेगा, व्यर्थ न कोई छेडेगा।
वस्तु हल्की हो या भारी कोई अकेला ना खाये।
कभी अबोला रहे न घर मे लक्ष्मी आए या जाए।।८।।

मिलकर सारे करे प्रार्थना, प्रतिदिन का हो यह व्यवहार।
नमस्कार उपकारी जनो को रोज करेगे हम इकबार।
सत् साहित्य का थोडा वाचन, थोडी बात अपनेपन की।
बात–बात मे भूल स्वीकारे, यह रीति अच्छे घर की।।६।।

सेवा भाव बढाने को हम, खुद ही सेवा प्रथम करे।
आदर भाव बढाने खातिर, मुख से ऊँचे शब्द झरे।
अपनी सद्वृत्ति की सुई से, टूटे मन हम जोडेगे।
प्रेम सम्बन्ध टिकाने खातिर, चाहे सो कर गुजरेगे।।१०।।

घर को साफ रखेगे हरदम, ये है विश्रान्ति का स्थान।
जीव किटाणु बढ ना पाए, इसी बात पर देगे ध्यान।
आलवन क्यो मजदूरो का, पराधीनता क्यो घर मे।
प्रथम करे फिर बोले, बल भरले अपने ही कर मे।।११।।

घर मे चिन्ता नही चाहिए, झूठी बढाई के खातिर।
ऋण लेकर जलसा न करेगे, व्यर्थ प्रसशा के खातिर।
पैसो के बल खेल कदापि, घर मे हम नही खेलेगे।
जल्दी सोना जल्दी उठना, यही नियम हम सब लेगे।।१२।।

गाली गलौच घर मे करना, अच्छे घर की रीत नही।
ऊँचे स्वर से धमकाना है, भलाई के विपरीत यही।
गरजमद कोई घर आवे, निराश करना ठीक नही।
देकर मैत्री टिकायेगे है ऊँचे घर की लीक यही।।१३।।

कर्तबगारी क्या है ये घर वालो को सिखलायेगे।
क्या करना क्या छोडना ये भी हम समझायेगे।
भूल यदि कर दे कोई तो शासन भी आवश्यक है।
भूल न हो फिर से घर मे इसलिए ये परमावश्यक है।।१४।।

दु खी करना घरवालो को, घर को नरक बनाना है।
एक दूसरे को सुख देना, घर मे स्वर्ग बुलाना है।
आपस मे अनुकूलता यह तो लक्षण मानव जीवन का।
सिर्फ देखते ही रहना यह लक्षण है पशुता का।।१५।।

घर मे हो गर दु खी कोई, हम भी दु खी होवेगे।
मधुर–मधुर व्यवहार से, अपने घर को सुखी बनावेगे।
घर मे शान्ति रहे सदा, ऐसा ही वर्तन रखेगे।
हर प्रसग मे साथ रहेगे, कभी न चुप्पी साधेगे।।१६।।

घर के विविध व्यक्ति की बाते, बाहर कभी न बोलेगे।
बाहर की बातो को लेकर घर मे, जहर न घोलेगे।
चाहे जितना सहन करेगे, किन्तु भेद न खोलेगे।
रहते खाते जहा पर है, वही पर कुर्बानी देगे।।१७।।

चक्र गृहस्थी का ये अपना, सुन्दर गति से फिरायेगे।
केन्द्र स्थान मे 'तप सयम की, मजबूती को लायेगे।
पुण्य की परिधि सब मिलकर के निर्मल मन से चढायेगे।
आरी है प्रत्येक, व्यक्ति, निश्चय चक्र से चलायेगे।।१८।।

सम्यक् ज्ञान की गहराई को, सबके मन मे भर देगे।
सशय वृत्ति की दीवारे, दृढ विश्वास से ढा देगे।
रहे परस्पर अनुकूल, ऐसी रहे भूमिका हम सबकी।
दर्शन, ज्ञान चरित्र रत्नमयी, होगी शान अपने घर की।।१९।।

अध श्रद्धा नही चाहिए, नही चमत्कारो की धूम।
देव देवी देते है सुख, इस भ्रम का नही लगने दे धून
भयभीतो को भूत सताते, भय घातक है जीवन मे।
आधि व्याधि उपाधि का डर नही घूस पाए अन्तर मे।।२०।।

भूमि पूजन वास्तु शान्ति को लेगे जिन आज्ञा आधार।
विवाह या मृत्यु प्रसग मे जैन धर्ममय हो व्यवहार।
कचन काम के त्यागी जो है, वे गुरु हमको है स्वीकार।
कथनी करनी एक रखे वे गुरु ले जाये भव के पार।।२१।।

अभक्ष खाने पीने पर जिस घर मे बन्धन नही रहता।
टॉनिक पाव बटर इत्यादि बियर व्हिस्की सब कुछ चलता।
ऐसे घर के लोगो को सात्विक बुद्धि आ नही सकती।
तुच्छ भावना बढती जाती, जग जाती स्वार्थी वृत्ति।।२२।।

आहार सात्विक विचार सात्विक सात्विकताका हो परिधान।
हिसक दोषी महगी चीजो से तो अच्छा घर का धान।
अशुद्ध चीजे घर मे आती, होती घर की शान्ति भग।
सात्विकता का ले आलबन घर की शान्ति रखे अभग।।२३।।

उपकारी लोगो का अन्तिम समय सुधारे हिम्मत से।
व्रत प्रत्याखानादि देकर भाव बढाए मेहनत से।
सथारा देगे आसक्ति के बन्धन छुडवायेगे।
सागारी सथारा प्रतिदिन हम भी लेते जायेगे।।२४।।



सदा सर्वदा सुख की वृद्धि हो इस घर के प्रागण मे।
मगल काम विचार भी मगल, मगल बरसे ऑगन मे।
पाच परम इष्टो की श्रद्धा, आनन्दमय जीवन का स्रोत।
हे अरिहत प्रभु हम पाए, इकदिन केवल ज्ञान की ज्योत।।२५।।

## श्री कल्याण मंदिर स्तोत्र

(हिन्दी काव्य)

(तर्ज जिसने राग द्वेष कामादिक जीते सब जग जान लिया)

कल्याण धाम त्रिभुवन सुनाम महान उदार है श्रेकारी।
जग पीडा से पीडित आते, पाते अभय जहा ससारी।।
भव सिधु मे फसे जीव, को जहाज सम सुखकन्दन है।
उन्ही श्री जिनराज चरण को भाव युक्त यह वन्दन है।।१।।
कमठ के मान विदारण को जो धूमकेतू बन आये थे।
अपार गुण गरिमा के सागर, पार नही कोई पाये थे।।
सुरगुरु भी रह जाते अपूर्ण, फिर भी साहस ठाता हूँ।
आश्चर्य, उन पार्श्व प्रभु की, मै स्तुति गाता हूँ।।२।।
अनत ज्ञान के सूर्य आपके, स्वरूप का साधारण ही।
मै मिथ्या अधकारी जीव तो, कर न सकू कुछ वर्णन ही।
दिन का अधा उल्लू पुत्र, जिसने न कभी सूरज देखा।
वो क्या खाक बना सकता है, सूर्य रूप की कुछ रेखा।।३।।

मोह कर्म को जीत केवली, तेरे गुण लख तो जाता।
पर वो उनका पूर्ण रूप से, वर्णन तो नही कर पाता।।
प्रलयकाल मे पानी बिन, सागर की रत्न राशि दिखती।
पर न कभी कर सकता है, कोई उन रत्नो की गिनती।।४।।

उज्जवल गुण की खान आप हो, मै जड बुद्धि का धारी।
पर भक्ति वश करी है मैने, स्तुति की तैयारी।।
विशाल सागर की सीमा, बालक हाथो से बतलाता।
अपनी बुद्धि अनुसार क्या, वो वर्णन नही कर पाता।।५।।

बिना विचारे बिना शक्ति के, यह स्तुति कर रहा हूँ।
बडे बडे योगी असमर्थ, मै तो साहस धर रहा हूँ।।
मनुष्य की भाषा मे पक्षी यद्यपि बोल नही पाता।
पर अपनी अव्यक्त भाषा मे, उसका काम चल ही जाता।।६।।

हे नाथ आपकी स्तुति का, महत्व तो है अति भारी।
यहा तो केवल नाम ही तेरा, है त्रिभुवन जन दुखहारी।।
गर्मी से व्याकुल प्राणी को कमल सागर तो सुख देता।
उसकी ठण्डी हवा का झोका, पहले ही व्यथा हर लेता।।७।।

प्रभो आप ध्यानस्थ भक्त के, हृदय विराजित हो जाते।
तो उसके कर्मो के बन्धन, तत्क्षण ढीले पड जाते।।
चन्दन वृक्ष की ओर ज्यो ही, वन मयूर आते दिखते है।
उस पर लिपटे सर्प भयकर, शीघ्र भागने लगते है।।८।।



हे जिनेन्द्र जो भक्त आपके केवल दर्शन को पाता।
एक नही हजारो भयकर, कष्टो से वह बच जाता।।
सूर्य किरण, पृथ्वीपति या, गोस्वामी को जब लख लेता।
धन पशुजन सब छोड शीघ्र ही, चोर वहा से चल देता।।६।।

भव जीवो को भव सिधु से, तारक आप कैसे बनते।
अपने हृदय मे धारण कर, हम उल्टा तुम्हे पार करते।।
पर अब समझा नाथ पानी मे खाली मशक नही तिरती।
पवन ही है आधार तिरण मे, पवन भरे पर तिर सकती।।१०।।

हरि हरादि देव पराजित, हो गए कामदेव आगे।
आश्चर्य वो तेरे सन्मुख, क्षण भर मे ही दूर भागे।।
जैसे अग्नि काडो को, जो जग जल शात ही करता है।
वो जल भी नष्ट होता जब, सागर बडवानल जलता है।।११।।

हे अनन्तान्नत गरिमा वाले, तुमको हृदय मे धारण कर।
फिर भी भक्त हल्के ही रहते, झट तिर जाते भवसागर।।
महापुरुषो का स्वभाव ही, सदैव अचिन्त्य सा रहता।
रहस्यपूर्ण होते है काम और असम्भव सम्भव बनता।।१२।।

बिना रोष के कोई कैसे, टिक सकता शत्रु आगे।
क्रोध आपने जीत लिया, फिर कैसे कर्म रिपु भागे।।
पर जब देखा हिम पाले से, हरा सघन वन जल जाता।
क्रोध से शक्ति तेज क्षमा की, बर्फ आग से है ज्यादा।।१३।।

कर्म मैल से रहित प्रभो, योगी जन तुमको ध्याते है।
हृदय कमल कर्णिका मे, वे तेरा ध्यान लगाते है।।
जैसे कमल का कमलग टूटा तो, कमल मे ही मिल पाता है।
वैसे भक्त इस हृदय कमल मे, तेरी खोज लगाता है।।१४।।

विशुद्ध हृदय से ध्यान आपका, जो भव्य प्राणी करते है।
इस शरीर को छोड शीघ्र वे, शुद्ध परमात्मा बनते है।।
जिस प्रकार अग्नि का तेज, पाषाण रूप हर लेता है।
स्वर्णधातु को शीघ्र ही वो फिर, शुद्ध स्वर्ण कर देता है।।१५।।

शरीर के मध्य भाग हृदय मे, भक्त ध्यान तेरा धरते।
आश्चर्य हे प्रभो आप, उस शरीर को ही नष्ट करते।।
पर जब देखा महापुरुष, जिस कार्य मे मध्यस्थ पडते है।
उसके सारे कलह भाव को, पूर्णतया नष्ट करते है।।१६।।

अध्यात्म चेतना वाले मनीषी पुरुष ध्यान तेरा धरते।
साधारण सी आत्मा को भी, वह परमात्मा कर लेते।।
जिस प्रकार पानी का यदि, अभेद बुद्धि से करते पान।
विषय विकार हो दूर वही जल, हो जाता अमृत समान।।१७।।

अखिल विश्व मे देव आप ही, और देव नही कोई दूजा।
हरि हरादि रूप मे करते, अन्य मति तेरी ही पूजा।।
जिस प्रकार कोई मनुष्य को, रोग पिलिया हो जाता
स्वच्छ श्वेत वर्ण शख को भी, वह पीला ही लख

धर्मोपदेश सत्सग से तेरे, वृक्ष अशोक हो जाते नाथ।
मानव शोक रहित हो जावे इसमे आश्चर्य की क्या बात।।
सूर्योदय के होने पर, केवल मानव ही नही जगता।
समस्त जीव विकसित हो जाते, स्वय कमल भी खिल उठता।।१६।।

समवशरण मे प्रभो ! देव सब ओर पुष्प बरसा करते।
आश्चर्य सब डठल नीचे सारे ऊर्ध्व मुखी पडते।।
पंर अब समझा हे मुनीश ! सुमन शरण तेरी आते।
उनके बधन नीचे खिसकते ऊपर कभी न उठ पाते।।२०।।

गम्भीर हृदय सागर से उत्पन्न, वाणी की मधुरी झनकार।
उचित ही उपमा दी ज्ञानी ने, उसे बताई अमृत धार।।
जिस प्रकार अमृत से मानव, अजर अमर हो जाता है।
तेरे वचनामृत से प्राणी, शीघ्र मोक्ष पद पाता है।।२१।।

देवो द्वारा प्रभो आप पर, श्वेत–चवर जब ढुलते है।
नीचे से ऊपर जाते, एक रहस्य सूचना देते है।।
जो भी भक्त विनम्र भाव से, ऐसे ही नमस्कार करते।
ऊर्ध्व गति की ओर ही जाते नीच गति मे नही पडते।।२२।।

रत्न जडित सिहासन पर, जब धर्म देशना देते हो।
श्याम वर्ण वाले हे नाथ, तुम मन मयूरसा हरते हो।।
जब सुवर्ण सुमेरु शिखर पर, श्याम घटा आकर छाती।
उमड घुमड कर उसकी गर्जना, मयूर का मन हरषाती।।२३।।

तेरे शरीर के किरणो की, जब निल प्रभा उभर आती।
अशोक वृक्ष के लाल पत्तो की, रक्त छवि सब मिट जाती।।
श्रवण, ध्यान तो दूर आपके, केवल पास जो आ जाता।
वो सचेतन प्राणी निश्चय, वीतराग पद को पाता।।२४।।

देव दुन्दुभी नभ मे जब, चऊ ओर गर्जन करती है।
तीन लोक के जीवो मे बस यही प्रेरणा भरती है।।
शिवपुर की यात्रा के यात्री, शीघ्र उपस्थित हो जाओ।
मोक्षपुरी के सार्थवाह, श्री पार्श्वप्रभु के सग आओ।।२५।।

तेरे शीश पर तीन छत्र, जिनमे मोती की झालर है।
त्रिभक्ति से तारागण सग, मानो चद्रमा हाजिर है।।
क्योकि तेरे दिव्य ज्ञान ने तीन जगत मे किया प्रकाश।
क्या गिनती अब वहा चद्र की, आया दौडा तुम्हारे पास।।२६।।

समवशरण मे आप विराजित, होते हो जब हे सिरमोर।
माणिक्य, सुवर्ण और रजत मे, तीन कोट होते चऊ ओर।।
तेरा यश, प्रताप, काति, त्रिजग मे होने के बाद।
और जगह नहीं मिली तो, मानो यहा आकर हो गये आबाद।।२७।।

स्वर्गपति जब इन्द्र आपको, करते स्वामी नमस्कार।
उनकी दिव्य पुष्प मालाये, चरणो मे जाती बलिहार।।
रत्नजडित मुकटो को छोड, वो क्यो चरणो मे गिरती है।
पर अब समझा सुमन मन को वहीं तो शाति मिलती है।।२८।।

माना कि हे नाथ आप, ससार विमुक्त कहाते है।
फिर भी अपने अनुयायी भक्तो को पार लगाते है।।
जल मे अधोमुखी रहकर, मिट्टी का घडा तिराता ही है।
विपाकयुक्त वो आप मुक्त हो, यह गुण और भी ज्यादा ही है।।२६।।

हे जिनेन्द्र इस अखिल विश्व मे, यद्यपि आप ही ईश्वर है।
फिर भी ससारी जीवो का, तुमको पाना दुश्कर है।।
नित्य स्वभाव से युक्त अलिपि, कर्म लेप से रहित प्रभो।
अज्ञ प्राणियो के सरक्षक, पर है केवल ज्ञान विभो।।३०।।

दुष्ट कमठ ने क्रोधित होकर, धूल आप पर बरसाई।
भीषण रूप से जो उड उडकर, सारे नभ स्थल मे छाई।।
पर तू तो क्या तेरी छाया, मलिन तक नही हो पाई।
उसी धूल से ग्रस्त हो गई, वो दुरात्मा दु ख दायी।।३१।।

दूजी बार फिर उसी मेघ ने, जल वर्षा की अति भारी।
बादल गरजे बिजली चमकी, मूसलधारा भयकारी।।
जिसे तैरना था मुश्किल, वो तेरा कुछ न सकी बिगार।
कर्म भार दे मार कमठ के लिए, बनी वो दुष्ट तलवार।।३२।।

उसी दुष्ट कमठासुर ने, तुमको पथ भ्रष्ट बनाने को।
अत्यन्त निर्दयी पिशाच के दल, भेजे तुम्हे सताने को।।
बिखेर केश भयानक सुरत, नर मुण्डमाल उगलते आग।
तेरा तो कुछ कर न सके, पर बढी कमठ के भव दु ख लाग।।३३।।

हे त्रिभुवन ! के नाथ जगत मे, वे ही जन धन्यवादी है।
जिनके अग का रोम रोम, तेरी भक्ति का आदि है।।
उल्लसित और प्रफुलित होकर चरण कमल मे चित धरते।
वे जन धन त्रिकाल जो तेरी भाव सहित पूजा करते।।३४।।

इस अपार सागर मे घूमते, अनन्त काल हो गया मुझे।
पर मालूम होता है मैने, कभी न देखा सुना तुझे।।
यदि आपके नाम का जो, पवित्र मन्त्र मै सुन पाता।
विपत्ति रूपी काला नाग, फिर मेरे पास नही आता।।३५।।

यद्यपि आपके चरण कमल है, अभिष्ट फलदायक भगवान।
निश्चय रूप से समझ गया मै, जन्मातर मे किया न ध्यान।।
इसीलिए तो इस भव मे मै, सदा तिरस्कृत बन जाता।
तेरा चरण पुजारी हो वो, कभी अनादर नही पाता।।३६।।

मेरी आख पर मिथ्या मोह का, गहरा अधेरा छाया था।
इसीलिए तो एक बार भी, तेरे दर्श नही पाया था।।
यदि दर्श कर लेता तो, यह अनर्थ क्यो पीडित करते।
भक्त और अनर्थ के तो, मेल परस्पर नही मिलते।।३७।।

हे जन जन के नाथ आपका, नाम सुना उपासना की।
दर्श किए सब बाहिर दृष्टि से, हृदय से नही साधना की।।
प्रभो दर्श के बाद दु ख क्यो फिर भी दु ख उठाता हूँ।
भाव रहित क्रिया होने से सफल नही हो पाता हूँ।।३८।।



दुखित जीवो के प्रतिवत्सल हो, शरणागत के हो प्रतिपाल।
तुम करुणा के पवित्र धाम हो, और पुरुषोत्तम दीनदयाल।।
भक्ति भाव से नम्र हुये, मुझ सेवक पर किरपा करिए।
शीघ्र ही तत्परता दिखला, इस दु ख जड को दूर ही हरिये।।३६।।

तेरे चरण है अतुल बलि, दुखी जन की रक्षा करते है।
शरणागत को देते शरण और कर्म शत्रु को हरते है।।
ऐसे मगलमय चरणो का, अवलम्बन पाया प्यारा।
किन्तु ध्यान से शून्य अभागा, रहा दीन दु ख का मारा।।४०।।

स्वर्गपति इन्द्रो के पूज्यनीय और वदनीय हो हे तात।
सभी पदार्थ के हो ज्ञाता, भव सिधु से तारक नाथ।।
त्रिजग के आधार दयामय, मुझ पर दया तो लावो ही।
घोर कष्टो के सागर से, रक्षा कर पवित्र बनाओ ही।।४१।।

निम्न श्रेणी का भक्त हू, मै, मेरी भक्ति मे है क्या असर।
फिर भी भव भव सचित भक्ति का, फल कुछ मिले अगर।।
हे शरणागत नाथ शरण तेरी है, भव भव मै पाऊ।
आप ही स्वामी बने हमेशा, और नही कुछ भी चाऊ।।४२।।

हे देव अटल श्रद्धा के द्वारा स्थिर बुद्धि वाले जन।
प्रेमभाव से सघन रूप मे, उल्लसित हुये हो जिनके मन।।
तेरे मुख कमलो की ओर, अपलक लक्ष्य रखते ज्ञानी।
विधि सहित स्तुति करते, और गुण गाते जो प्राणी।।४३।।

भक्त जनो के नेत्र कमल को, विकसित करने वाले देव।
निर्मल विमलचन्द्र सम स्वामी, जो जन करे तुम्हारी सेव।।
वो यहा तो रमणीय स्वर्ग सुख, सदा भोगता जाता है।
अत कर्म दल 'जीत' शीघ्र ही, मोक्ष धाम को पाता है।।४४।।

## रत्नाकर पच्चीसी

शुभ केली के आनन्द के धन के मनोहर धाम हो
नरनाथ से सुरनाथ से पूजित चरण गत काम हो
सर्वज्ञ हो सर्वोच्च हो सबसे सदा ससार मे
प्रज्ञा कला के सिन्धु हो आदर्श हो आचार मे।।१।।
ससार दुख के वैद्य हो त्रैलोक्य के आधार हो
जय श्रीश । रत्नाकर प्रभो । अनुपम कृपा अवतार हो
हे वितराग । विज्ञप्ति मेरी मुग्ध की सुन लीजिए
क्योकि प्रभो । तुम विज्ञ हो मुझको अभय वर दीजिए।।२।।
माता पिता के सामने बोली सुनाकर तोतली,
करता नही क्या अज्ञ बालक बाल्य–वश लीलावली?
अपने हृदय के हाल को त्यो ही यथोचित रीति से,
मै कह रहा हू, आपके आगे विनय से प्रीति से।।३।।
मैने नही जग मे कभी कुछ दान दीनो को दिया,
मै सच्चरित भी हू नही, मैने नही तप भी किया।
शुभ भावना मेरी हुई, अब तक न इस ससार मे,
मे घूमता हू, व्यर्थ ही भ्रम से भवोदधि–धार मे।।४।।



क्रोधाग्नि मे रात–दिन हा, जल रहा हू हे प्रभो !
मै लोभ नामक साप से काटा गया हू हे विभो !
अभिमान के खल ग्राह से अज्ञानवश मे ग्रस्त हू
किस भॉति हो स्मृत आप, माया–जाल से मै व्यस्त हूँ।।५।।

लोकेश ! पर–हित भी किया मैने न दोनो लोक मे,
सुख–लेश भी फिर क्यो मुझे हो, झीकता हूँ शोक मे।
जग मे हमारे से नरो का जन्म ही बस व्यर्थ है,
मानो जिनेश्वर ! वह भवो की पूर्णता के अर्थ है।।६।।

प्रभु ! आपने निज मुख सुधा का दान यद्यपि दे दिया,
यह ठीक है, पर चित्त ने उसका न कुछ भी फल लिया।
आनन्द–रस मे डूबकर सद्वृत वह होता नही,
है वज्र सा मेरा हृदय, कारण बडा बस है यही।।७।।

रत्नत्रयी दुष्प्राप्य, है प्रभु से उसे मैने लिया,
बहु काल तक बहु बार जब जग का भ्रमण मैने किया।
हा खो गया वह भी विवश मै नीद आलस के रहा,
बतलाइये उसके लिए रोऊँ प्रभो किसके यहॉ ?।।८।।

ससार ठगने के लिए वैराग्य को धारण किया,
जग को रिझाने के लिए उपदेश धर्मो का दिया।
झगडा मचाने के लिए मम जीभ पर विद्या बसी,
निर्लज्ज हो कितनी उडाऊँ हे प्रभो ! अपनी हॅसी।।९।।

परदोष को कह कर सदा मेरा बदन दूषित हुआ,
लख कर पराई नारियो को हा नयन दूषित हुआ।
मन भी मलिन है सोचकर पर की बुराई हे प्रभो !
किस भॉति होगी लोक मे मेरी भलाई हे प्रभो !।।१०।।

मैने बढाई निज विवशता हो अवस्था के वशी,
भक्षक रतीश्वर से हुई उत्पन्न जो दु ख राक्षसी।
हा ! आपके सम्मुख उसे अति लाज से प्रकटित किया,
सर्वज्ञ ! हो सब जानते स्वयमेव ससृति की क्रिया।।११।।

अन्यान्य मन्त्रो से परम परमेष्ठि–मत्र हटा दिया,
सच्छास्त्र–वाक्यो को कुशास्त्रो से दबा मैने दिया।
विधि–उदय को करने वृथा, मैने कुदेवाश्रय लिया,
हे नाथ, यो भ्रमवश अहित मैने नही क्या–क्या किया?।।१२।।

हा ! तज दिया मैने प्रभो ! प्रत्यक्ष पाकर आपको,
अज्ञान वश मैने किया फिर देखिये किस पाप को।
वामाक्षियो के कुछ कटाक्षो पर सदा मरता रहा,
उनके विलासो का हृदय मे ध्यान मै धरता रहा।।१३।।

लख कर चपल–दृग–युवतियो के मुख मनोहर रसमयी
जो मन–पटल पर राग भावो की मलिनता बस गयी,
वह शास्त्र–निधि के शुद्ध जल से भी न क्यो धोई गई?
बतलाइए यह आप ही मम बुद्धि तो खोई गई।।१४।।



मुझमे न अपने अग के सौन्दर्य का आभास है,
मुझमे न गुणगण है विमल मुझमे न कला विलास है।
प्रभुता न मुझमे स्वप्न को भी चमकती है, देखिये,
तो भी भरा हू गर्व से मै मूढ हो किसके लिए ?।।१५।।

हा ! नित्य घटती आयु है पर पाप–मति घटती नही,
आई बुढौती पर विषय से कामना हटती नही।
मै यत्न करता हू, दवा मै धर्म मै करता नही।
दुर्मोह–महिमा से ग्रसित हू नाथ ! बच सकता नही।।१६।।

अघ–पुण्यको, भव–आत्म को मैने कभी माना नही,
हॉ आप आगे है खडे दीनानाथ से यद्यपि यही।
तो भी खलो के वाक्य को मैने सुना कानो वृथा,
धिक्कार मुझको है, गया मम जन्म ही मानो वृथा।।१७।।

सत्पात्र–पूजन देव पूजन कुछ नही मैने किया,
मुनिधर्म श्रावकधर्म का भी, नही सविधि पालन किया।
नर–जन्म पाकर भी वृथा ही मै उसे खेता रहा,
मानो अकेला घोर वन मे व्यर्थ ही रोता रहा।।१८।।

प्रत्यक्ष सुखकर जिन मत से प्रीति मेरी थी नही।
जिननाथ ! मेरी देखिये है मूढता भारी यही।
हा ! कामघुक कल्पद्रुमादिक के यहा रहते हुए,
मैने गॅवाया जन्म को धिक्कार दुख सहते हुए।।१९।।

मैने न रोका रोग–दुख सभोग–सुख देखा किया,
मन मे न माना मृत्यु–भय–धन–लाभ ही लेखा किया।
हा ! मै अधम पुद्गल सुखो का ध्यान नित करता रहा,
पर नरक–कारागार से मन मे न मै डरता रहा।।२०।।

सद्वृत्ति से मन मे न मैने साधुता हा ! साधिता,
उपकार करके कीर्ति भी मैने न की कुछ अर्जिता।
चउ तीर्थ के उद्धार आदिक कार्य कर पाया नही,
नर–जन्म पारस तुल्य निज मैने गॅवाया व्यर्थ ही।।२१।।

शास्त्रोक्त विधि वैराग्य भी करना मुझे आता नही।
खल–वाक्य भी गतक्रोध हो सहना मुझे आता नही
अध्यात्म–विद्या है न मुझमे है न कोई सत्कला,
फिर देव ! कैसे यह भवोदधि पार होवेगा भला?।।२२।।

सत्कर्म पहले जन्म मे मैने किया कोई नही,
आशा नही जन्मान्य मे उसको करूगा मै कही।
इस भाति का यदि हू जिनेश्वर क्यो न मुझको कष्ट हो?
ससार मे फिर जन्म तीनो क्यो न मेरे नष्ट हो?।।२३।।

हे पूज्य ! अपने चरित को बहुभॉति गाऊँ क्या वृथा,
कुछ भी नही तुमसे छिपी है पापमय मेरी कथा।
क्योकि त्रिजग के रूप हो तुम, ईश हो, सर्वज्ञ हो,
प्रथ के प्रदर्शक हो, तुम्ही मम चित्त के मर्मज्ञ हो।।२४।।



दीनोद्धारक धीर आप सा अन्य नही है,
कृपा–पात्र भी नाथ ! न मुझसा अपर कही है।
तो भी माँगू नही धान्य धन कभी भूल कर
अर्हन् ! केवल बोधिरत्न होवे मगलकर।।२५।

श्री रत्नाकर गुणगान यह
दुरित दुख सबके हर।
बस एक यही है प्रार्थना
मगलमय सबको करे।।



○ श्री वीतरागाय नम ○

## श्री लालाजी रणजीत सिंह जी कृत

# श्री बृहदालोयणा

### दोहा

सिद्ध श्री परमात्मा, अरिगजन[1] अरिहत।
इष्टदेव वदू सदा, भयभजन भगवत।।१।।
अरिहत सिद्ध समरू सदा, आचारज उवझाय।
साधु सकल के चरण कू, वदू शीश नमाय।।२।।
शासन नायक समरिये, भगवन्त वीर जिनन्द।
अलिय[2] विघन दूरे हरे, आपे परमानन्द।।३।।
अगूठे अमृत बसे, लब्धि तणा भण्डार।
श्री गुरु गौतम समरिये, वाछित फल दातार।।४।।
श्री गुरुदेव प्रसाद से, होत मनोरथ सिद्ध।
ज्यो घन[3] बरसत बेलि तरु, फूल फलन की वृद्ध।।५।।
पच परमेष्ठी देव को, भजनपूर पहिचान।
कर्म अरि भाजे सभी, होवे परम कल्याण।।६।।
श्री जिन युगपद कमल मे, मुझ मन भ्रमर बसाय।
कब ऊगे वो दिन करू, श्रीमुख दर्शन पाय।।७।।

१ कर्मरूपी शत्रु का नाश करने वाले, २ मिथ्या, ३ मेघ।



प्रमणी पदपकज[1] भणी, अरिगजन अरिहन्त।
कथन करू अब जीव का, किंचित् मुझ विरतत।।८।।
आरम्भ विषय कषाय वश, भमियो काल अनत।
लख चौरासी योनि से, अब तारो भगवन्त।।६।।
देव गुरु धर्म सूत्र मे, नव तत्वादिक जोय।
अधिका ओछा जे कह्या, पिच्छा दुक्कड मोय।।१०।।
मोह अज्ञान मिथ्यात्व को, भरियो रोग अथाग।
वैद्यराज गुरु शरण से, औषध ज्ञान वैराग।।११।।
जै मै जीव विराधिया, सेव्या पाप अठार।
प्रभो तुम्हारी साख से, बारम्बार धिक्कार।।१२।
बुरा–बुरा सबको कहू, बुरा न दीसे कोय।
जो घट शोधू आपणो, तो मोसू[2] बुरा ना कोय।।१३।।
कहवा मे आवे नही, अवगुण भरया अनन्त।
लिखवा मे क्योकर लिखू, जानो श्री भगवन्त।।१४।।
करुणानिधि कृपा करी, कठिन कर्म मोय छेद।
मोह अज्ञान मिथ्यात्व को, करजो ग्रथि भेद[3]।।१५।।
पतित उधारण नाथजी, अपनो विरद विचार।
भूल चूक सब माहरी, खमिये बारम्बार।।१६।।
माफ करो सब माहरा, आज तलक रा दोष।
दीन दयाल देवो मुझे, श्रद्धा शील सन्तोष।।१७।।

---

१ चरण रूपी कमल, २ मेरे से, ३ कर्मो की गाठ को तोडना।

आत्म निन्दा शुद्ध भणी, गुणवन्त वदन भाव।
राग द्वेष पतला करी, सबसे खमत खमाव।।१८।।
छूटू पिछला पाप से, नवा न बाधू कोय।
श्री गुरुदेव प्रसाद से, सफल मनोरथ होय।।१६।।
परिग्रह ममता तजि करी, पच महाव्रत धार।
अन्त समय आलोयणा, करू सथारो सार।।२०।।
तीन मनोरथ[1] ए कह्या जो ध्यावे[2] नित्य मन्न।
शक्ति सार वरते सही, पावे शिवसुख धन्न।।२१।।
अरिहन्त देव निर्ग्रन्थ गुरु, सवर निर्जरा धर्म।
केवलिभाषित शासतर, यही जैनमत धर्म।।२२।।
आरभ विषय कषाय तज, शुद्ध समकित व्रत धार।
जिन आज्ञा परमाण कर, निश्चय खेवो पार।।२३।।
खिण[3] निकमो रहणो नही, करणो आतम काम।
भणणो गुणणो सीखणो, रमणो ज्ञान आराम [4]।।२४।।
अरिहन्त सिद्ध सब साधुजी, जिन आज्ञा धर्मसार।
मगलीक उत्तम सदा, निश्चय शरणा चार।।२५।।
घडी–घडी पल पल सदा, प्रभु सुमरण को चाव।
नरभव सफलो जो करे, दान शील तप भाव।।२६।।

---

१ मन की अभिलाषा, २ चिन्तन करना, ३ क्षण–थोडी देर भी, ४ बगीचा।



सिद्धा जैसो जीव है, जीव कोई सिद्ध होय।
कर्म मैल का आतरा, बूझे[1] विरला कोय।।१।।
कर्म पुद्गल रूप है, जीव रूप है ज्ञान।
दो मिलकर बहुरूप है, बिछड्या[2] पद निरवाण।।२।।
जीव कर्म भिन्न–भिन्न करो, मनुष्य जन्म को पाय।
ज्ञानातम वैराग्य से, धीरज ध्यान जगाय।।३।।
द्रव्य थकी जीव एक है, क्षेत्र असख्य प्रमाण।
काल थकी सर्वदा रहे, भावे दर्शन ज्ञान।।४।।
गर्भित[3] पुद्गल पिण्ड मे, अलख[4] अमूरति[5] देव।
फिरे सहज भव चक्र मे, यह अनादि की टेव[6]।।५।।
फूल अतर घी दूध मे, तिल मे तेल छिपाय।
यू चेतन जड करम सग, बध्यो ममत दु ख पाय।।६।।
जो जो पुद्गल की दशा, ते निज माने हस[7]।
या ही भरम विभाव से, बढे करम को वश।।७।।
रतन बध्यो गठडी विषे, सूर्य छिप्यो घन माय।
सिह पिजरा मे दिया, जोर चले कुछ नाय।।८।।
ज्यो बन्दर मदिरा पिया, बिच्छू डकित गात।
भूत लग्यो कौतुक करे, त्यो कर्मो का उत्पात।।६।।

---

१ समझे, २ अलग होना, ३ मिला हुआ, ४ दिखाई न देने वाल
५ आकार रहित, ६ आदत, ७ आत्मा।

कर्म सग जीव बूढ है, पावे नाना रूप।
कर्म रूप मल के टले, चेतन सिद्ध सरूप।।१०।।
शुद्ध चेतन उज्जवस दरब, रह्यो कर्म मल छाय।
तप सयम से धोवता, ज्ञान ज्योति बढ जाय।।११।।
ज्ञान थकी जाने सकल, दर्शन श्रद्धा रूप।
चारित्र से आवत रुके, तपस्या क्षपण[१] सरूप।।१२।।
कर्म रूप मल[२] के शुधे, चेतन चॉदी रूप।
निर्मल ज्योति प्रकट भया, केवल ज्ञान अनूप[३]।।१३।।
मूसी[४] पावक[५] सोहगी[६], फूका तणो उपाय।
राम चरण चारू मिल्या, मैल कनक[७] को जाय।।१४।।
कर्म रूप बादल मिटे, प्रगटे चेतन चद।
ज्ञानरूप गुण चादनी, निर्मल ज्योति अमन्द[८]।।१५।।
रागद्वेष दो बीज से, कर्म बध की व्याध[९]।
ज्ञानातम वैराग्य से, पावे मुक्ति समाध।।१६।।
अवसर बीत्यो जात है, अपने वश कछु होत।
पुण्य छता पुण्य होत है, दीपक दीपक ज्योत।।१७।।
कल्पवृक्ष चिन्तामणि, इस भव मे सुखकार।
ज्ञान वृद्धि इनसे अधिक, भव दुख भजनहार।।१८।।

१ क्षप करना, २ मैल, ३ उपमा रहित, ४ मूसी–मूस सोना चांदी गलाने के बर्तन, ५ पावक–अग्नि, ६ सोहगी–सोना चादी साफ करने का खार, ७ कनक–सोना, ८ उत्कृष्ट ९ पीडा।



राई मात्र घट बध नही, देख्या केवल ज्ञान।
यह निश्चय कर जानके, तजिये परथम[1] ध्यान।।१६।।
दूजा[2] कभी न चितिये, कर्मबध बहु दोष।
तीजा[3] चौथा[4] ध्याय के, करिये मन सतोष।।२०।।
गई वस्तु सोचे नही, आगम वाछा नाय।
वर्तमान वर्ते सदा, सो ज्ञानी जग माय।।२१।
अहो समदृष्टि जीवडा, करे कुटुम्ब प्रतिपाल।
अन्तर्गत न्यारो रहे, ज्यो धाय खिलावे बाल।।२२।।
सुख दु ख दोनू वसत है, ज्ञानी के घट माय।
गिरि[5] सर[6] दीसे मुकुर[7] मे, भार भीजवो नाय।।२३।।
जो जो पुद्गल फरसना, निश्चय फरसे सोय।
ममता–समता भाव से, करम बध खय होय।।२४।।
बाध्या सोई भोगवे, कर्म शुभाशुभ भाव।
फल निर्जरा होत है, यह समाधि चित चाव।।२५।।
बाध्या बिन भुगते नही, बिन भुगत्या न छुडाय।
आप ही करता भोगता, आप ही दूर कराय।।२६।।
पथ्य[8] कुपथ्य[9] घट बध करी, रोग हानि वृद्ध थाय।
यूं पुण्य पाप किरिया करी, सुख दु ख जग मे पाय।।२७।।

---

१ आर्त्तध्यान, २ रौद्रध्यान, ३ धर्मध्यान, ४ शुक्लध्यान, ५ पर्वत, ६ तालाब
७ दर्पण–काच, ८ पथ्य–गुणकारी, ६ कुपथ्य–अवगुण करने वाला।

सुख दिया सुख होत है, दुख दिया दुख होय।
आप हणे नही अवर कू, तो आपकू हणे न कोय।।२८।।
ज्ञान गरीबी गुरु वचन, नरम वचन निर्दोष।
इनकू कभी न छाडिये, श्रद्धा शील सतोष।।२९।।
सत मत छोडो हो नरा, लक्ष्मी चौगुनी होय।
सुख दु.ख रेखा कर्म की, टाली टले न कोय।।३०।।
गोधन गजधन रत्न धन, कचन खान सुखान।
जब आवे सन्तोष धन, सब धन धूल समान।।३१।।
शील रतन मोटो रतन, सब रतना की खान।
तीन लोक की सपदा, रही शील मे आन।।३२।।
शीले सर्प न आभडे[1], शीले शीतल आग।
शीले अरि[2] करि [3], केसरी [4], भय जावे सब भाग।।३३।।
शील रतन के पारखी, मीठा बोले बैन[5]।
सब जग से ऊचा रहे, जो नीचा राखे नैन[6]।।३४।।
तन कर मन कर वचन कर, देता न काहु दुख।
कर्म रोग पातक[7] झडे, देखत वा का मुख।।३५।।
पान खिरतो इम कहे, सुन तरूवर[8] वनराय।
अब के बिछडे कब मिले, दूर पडेगे जाय।।१।।

१ डसे २ शत्रु, ३ हाथी, ४ सिह, ५ वचन ६ नयन–आख, ७ पाप, ८ वृक्ष।



तब तरुवर उत्तर दियो, सुनो पत्र इक बात।
इस घर एही रीत है, इक आवत इक जावत।।२।।
बरस दिनो की गॉठ को, उच्छव [१] गाय बजाव।
मूरख नर समझे नही, बरस गाठ को जाय।।३।।
सोरठा–पवन तणो विश्वास, किण कारण ते दृढ कियो।
इनकी एही रीत, आवे के आवे नही।।४।।
दोहा–करज बिराना काढ के, खर्च किया बहु दाम।
जब मुद्दत पूरी हुवे, देणा पडसी दाम।।५।।
बिन दियॉ छूटे नही, यह निश्चय कर मान।
हस–हस के क्यो खरचिये, दाम बिराना जान।।६।।
जीव हिसा करता थका, लागे मिष्ट अज्ञान।
ज्ञानी इम जाने सही, विष मिलियो पकवान।।७।।
काम भोग प्यारा लगे, फल किपाक समान।
मीठी खाज खुजावता, पीछे दुख की खान।।८।।
जप तप सजम दोहलो, औषध कडवी जाण।
सुख कारण पीछे घणो, निश्चय पद निरवाण।।९।।
डाभ अणी [२] जल बिन्दुवो, सुख विपयन को चाव।
भवसागर दुख जल भर्यो, यह ससार स्वभाव।।१०।।
चढ उत्तग [३] जहा से पतन, शिखर नही वो कूप [४]।

१ उत्सव, २ कुश के अग्रभाग पर, ३ ऊचा, ४ कुआ।

जिस सुख अन्दर दु ख बसे, सो सुख भी दु ख रूप।।११।।
जब लग जिसके पुण्य का, पहुचे नही करार[1]।
तब लग उसको माफ है, अवगुण करे हजार।।१२।।
पुण्य क्षीण जब होत है, उदय होत है पाप।
दाझे [2] वन की लाकडी, प्रजले आपो आप।।१३।।
पाप छिपाया ना छिपे, छिपे तो मोटा भाग।
दाबी दूबी ना रहे, रूई लपेटी आग।।१४।।
बहु बीती थोडी रही, अब तो सुरत सभार।
परभव निश्चय जावणो, वृथा जन्म मत हार।।१५।।
चार कोस गामान्तरे, खरची बाधे लार।
परभव निश्चय जावणो, करिये धर्म विचार।।१६।।
रज विरज ऊची गई, नरमाई के ताण[3]।
पत्थर ठोकर खात है, करडाई के ताण।।१७।।
अवगुण उर धरिये नही, जो हुवे बिरख[4] बबूल।
गुण लीजे कालू कहे, नही छाया मे शूल।।१८।।
जैसी जापे वस्तु है, वैसी दे दिखलाय।
वाका बुरा न मानिये, वो लेन [5] कहा से जाय।।१६।।
गुरु कारीगर सारिखा, टॉची वचन विचार।
पत्थर से प्रतिमा करे, पूजा लहे अपार।।२०।।

१ करार–मियाद, मर्यादा, २ जलना, ३ कारण, ४ वृक्ष, ५ लेने के लिए।



सतन की सेवा किया, प्रभु रीझत[1] है आप।
जाका बाल खिलाइये, ताका रीझत बाप।।२१।।
भवसागर ससार मे, दीपा श्री जिनराज।
उद्यम करी पहुचे तीरे, बैठी धर्म जहाज।।२२।।
निज आतम कू दमन कर, पर आतम कूं चीन।
परमातम को भजन कर, सोई मत परवीन।।२३।।
समझू शके पाप से, अण–समझू हरषत।
वे लूखा वे चीकणा, इण विध कर्म बधत।।२४।।
समझ सार ससार मे, समझू टाले दोष।
समझ–समझ कर जीव ही, गया अनता मोक्ष।।२५।।
उपशम विषय कषाय नो, सवर तीनू योग।
किरिया जतन विवेक से, मिटे कुकर्म दु ख रोग।।२६।।
रोग मिटे समता बधे, समकित व्रत आराध।
निर्वैरी सब जीव का, पावे मुक्ति समाध।।२७।।



सिद्ध श्री परमात्मा, अरिगजन अरिहन्त।
इष्टदेव वन्दू सदा, भयभजन भगवन्त।।१।।
अनन्त चौबीसी जिन नमू, सिद्ध अनन्ता कोड।
वर्तमान जिनवर सभी, केवली प्रत्येक कोड।।२।।

१ खुश होना।

गणधरादिक सर्व साधुजी, समकित व्रत गुणधार।
यथायोग्य वदन करू, जिन आज्ञा अनुसार।।३।।
प्रथम एक नवकार गुणनो।।
णमो अरिहताण। णमो सिद्धाण। णमो आयरियाण।
णमो उवज्झायाण। णमो लोए सव्वसाहूण।
एसो पच णमुक्कारो, सव्व पावप्पणासणो।
मगलाण च सव्वेसि, पढम हवइ मगल।



पच परमेष्ठी देव को, भजन पूर पहिचान।
कर्म अरि भाजे सभी, शिवसुख मगल थान।।४।।
अरिहन्त सिद्ध समरू सदा, आचारज उवज्झाय।
साधु सकल के चरण कू, वदू शीश नमाय।।५।।
शासन नायक समरिये, वर्धमान जिनचन्द।
अलिय विघन दूरे हरे, आपे परमानन्द।।६।।
अगूठे अमृत बसे, लब्धि तणा भण्डार।
श्री गुरु गौतम समरिये, वाछित फल दातार।।७।।
श्री जिन युग पद–कमल मे, मुझ मन अलिय[1] बसाय।
कब ऊगे वो दिन करू, श्री मुख दर्शन पाय।।८।।

---

१ अलिय–भ्रमर।



प्रणमी पद–पकज भणी, अरिगजन अरिहन्त।
कथन करू अब जीव का, किचित मुझ विरतत।।६।।
हू अपराधी अनादि को, जन्म–जन्म गुना किया भरपूर के।
लूटिया प्राण छ काय ना, सेविया पाप अठार करूर के।
श्री मुनि सुव्रत साहिबा।।१।।

आज दिन तक इस भव मे और पहले सख्यात असख्यात अनन्त भवो मे कुगुरु, कुदेव और कुधर्म की सद्दहणा प्ररूपणा फरसना सेवानादि सबधी पाप दोष लगा हो उनका मिच्छामि दुक्कड। मैने अज्ञानपन से, मिथ्यात्वपन से, कषायपन से अशुभयोग से, प्रमाद करके, अपछदा अविनीतपना किया, श्री अरिहन्त भगवत वीतराग देव, केवलज्ञानी, गणधर देव, आचार्य जी महाराज, धर्माचार्य जी महाराज, उपाध्याय जी महाराज, साधु जी महाराज, आर्या जी महाराज, तथा सम्यग्दृष्टि, स्वधर्मी श्रावक और श्राविका इन उत्तम पुरुषो की तथा शास्त्र, सूत्रपाठ, अर्थ, परमार्थ ओर धर्म राम्बन्धी समस्त पदार्थो की अविनय, अभक्ति, आशातना आदि की, कराई, अनुमोदी, मन, वचन काया से द्रव्य, क्षेत्र काल, भाव से सम्यक प्रकार विनय भक्ति आराधना पालना फरसना सेवनादिक यथायोग्य अनुक्रम से नही की, नही कराई, नही अनुमोदी तो मुझे धिक्कार–धिक्कार बारम्बार मिच्छा मि दुक्कड। मेरी भूल चूक अवगुण अपराध सब मुझे माफ करो, मै मन, वचन, काया करके खमाता हू।

दोहा– मै अपराधी गुरुदेव को, तीन भवन को चोर

ठगू विराना माल मै, हा हा कर्म कठोर।।१।।

कामी कपटी लालची, अपच्छदा अविनीत।

अविवेकी क्रोधी कठिन, महापापी* रणजीत।।२।।

जे मै जीव विराधिया, सेव्या पाप अठार।

नाथ तुम्हारी साख से, बारम्बार धिक्कार।।३।।

मैंने छकायपन से छकाय की विराधना की–पृथ्वीकाय, अप्काय, तेउकाय वायुकाय, वनस्पतिकाय, बेइन्द्रिय, तेइन्द्रिय, चउरिन्द्रिय, पचेन्द्रिय–सन्नी, असन्नी, गर्भज चौदह प्रकार के सम्मूर्छिम आदि त्रस स्थावर जीवो की विराधना मन, वचन, काया से की, कराई, अनुमोदी, उठते बैठते सोते हालते चालते शस्त्र वस्त्र मकानादि उपकरण उठाते, धरते, लेते, देते, वर्तते वर्तावते, अण्पडिलेहणा दुप्पडिलेहणा सम्बन्धी अप्रमार्जना दुष्प्रमार्जना सबधी, न्यूनाधिक विपरीत पडिलेहणा सबधी ओर आदि विहार आदि अनेक प्रकार के कर्त्तव्यो मे सख्यात, असख्यात और निगोद आसरी अनन्त जीवो के जितने प्राण लूटे उन सब जीवो का मैं अपराधी हू, निश्चय करके बदले का देनदार हू, सब जीव मेरे प्रति माफ करो, मेरी भूल चूक अवगुण अपराध सब माफ करो।

---

* पढने (बाचने) वाले यहा अपना नाम बोले।



देवसी, राई, पक्खी, चौमासी और सम्वत्सरी सबधी बारम्बार मिच्छा मि दुक्कड, बारम्बार मै खमाता हू। तुम सब क्षमा करो।

गाथा— खामेमि सव्वे जीवा, सव्वे जीवा खमतु मे।
मित्ती मे सव्वभूएसु, वैर मज्झ न केणइ।।1।।

वह दिन धन्य होगा जिस दिन छ काय के वैर बदले से निवृत्त होऊगा, समस्त चौरासी लाख जीव योनि को अभयदान देऊगा, वह दिन मेरा परम कल्याण का होगा।

दोहा— सुख दिया सुख होत है, दु ख दिया दु ख होय।
आप हणे नही अवरकू आपकू हणे न कोय।।1।।

दूजा पाप मृषावाद—झूठ बोलना। क्रोध के वश, मान के वश, माया के वश, मृषा (झूठ) वचन बोला, निदा विकथा की, कर्कश कठोर मर्म वचन बोला इत्यादि अनेक प्रकार से मृषा बोला बोलवाया और अनुमोदा, उनका मन वचन काया से मिच्छा मि दुक्कड।

दोहा— थापनमोसा मै किया, करी विश्वासघात।
परनारी धन चोरिया, प्रकट कह्यो नही जात।।1।।

मुझे धिक्कार—धिक्कार बारम्बार मिच्छा मि दुक्कड। वह दिन धन्य होवेगा जिस दिन सर्व प्रकार से मृषावाद का त्याग करूगा, वह दिन मेरा परम कल्याण स्वरूप होगा।

तीसरा पाप— अदत्तादान— बिना दी हुई वस्तु चोरी करके लेना। यह बडी चोरी लौकिक विरुद्ध, अल्प चोरी मकान सबधी अनेक प्रकार के कर्त्तव्यो मे उपयोग सहित या विना उपयोग से

अदत्तादान–मन वचन काया से चोरी की, कराई अनुमोदी तथा धर्म–सम्बन्धी ज्ञान, दर्शन, चारित्र और तप श्री भगवन्त गुरुदेव की बिना आज्ञा किया, उसका मुझे धिक्कार–धिक्कार बारम्बार मिच्छा मि दुक्कड। वह दिन मेरा धन्य होगा जिस दिन सर्व प्रकार से अदत्तादान का त्याग करूगा। वह दिन मेरा परम कल्याण का होवेगा।।३।।

चौथा पाप मैथुन–मैथुन सेवन करने के लिए मन वचन और काया के योग प्रवर्ताये, नवबाड सहित ब्रह्मचर्य नही पाला, नवबाड मे अशुद्धपन से प्रवृत्ति हुई, मैने मैथुन सेवन किया, दूसरो से कराया और सेवन करने वालो का अच्छा समझा, उसका मन वचन काया से मुझे धिक्कार–धिक्कार बारम्बार मिच्छा मि दुक्कड। वह दिन मेरा धन्य होगा जिस दिन मै नवबाड सहित ब्रह्मचर्य–शीलरत्न आराधूगा यानी सर्वथा प्रकार से काम विकार से निवर्तूगा। वह दिन मेरा परम कल्याण का होगा।।४।।

पाचवा– परिग्रह– सचित्त परिग्रह तो दास, दासी, द्विपद, चतुष्पद (पशु) आदि अनेक प्रकार के और अचित्त परिग्रह–सोना, चादी, वस्त्र आभूषण आदि नव प्रकार के है उनकी ममता मूर्छा की, क्षेत्र घर आदि नव प्रकार के बाह्य परिग्रह और चौदह प्रकार के अभ्यन्तर परिग्रह को रखा, रखवाया और अनुमोदा तथा रात्रि भोजन, अभक्ष्य आहारादि सम्बन्धी पाप दोष सेव्या हो वह मुझे धिक्कार धिक्कार बारम्बार मिच्छा मि दुक्कड। वह दिन मेरा धन्य होवेगा



जिस दिन सब प्रकार के परिग्रह का त्याग कर ससार से निवर्तूंगा, वह दिन मेरा परम कल्याण रूप होवेगा।।५।।

छठा– क्रोध–क्रोध करके अपनी आत्मा को तथा पर आत्मा को दु खी किया।।६।। सातवा मान–अहकार भाव लाया तीन गारव और आठ मद आदि किया।।७।। आठवॉ मायाधर्म सम्बन्धी तथा ससार सम्बन्धी अनेक कर्त्तव्यो मे कपट किया।।८।। नववॉ लोभ–मूर्छा भाव लाया, आशा तृष्णा वाछा आदि की।।९।। दसवॉ राग–मन पसन्द वस्तु से स्नेह किया। ।।१०।। ग्यारहवॉ द्वेष–नापसद वस्तु देखकर उस पर द्वेष किया।।११।। बारहवॉ कलह–अप्रशस्त (खराब) वचन बोलकर क्लेश उत्पन्न किया।।१२।। तेरहवॉ अभ्याख्यान–झूठा कलक किया।।१३।। चौदहवॉ पैशुन्य–दूसरे की चुगली की।।१४।। पन्द्रहवॉ पर परिवाद–दूसरे का अवगुण वाद (अवर्णवाद) बोला।।१५।। सोलहवा रति अरति– पाच इन्द्रियो के २३ विषय और २४० विकार है, इनमे मनपसन्द पर राग किया और नापसन्द पर द्वेष किया तथा सयम तप आदि पर अरति (अरुचि) की तथा आरम्भादिक असयम और प्रमाद मे रति भाव किया।।१६।। सत्रहवॉ माया मृषावाद–कपट सहित झूठ बोला।।१७।। अठारहवॉ मिथ्या दर्शनशल्य–श्री जिनेश्वर देव के मार्ग मे शका काक्षा आदि विपरीत प्ररूपणा की।।१८।।*

* यहा अठारह पाप स्थानो की आलोयणा विशेष विस्तारपूर्वक अपनी इच्छानुसार कहनी चाहिए।

इस प्रकार अठारह पाप स्थान द्रव्य से, क्षेत्र से, काल से, भाव से जानते, अजानते मन, वचन और काया से सेवन किया, कराया, और अनुमोदा, दिया वा राओ वा एगओ वा परिसागओ या सुत्ते वा जागरमाणे वा, इस भव मे, परभव मे, पहिले के सख्यात, असख्यात, अनन्त भवो मे भवभ्रमण करते आज दिन* तक राग–द्वेष, विषय, कषाय, आलस, प्रमाद आदि पौद्‌गलिक प्रपच, परगुण पर्याय की विकल्प भूल की, ज्ञान की विराधना की, चारित्राचारित्र की व तप की विराधना की, शुद्ध श्रद्धा, शील, सतोष, क्षमा आदि निज स्वरूप की विराधना की उपशम, विवेक, सवर, सामायिक पौषध, प्रतिक्रमण, ध्यान, मौन आदि व्रत पच्चक्खाण, दान, शील, तप वगैरह की विराधना की, परम कल्याणकारी इन बोलो की आराधना पालनादि मन वचन और काया से नही की, नही कराई और नही अनुमोदी। छह आवश्यक सम्यक् प्रकार विधि उपयोग सहित आराधा नहीं, फरसा नही, विधि उपयोग रहित निरादरपने से किया, किन्तु आदर सत्कार भाव भक्तिसहित नही किया। ज्ञान के चोदह, समकित से पाच, बारह व्रतो के साठ, कर्मादान के पन्द्रह, सलेखणा के पाच इन निन्नाणवे अतिचारो मे तथा १२४ अनाचारो मे तथा साधुजी के १२५ अतिचारो मे तथा ५२ अनाचारो का श्रद्धानादिक मे विराधना आदि जो कोई अतिक्रम, व्यतिक्रम, अतिचार आदि सेवन किया,

* यहा बोलने वाले वर्तमान मे जो सवत्, महीना और तिथि हो वह कहे।



सेवन कराया, अनुमोदा, जानते अजानते मन, वचन, काया से उनका मुझे धिक्कार–धिक्कार बारम्बार मिच्छा मि दुक्कड।

मैने जीव को अजीव श्रद्धह्या परूप्या, अजीव को जीव श्रद्धया, परूप्या, धर्म को अधर्म और अधर्म को धर्म श्रद्धह्या परूप्या तथा साधु को असाधु व असाधु को साधु श्रद्धया परूप्या तथा उत्तम पुरुष साधु मुनिराज महासतियाजी की सेवा भक्ति मान्यता आदि यथाविधि नही की, नही कराई, नही अनुमोदी तथा असाधुओ की सेवा भक्ति मान्यता आदि का पक्ष किया, मुक्तिमार्ग मे ससार का मार्ग यावत् पचीस मिथ्यात्व मे किसी मिथ्यात्व का सेवन किया, सेवन कराया, अनुमोदा मन, वचन, काया से, पचीस कषाय सम्बन्धी, पचीस क्रिया सम्बन्धी तेतीस आशातना सम्बन्धी ध्यान के १६ दोष, वदना के ३२ दोष, सामायिक के ३२ दोष, पोषध के १८ दोष सम्बन्धी मन वचन और काया से जो कोई पाप दोष लगा, लगाया, अनुमोदा उसका मुझे धिक्कार–धिक्कार बारम्बार मिच्छा मि दुक्कड। महामोहनीय कर्मबध के तीस स्थानक को मन वचन ओर काया से सेवन किया, सेवन कराया, अनुमोदा, शील की नववाड तथा आठ प्रवचन माता की विराधनादि, श्रावक के २१ गुण ओर बारह व्रत की विराधनादि मन वचन और काया से की, कराई, अनुमोदी तथा तीन अशुभ लेश्या के लक्षणो की, बोलो की सेवना की व तीन शुभ लेश्या के लक्षणो की और बोलो की विराधना की, चर्चा वार्त्ता वगैरह मे श्री जिनेश्वर देव का मार्ग लोपा, गोपा, नही माना, अछते को स्थापना

की, छते की स्थापना नही की और अछते का निषेध नहीं किया, छते की स्थापना और अछते का करने का नियम नही किया, कलुषता की, तथा छह प्रकार के ज्ञानावरणीय बन्ध के बोल, ऐसे ही छह प्रकार के दर्शनवरणीय बन्ध के बोल, आठ कर्म की अशुभ प्रकृति के बोल, सत्तावन कारणो से पाप की बयासी प्रकृति बाधी, बधाई अनुमोदी, मन वचन काया करके उनका मुझे धिक्कार–धिक्कार वारम्बार मिच्छा मि दुक्कड। एक–एक बोल से लगाकर कोडा कोडी यावत् सख्याता असख्याता अनता–अनत बोलो से जानने योग्य बोलो को सम्यक् प्रकार जाना नही, श्रद्दह्या नही, प्ररूप्या नही, तथा विपरीतपने से श्रद्धा आदि की, कराई अनुमोदी, मन वचन काया से, उनका मुझे धिक्कार–धिक्कार बरम्बार मिच्छा मि दुक्कड।

एक–एक बोल से यावत् अनन्ता बोलो मे छोडने योग्य बोल को छोडा नही, उनको मन वचन काया से सेवन किया, सेवन कराया और अनुमोदा उनका मुझे धिक्कार–धिक्कार बारम्बार मिच्छा मि दुक्कड। एक–एक बोल से लगाकर जाव अनन्ता अनन्त बोलो मे आदरने योग्य बोलो को आदरा नही आराधा नहीं, पाला नही, फरसा नही, विराधना, खडना आदि की, कराई, अनुमोदी, मन वचन काया से उनका मुझे धिक्कार–धिक्कार वारम्बार मिच्छा मि दुक्कड। श्री जिन भगवन्त जी महाराज आपकी आज्ञा मे जो–जो प्रमाद किया और सम्यक् प्रकार उद्यम नहीं किया नही कराया, नहीं अनुमोदा मन वचन काया करके तथा अनाज्ञा मे उद्यम किया, कराया, अनुमोदा,

एक अक्षर के अनन्तवे भाग मात्र दूसरा कोई स्वप्न मात्र मे भी श्री भगवन्त महाराज आपकी आज्ञा से न्यूनाधिक विपरीत प्रवृत्ति की हो तो उसका मुझे धिक्कार--धिक्कार बारम्बार मिच्छामि दुक्कड।

## दोहा

श्रद्धा अशुद्ध प्ररूपणा, करी फरसना सोय।
अनजाने पक्षपात मे, मिच्छा दुक्कड मोय।।१।।
सूत्र अर्थ जानू नही, अल्प बुद्धि अनजान।
जिनभाषित सब शास्त्र का, अर्थ पाठ परमाण।।२।।
देव गुरु धर्म सूत्र कूं, नव तत्त्वादिक जोय।
अधिक ओछा जे कह्या, मिच्छा दुक्कड मोय।।३।।
हू मगसेलियो * ही रह्यो, नही ज्ञान रस भीज।
गुरु सेवा न करी सकू, किम मुझ कारज सीझ।।४।।
जाने देखे जे सुने, देवे सेवे मोय।
अपराधी उन सबन का, बदला देसूं सोय।।५।।
गबन करू बुगचा रतन, द्रव्य भाव सब कोय।
लोकन मे प्रगट करू, सूई पाई मोय।।६।।
जैन धर्म शुद्ध पाय के, बरते विषय कपाय।
यह अचम्भा हो रह्या, जल मे लागी लाय।।७।।

---

* मगसेलिया एक प्रकार का पत्थर होता है जो पानी से कभी नहीं भीजता है।

जितनी वस्तु जगत मे, नीच–नीच मे नीच।
सब से मै पापी बुरो, फसू मोह के बीच।।८।।
एक कनक अरु कामिनी, दो मोटी तलवार।
उठ्यो थो जिन भजन कू, बिच मे लियो मार।।९।।

## सवैया

मै महापापी छाड के ससार, छार–छार ही का विहार करू, अगला कछु धोय कीच, फेर कीच बीच रहू, विषय सुख चाहू मन प्रभुता बधारी है। करत फकीरी ऐसी, अमीरी की आस करू, काहेकूॅ धिक्कार सिर पगडी उतारी है।।१०।।

## दोहा

त्याग न कर सग्रह करू, विषय वमन जिम आहार।
तुलसी ए मुझ पतित कू, बारम्बार धिक्कार।।११।।
राग द्वेष दो बीज है, कर्म बन्ध फल देत।
इनकी फासी मे बध्यो, छूटू नही अचेत।।१२।।
रतन बध्यो गठडी विषे, भण छिप्यो घन माय।
सिह पिजरा मे दियो, जोर चले कछु नाय।।१३।।
बुरा–बुरा सबको कहू, बुरा न दीसे कोय।
जो घट शोधू आपणो, तो मोसूॅ बुरो न कोय।।१४।।
कामी कपटी लालची, कठिन लोह को दाम।
तुम पारस परसग थी, सुवर्ण थासू स्वाम।।१५।।

## श्लोक

मै जपहीन हू, तपहीन हू, प्रभु हीन सवर समगत।
दे दयाल कृपाल करुणानिधि, आयो तुम शरणागत।
प्रभु आयो तुम शरणागत।।१६।।

## दोहा

नही विद्या नही वचन बल, नही धीरज गुण ज्ञान।
तुलसीदास गरीब की, पत राखो भगवान्।।१७।।
विषय कषाय अनादि को, भरियो रोग अगाध।
वैद्यराज गुरु शरण से, पाऊ चित्त समाध।।१८।।
कहवा मे आवे नही, अवगुण भर्या अनन्त।
लिखवा मे क्योकर लिखू, जाणो श्री भगवन्त।।१९।।
आठ कर्म प्रबल करी, भमियो जीव अनादि।
आठ कर्म छेदन करी, पावे मुक्ति समाधि।।२०।।
पथ कुपथ कारण करी, रोग हानि वृद्धि थाय।
इम पुण्य पाप किरिया करी, सुख दुख जग मे पाय।।२१।।
बाध्या बिन भुगते नही, बिन भुगत्या न छुटाय।
आप ही करता भोगता, आपे दूर कराय।।२२।।
सुसाया* सा१ अविवेक हू, आख मीच अधियार।
मकडी जाल बिछायके, फसू आप धिक्कार।।२३।।

* सुसाया–सुसलिया–खरगोश, १ सा–सरीखा–समान

सर्व भक्षी जिम अग्नि हू, तपियो विषय कषाय।
अपच्छन्दा अविनीत मै, धर्मी ठग दुख दाय।।२४।।
कहा भयो घर छाड के, तजियो न माया सग।
नाग तजी जिम कॉचली, विष नही तजियो अग।।२५।।
आलस विषय कषाय वश, आरम्भ परिग्रह काज।
योनि चौरासी लख भम्यो, अब तारो महाराज।।२६।।
आतम निदा शुद्ध भणी, गुणवन्त वदन भाव।
राग द्वेष उपशम करी, सबसे खमत खमाव।।२७।।
पुत्र कुपुत्र जो मै हुआ, अवगुण भरह्या अनन्त।
मायत[1] विरद[2] विचार के, माफ करो भगवत।।२८।।
शासनपति वर्धमान जी, तुम लग मेरी दौड।
जैसे समुद्र जहाज बिन, सूझत ओर न ठौड।।२६।।
भव भ्रमण ससार दुख ताका वार न पार।
निर्लोभी सतगुरु बिना, कौन उतारे पार।।३०।।
भव सागर ससार मे, दीपा श्री जिनराज।
उद्यम करि पहुचे तीरे, बैठी धर्म जहाज।।३१।।
पतित उद्धरन नाथजी, अपनो विरद विचार।
भूल चूक सब माहरी, खमिये बारम्बार।।३२।।
माफ करो सब माहरा, आज तलक रा दोष।
दीन दयाल देवो मुझे, श्रद्धा शील सन्तोष।।३३।।

१ मायत–माता–पिता २ विरद–पद।

देव अरिहन्त निर्ग्रन्थ गुरु, सवर निर्जरा धर्म।
केवली भाषित शास्त्र है, यही जैनमत धर्म।।३४।।
इस अपार ससार मे, शरण नही अरु कोय।
या ते तुम पद कमल ही, भक्त सहायी होय।।३५।।
छूटू पिछला पाप से, नवा न बाधू कोय।
श्री गुरुदेव प्रसाद से, सफल मनोरथ होय।।३६।।
आरभ परिग्रह तजी करी, समकित व्रत आराध।
अन्त अवसर आलपेय के, अनशन चित्त समाध।।३७।।
तीन मनोरथ ए कह्या, जे ध्यावे नित्यस मन्न।
शक्ति सार वरते सही, पावे शिव सुख धन्न।।३८।।

श्री पच परमेष्ठी भगवत गुरुदेव महाराज जी आपकी आज्ञा है। सम्यक् ज्ञान, दर्शन, चारित्र, तप, सयम, सवर, निर्जरा ओर मुक्ति मार्ग यथाशक्ति से शुद्ध उपयोग सहित आराधने फरसने सेवने की आज्ञा है। बारम्बार शुभयोग सम्बन्धी, सज्झाय, ध्यानादिक अभिग्रह, नियम, पचक्खाण आदि करने की समिति गुप्ति प्रमुख आराधने की सर्व प्रकार आज्ञा है।

## दोहा

निश्चय चित्त शुद्ध मुख पढत, तीन योग थिर थाय।
दुर्लभ दीसे कायरा, हलुकर्मी चित भाय।।१।।
अक्षर पद हीणो अधिक, भूल चूक कही होय।
अरिहत सिद्ध आत्म साख से, मिच्छा दुक्कड मोय।।२।।

भूल चूक मिच्छा मि दुक्कड।

# श्री नमस्कार-सूत्र

णमो अरिहताण

णमो सिद्धाण

णमो आयरियाण

णमो उवज्झायाण

णमो लोए सव्वसाहूण।

एसो पच नमोक्कारो,

सव्व – पाव – प्पणासणो ।

मगलाण च सव्वेसि,

पढमं हवइ मगल ।।

-भगवतीसूत्र

# श्री मंगलसूत्र

चत्तारि मगल

अरिहता मगल

सिद्धा मगल

साहू मगल

केवलि--पण्णत्तो धम्मो मगल ।

चत्तारि लोगुत्तमा

अरिहता लोगुत्तमा

सिद्धा लोगुत्तमा

साहू लोगुत्तमा

केवलि--पण्णत्तो धम्मो लोगुत्तमो ।

चत्तारि सरण पवज्जामि

अरिहते सरण पवज्जामि

सिद्धे सरण पवज्जामि

साहू सरण पवज्जामि

केवलि--पण्णत्त धम्म सरण पवज्जामि ।

-आवश्यकसूत्र

# श्री चतुर्विंशति-स्तव सूत्र

(लोगस्स)

लोगस्स उज्जोयगरे,
धम्म – तित्थयरे जिणे।
अरिहते कित्तइस्स,
चउवीस – पि केवली ।।१।।

उसभमजिय च वदे,
सभवमभिणदण च सुमइ च।
पउमप्पह सुपास,
जिण च चदप्पह वदे ।।२।।

सुविहि च पुप्फदत,
सीअल–सिज्जस–वासुपुज्ज च।
विमलमणत च जिण,
धम्म सति च वदामि ।।३।।

कुथु अर च मल्लि,
वदे मुणिसुव्वय नमिजिण च।

वदामि रिट्ठनेमि,
पास तह वद्धमाण च।।४।।

एव मए अभित्थुआ,
विहुय – रयमलापहीणजरमरणा।
चउवीस पि जिणवरा,
तित्थयरा मे पसीयतु ।।५।।

कित्तिय – वदिय – महिया,
जे ए लोगस्स उत्तमा सिद्धा।
आरुग्ग – बोहि – लाभ,
समाहिवरमुत्तम दितु।।६।।

चदेसु निम्मलयरा
आइच्चेसु अहिय पयासयरा।
सागर – वर – गभीरा,
सिद्धा सिद्धि मम दिसतु।।७।।

-आवश्यकसूत्र

# सिद्ध-अर्हन्त-वन्दना

चत्तारि अट्ठ दस दो अ, वदिया जिणवरा चउवीस,
परमट्ठनिट्ठियट्ठा सिद्धा सिद्धि मम दिसतु ।।१।।

जे य अइया सिद्धा, जे य भविस्सतिऽणागए काले।
सपइ अ वट्टमाणा, सव्वे तिविहेण वदामि ।।२।।

सिद्धाण बुद्धाण पारगयाण परपरगयाण।
लोगग्गमुवगयाण नमो सया सव्वसिद्धाण ।।३।।

जो देवाण वि देवो, ज देवा पजली नमसति।
त देवदेवमहिअ सिरसा वदे महावीर ।।४।।

इक्को वि नमुक्कारो जिणवरवसहस्स वद्धमाणस्स।
ससारसायराओ तारेइ नर वा नारीं वा ।।५।।

पुक्खरवरदीवड्ढे धायइखडे अ जबूदीवे अ।
भरहेरवयविदेहे धम्माइयरे नमसामि ।।६।।

उज्जितसेलसिहरे, दिक्खा नाण निसीहिया जस्स।
त धम्मचक्कवट्टि अरिट्ठनेमि नमसामि ।।७।।

जय वीयराय! जगगुरु! होउ मम तुह पभावओ भयव।
भवनिव्वेओ मग्गाणुसारिआ इट्ठफलसिद्धी ।।८।।

लोगविरुद्धच्चाओ गुरुजणपूआ परत्थकरण।
सुहगुरुजोगो तव्वयणसेवणा आभवमखडा ।।६।।

तमतिमिरविद्धसणस्स सुरगणनरिदमहिअस्स।
सीमाहरस्स वदे पप्फोडिअ – मोहजालस्स ।।१०।।

सिद्धाण नमो किच्चा, सजयाण च भावओ।
अत्थधम्मगइ तच्च अणुसट्ठि सुणेह मे ।।११।।

## मंगल पाठ

**(श्रुतकेवली श्री भद्रबाहु स्वामी)**

अरहत नमोक्कारो, जीव मोयइ भवसहस्साओ।
भावेण कीरमाणो, होइ पुणो बोहि–लाभाए ।।१।।

अरहत नमोक्कारो, सव्व–पाव–प्पणासणो।
मगलाण च सव्वेसि, पढम हवइ मगल ।।२।।

सिद्धाण नमोक्कारो, जीव मोयइ भवसहस्साओ।
भावेण कीरमाणो, होइ पुणो बोहि–लाभाए ।।३।।

सिद्धाण नमोक्कारो, सव्व–पाव–प्पणासणो।
मगलाण च सव्वेसि, बीय हवइ मगल ।।४।।

आयरिय–नमोक्कारो, जीव मोयइ भवसहस्साओ।
भावेण कीरमाणो, होइ पुणो बोहि–लाभाए ।।५।।

आयरिय–नमोक्कारो, सव्व–पाव–प्पणासणो।
मगलाण च सव्वेसि, तइय हवइ मगल ।।६।।

उवज्झाय–नमोक्कारो, जीव मोयइ भवसहस्साओ।
भावेण कीरमाणो, होइ पुणो बोहि–लाभाए ।।७।।

उवज्झाय–नमोक्कारो, सव्व–पाव– प्पणासणो।
मगलाण च सव्वेसि, चउत्थ हवइ मगल ।।८।।

साहूण नमोक्कारो, जीव मोयइ भवसहस्साओ।
भावेण कीरमाणो, होइ पुणो बोहि–लाभाए ।।९।।

साहूण नमोक्कारो, सव्व–पाव–प्पणासणो।
मगलाण च सव्वेसि, पचम हवइ मगल ।।१०।।

एसो पच–नमोक्कारो, जीव मोयइ भवसहस्साओ।
भावेण कीरमाणो, होइ पुणो बोहि–लाभाए ।।११।।

एसो पच–नमोक्कारो सव्व–पाव–प्पणासणो।
मगलाण च सव्वेसि, पढम हवइ मगल ।।१२।।

-आवश्यकनिर्युक्ति



# श्री नान्दी मंगल-सूत्र

जयइ जगजीव–जोणी–
विंयाणओ, जग –गुरु जगाणदो ।
जग–नाहो जग–बधू,
जयइ जगप्पियामहो भयव ।।१।।

जयइ सुयाण पभवो,
तित्थयराण अपच्छिमो जयइ।
जयइ गुरु लोगाण
जयइ महप्पा महावीरो ।।२।।

भद्द सव्व–जगुज्जोयगस्स,
भद्द जिणस्स वीरस्स।
भद्द सुरासुर नमसियस्स,
भद्द धुय – रयस्स ।।३।।

गुणभवण–गहण सुयरयण–भरिय,
दसण – विसुद्ध– रत्थागा।
सघनगर ! भद्द ते,
अखड– चारित्त – पागारा ।।४।।

सजम–तव–तुम्बा रयस्स,
-नमो सम्मत्त–पारियल्लस्स।

अप्पडिचक्कस्स जओ,
होउ सया सघ – चक्कस्स ।।५।।

भद्द सीलपडागूसियस्स,
तव–नियम–तुरय–जुत्तस्स।
सघरहस्स भगवओ,
सज्झाय – सुनन्दि – घोसस्स ।।६।।

कम्मरय–जलोह–विणिग्गयस्स,
सुयरयण – दीहनालस्स।
पच– महव्वय– थिर कण्णियस्स,
गुण – केसरालस्स ।।७।।

सावगजण महुयर–परिवुडस्स,
जिण–सूर–तेय–बुद्धस्स।
सघ– पउमस्स भद्द,
समण – गण – सहस्सपत्तस्स ।।८।।

तव – सजम – मयलछण ।
अकिरिय–राहु–मुहदुद्धरिस निच्च।
जय सघ–चद । निम्मल
सम्मत्त–विसुद्ध–जोण्हागा ।९।।

परतित्थिय–गहपह नासगस्स,
तव – तेय – दित्तलेसस्स ।



* नारी- जागरण के लिए निरन्तर प्रयासर
* बलि- निषेध के लिए सदैव समुद्यतता

नाणुज्जोयस्स जए,
भद्द दमसघ – सूरस्स ।।१०।।

भद्द धिइवेलापरिगयस्स,
सज्झाय – जोग – मगरस्स।
अक्खोहस्स भगवओ,
सघ–समुद्दस्स रुदस्स ।।११।।

गुणरयणुज्जलकडय,
सीलसुगधि–तवमडि उद्देस्स।
सुय–बारसग–सिहर,
सघ – महामदर वन्दे ।।१२।।

निव्वुइपह–सासणय,
जयइ सया सव्वभाव देसणय।
कुसमय–मय–नासणय,
जिणिद वर–वीर–सासणय ।।१३।।

-नन्दीसूत्र

## महामंगल

अरहता मज्झ मगल, अरहता मज्झ देवया।
अरहते कित्तइत्ताण, वोसिरामि त्ति पावग ।।१।।

सिद्धा य मज्झ मगल, सिद्धा य मज्झ देवया।
सिद्धेय कित्तइत्ताण, वोसिरामि त्ति पावग ।।२।।

आयरिया मज्झ मगल, आयरिया मज्झ देवया।
आयरिए कित्तइत्ताण, वोसिरामि त्ति पावग ।।३।।

उवज्झाया मज्झ मगल, उवज्झाया मज्झ देवया।
उवज्झाए कित्तइत्ताण, वोसिरामि त्ति पावग ।।४।।

साहू य मज्झ मगल, साहू य मज्झ देवया।
साहू य कित्तइत्ताण, वोसिरामि त्ति पावग ।।५।।

एए पच मज्झ मगल, एए पच मज्झ देवया।
एए पच कित्तइत्ताण, वोसिरामि त्ति पावग ।।६।।

## उपसर्गहर स्तोत्र

उवसग्ग - हरं पासं पासं
वंदामि कम्म - घण मुक्कं
विसहर विस निन्नासं
मंगल - कल्लाण - आवासं।।१।।

जिनशासन पर होने वाले उपसर्गो को दूर करने वाला पार्श्व नामक देव जिनका चरण–सेवक है, जो कर्म रूपी सघन बादलो से मुक्त होकर प्रकाशमान है, जिनके नाम–स्मरण मात्र से सर्प का भयकर विष सहसा नष्ट हो जाता है और जो मगल तथा कल्याण के निवास स्थान है, उन भगवान् पार्श्वनाथ स्वामी के चरणो मे वदना करता हूँ।



* नारी- जागरण के लिए निरन्तर प्रयास
* बलि- निषेध के लिए सदैव समुद्यतता

विसहर - फुलिंग - मंतं
कंठे धारेइ जो सया मणुओ।
तस्स गह - रोग मारी
दुट्ठ-जरा जंति उवसामं ।।२।।

सर्प के विष को उतारने के लिए भगवान पार्श्वनाथ का पवित्र नाम ही उत्कृष्ट मत्र है, अत जो मनुष्य इस नाममत्र को सदा अपने कठ मे धारण करता है, उसके दुष्ट ग्रह, भीष्ण रोग, काल ज्वर आदि सबके सब उपद्रव पूर्ण रूप से शान्त हो जाते है।

चिट्ठउ दूरे मंतो
तुज्झ पणामो वि बहुफलो होइ।
नर-तिरिएसु वि जीवा
पावंति न दुक्ख-दोहग्गं ।।३।।

हे प्रभो! आपके नाम--मन्त्र का जप तो बहुत बडी चीज है, यहॉ तो केवल आपको भाक्तिपूर्वक किया हुआ नमस्कार ही अमित फल देने वाला है। जो आपका भक्त है, वह कभी भी मनुष्य, तिर्यच आदि गतियो मे दु ख और दुर्भाग्य नहीं पा सकता। वह जहॉ भी रहेगा, आनन्द मे रहेगा।

तुह सम्मत्ते लद्धे
चिंतामणि-कप्पपायव ब्भहिए।
पावंति अविग्घेणं
जीवा अयरामरं ठाणं ।।४।।

हे प्रभो ! चिन्तामणि रत्न और कल्पवृक्ष से भी अधिक महिमाशाली सम्यक्त्व भक्ति प्राप्त हो जाने पर साधको को किसी भी प्रकार का भय नही रहता। वे बडे आनन्द के साथ बिना किसी विघ्न–बाधा के अजर–अमर मोक्ष धाम को प्राप्त कर लेते है।

**इअ संथुओ महायस !**
**भत्ति-ब्भर-निब्भरेण हियएण।**
**ता देव ! दिज्ज बोहिं**
**भवे भवे पास जिणचंद ! ।।५।।**

हे महायशस्वी श्री पार्श्वनाथ जिन चन्द्रदेव ! इस प्रकार भक्ति–भावना से भरपूर हृदय से मैने आपकी यह स्तुति की है, अतएव जब तक मोक्ष प्राप्त न हो तब तक भव–भव मे मुझे सम्यक्त्व रत्न प्रदान करना।

## टिप्पणी

यह उपसर्गहर स्तोत्र आचार्य भद्रबाहु स्वामी की अमर कृति है। जैन–स्तोत्र साहित्य के सुप्रसिद्ध नव स्मरण मे इसका दूसरा स्थान है। उपसर्गहर स्तोत्र पर विविध मत्रो का एक कल्प ग्रन्थ भी है परन्तु उपसर्गहर का मूल मत्र वह है जिसका उल्लेख स्तोत्र की दूसरी गाथा मे 'विसहर फुलिग मत' के रूप



मे किया है। इसी गुप्त मत्र का स्पष्ट उल्लेख आचार्य मानतुग अपने नमिऊण स्तोत्र के अन्त मे करते है। पाठको की जानकारी के लिए यह मन्त्र इस प्रकार है–

(१) "ॐ ह्रीं श्रीं नमिऊण पास विसहर
वसह जिण फुलिंग ह्रीं श्रीं अर्ह नमः।"

## संतिनाह-सम्मदिट्ठिय-रक्खा

('संतिकरं-स्तवन')

संतिकरं संतिजिणं, जग-सरणं जय-सिरीइ दायारं।
समरामि भत्त-पालग-निव्वाणी-गरुड-कय-सेव ।।१।।

अर्थ-

जो शान्ति करने वाले है, जगत् के जीवो के लिए शरणरूप है, जय और श्री के देने वाले है तथा भक्तजनो का पालन करने वाले, निर्वाणीदेवी और गरूड–यक्ष द्वारा सेवित है, ऐसे श्रीशान्तिनाथ भगवान् का मै स्मरण करता हूँ, ध्यान करता हूँ।

मूल-

ॐ स नमो विप्पोसहि-पत्ताणं संतिसामि-पायाणं।
झौं स्वाहा मंतेणं सव्वासिव -दुरिय-हरणाणं।।२।।
'ॐ संति-नमुक्कारो, खेलोसहि माइ-लद्धि-पत्ताणं।
स्रौं ह्रीं नमो सव्वोसहि-पत्ताणं च देइ सिरिं।।३।।

अर्थ-

विप्रुडौषधि, श्लेष्मौषधि, सर्वौषधि आदि लब्धियाँ प्राप्त करने वाले सर्व उपद्रव और पाप का हरण करने वाले, ऐसे श्री शान्तिनाथ भगवान को स्मरण करता हूँ।

ऐसे मन्त्राक्षर पूर्वक शान्तिनाथ भगवान को किया हुआ नमस्कार जय और श्री को देता है ।।२–३।।

मूल -

**वाणी-तिहुअण-सामिणी-सिरिदेवी-जक्खराय-गणिपिडगा।**
**गह-दिसिपाल-सुरिंदा, सया वि रक्खंतु जिणभत्ते।।४।।**

अर्थ-

सरस्वती, त्रिभुवनस्वामिनी–श्रीदेवी, यक्षराज गणिपिटक, ग्रह, दिशापाल एव देवेन्द्र सदा ही जिनभक्तो की रक्षा करे।।४।।

मूल-

**रक्खंतु ममं रोहिणि-पन्नत्ती वज्जसिखला य सया।**
**वज्जांकुसि-चक्केसरि-नरदत्ता-कालि-महाकाली।।५।।**
**गोरी तह गंधारी, महजाला माणवी य वइरुट्टा।**
**अच्छुत्ता माणसिआ, महमाणसिया उ देवीओ।।६।।**

अर्थ -

रोहिणी, प्रज्ञप्ति, वज्रशृङ्खला, वज्राङ्कुशी, चक्रेश्वरी,



* नारी- जागरण के लिए निरन्तर प्रयासरत
* बलि- निषेध के लिए सदैव समुद्यतता

नरदत्ता, काली, महाकली, गौरी, गान्धारी, महाज्वाला, मानवी, वैरोट्या, अच्छुप्ता, मानसी, महामानसी ये सोलह विद्यादेवियॉ मेरा रक्षण करे ।।५–६।।

मूल-

जक्खा गोमुह-महजक्ख-तिमुह-जक्खेस-तुंबरू कुसुमो।
मायंग-विजय-अजिआ,बंभो मणुओ सुरकुमारो।।७।।
छम्मुह पयाल किन्नर, गरुडो गंधव्व तह य जक्खिंदो।
कूबर-वरुणो भिउडी, गोमेहो पास - मायंगो।।८।।

अर्थ -

गोमुख, महायक्ष, त्रिमुख, यक्षेश, तुम्बरू, कुसुम, मातङ्ग, विजय, अजित, ब्रह्म, मनुज, सुरकुमार, षणमुख, पाताल, किन्नर, गरूड, गन्धर्व, यक्षेन्द्र, कुबेर, वरुण, भृकुटि, गोमेध, पार्श्व ओर मातग्ड ये चौबीस यक्ष तित्थ–रक्खण–रया–तीर्थ का रक्षण करने मे तत्पर ।।७–८।।

मूल-

देवीओ चक्केसरि-अजिआ-दूरिआरि-कालि-महाकाली।
अच्चुअ-संता-जाला,सुतारयाऽसोय-सिरिवच्छा।।९।।
चंडा विजयंकुसि पन्नइत्ति-निव्वाणि-अच्चुआ धरणी।
वइरुट्ट-छुत्त गंधारि-अंब पउमावई-सिद्धा ।।१०।।

इय तित्थ रक्खण-रया, अन्ने वि सुरा सुरीउ चउहा वि।
वंतर-जोइणि पमुहा, कुणंतु रक्खं सया अम्हं।।११।।

अर्थ -

चक्रेश्वरी, अजिता, दुरितारि, काली, महाकाली, अच्युता, शान्ता, ज्वाला, सुतारका, अशोका, श्रीवत्सा, चण्डा, विजया, अकुशी प्रज्ञप्ति, निर्वाणी, अच्युता (बला), धारिणी, वैरोट्य्या, अच्छुप्ता, गान्धारी, अम्बा, पद्मावती और सिद्धायिका ये शासनदेवियाँ तथा भगवान् के शासन का रक्षण करने मे तत्पर ऐसे अन्य चारो प्रकार की देव–देवियाँ तथा व्यन्तर, योगिनी आदि दूसरे भी हमारी रक्षा करे।६–१०–११।।

मूल-

एवं सुदिट्ठि-सुरगण-सहिओ संघस्स सति-जिणचन्दो।
मज्झ वि करेउ रक्खं, मुणिसुंदरसूरि-थुय-महिमा ।।१२।।

अर्थ -

इस प्रकार श्रीमुनिसुन्दरसूरि ने जिनकी महिमा रूप स्तुति की है, ऐसे श्रीशान्तिनाथ जिनेश्वर सम्यग्दृष्टि देवो के समूह श्रीसघ की और मेरी भी रक्षा करे।।१२।।

मूल-

इअ 'संतिनाह-सम्मद्दिट्ठिय-रक्खं' सरइ तिकालं जो।
सव्वोवद्दव-रहिओ, स लहइ सुह-संपयं परमं।।१३।।



अर्थ -

इस प्रकार **'शान्तिनाथ-सम्यग्दृष्टिक-रक्षा'** (स्तोत्र) का जो तीनो काल स्मरण करता है, वह सर्व उपद्रवो से रहित होकर उत्कृष्ट सुख–सम्पदा को प्राप्त करता है।।१३।।



श्रीमुनिसुन्दरसूरिकृत **'शान्ति-स्तव'** अपनी मन्त्रमय रचना के कारण सलिलादि–भयविनाशी और शान्त्यादिकर माना जाता है, इसके अन्तर्गत शान्ति मन्त्रो के कारण शान्तिकर, पुष्टिकर और तुष्टिकर माना जाता है।

इसमे मुख्य तीन लब्धि मत्र है–प्रथम **"ॐ नमो विप्पोसहि पत्ताणं"** विघ्न हरने वाला और शान्ति करने वाला है। भयकर ज्वर, बाढ आदि के समय इसका पाठ करने से शान्ति होती है। दूसरा **"ॐ नमो खेलोसहि माइलद्धि पत्ताणं"** यह मन्त्र रोग नाशक है। तीसरा **"ॐ नमो सव्वोसहिपत्ताणं"** यह मत्र लक्ष्मीदायक मन्त्र है। इन तीनो मत्रो को १०८ बार स्तोत्र की दूसरी व तीसरी गाथा से दिपावाली की रात मे सिद्ध किया जाता है।

सिद्ध करने के बाद प्रयोग के समय सात बार स्तोत्र बोलकर मत्र का १०८ बार जाप किया जाता हे।

श्री मानदेव सूरिकृत

## तिजयपहुत्त स्तोत्रं

**तिजय पहुत्त पयासय-अट्ठ महापाडिहेर जुत्ताण।**
**समयक्खित्त ठिआणं, सरेमि चक्कं जिणंदाणं।।१।।**

**भावार्थ-** तीर्थकरो के अष्ट—महाप्रातिहार्य होने से त्रिभुवन का स्वामित्व सिद्ध होता है। ये तीर्थकर अढाई द्वीप मे (काल क्षेत्र मे) उत्कृष्ट काल मे एक सौ सत्तर होते है। उनका मै स्मरण करता हूँ।

**पणवीसा य असीआ, पनरस पन्नास जिणवरसमूहो।**
**नासेउ सयलदुरिअं, भवियाणं भत्ति जुत्ताणं।।२।।**

**भावार्थ -** पच्चीस, अस्सी, पन्द्रह और पचास इस प्रकार तीर्थकरो का समूह भक्ति से युक्त ऐसे भव्य जीवो के समग्र पापकर्मो का नाश करो।

**बीसा पणयाला वि य, तीसा पन्नतरी जिणवरिंदा।**
**गह भूअ रक्ख साइणि-घोरुवसग्गं पणासंतु।।३।।**

**भावार्थ-** बीस, पैतालीस, तीस तथा पचहत्तर जिनेश्वर देव (तिर्थकर देव ) ग्रह, भूत, राक्षस और शाकिनी के घोर उपसर्ग का नाश करो।

**सत्तरि पणतीसा वि य, सट्ठी पंचेव जिणगणो एसो।**
**वाहि-जल-जलण-हरि-करि-चोरारि महाभयं हरउ।।४।।**



* नारी- जागरण के लिए निरन्तर प्रयासरत
* बलि- निषेध के लिए सदैव समुद्यतता

भावार्थ-सत्तर, पैतीस, साठ और पाच जिनेश्वर–देवो का समूह व्याधि, जल अथवा ज्वर, अग्नि, सिह, हाथी, चोर और शत्रु सम्बन्धी घोर भय को दूर करो।

पणपन्ना य दसेव य, पन्नट्ठी तह य चेव चालीसा।
रक्खंतु मे सरीर देवासुर पणमिआ सिद्धा।।५।।

भावार्थ- पचपन,दस पैसठ और चालीस सिद्ध बने हुए तीर्थकर जो देवो और असुरो के द्वारा नमस्कृत है वे मेरे शरीर की रक्षा करो।

ॐ ह र हुं हः स र सुं सः, ह र हुं हः तह य चेव सर सुं सः।
आलिहिय नामगब्भं चक्कं किर सव्वओभद्दं।।६।।

भावार्थ- ॐ ह र हु ह तथा स र सु स और पुन ह र हु ह तथा स र सु स नामक मत्र के बीजाक्षर सहित मध्य मे साधक का नाम लिखा है, ऐसा यह सर्वतोभद्र नामक यत्र होता है।

ॐ रोहिणी पन्नति, वज्जसिंखला तह य वज्जंकुसिया।
चक्केसरि नरदत्ता, कालि महाकालि तह गोरी।।७।।
गंधारी महजाला, माणवि वइरुट्ट तह य अच्छुत्ता।
माणसि महमाणसिआ, विज्जादेवीओ रक्खंतु ।।८।।

भावार्थ- उस यत्र मे ॐ (प्रणवबीज) ह्रीं।(माया बीज) और श्रीं इन मत्र के साथ सोलह देवियो के नाम इस अनुक्रम

से लिखे–

(१) रोहिणी, (२) प्रज्ञप्ति, (३) वज्रश्रृंखला, (४) वज्राकुश, (५) चक्रेश्वरी, (६) नरदत्ता, (७) काली, (८) महाकाली, (९) गौरी, (१०) गाधारी, (११) महाज्वाला,(१२) मानवी, (१३) वैरोट्या, (१४) अच्छुप्ता,(१५) मानसी (१६) महामानसिका। ये सभी विद्यादेवियॉ रक्षा करो।

**पंच दस कम्म भूमिसु, उप्पन्नं सत्तरि जिणाण सयं।**
**विविह रयणाइ वन्नो, व सोहिअं हरउ दुरिआइं।।९।।**

**भावार्थ** - पॉच भरत, पॉच ऐरावत और पॉच महाविदेह– इस प्रकार पन्द्रह कर्म–भूमियॉ है। उनमे उत्कृष्ट एक साथ एक सौ सत्तर जिनेश्वर देव होते हैं। (एक महाविदेह की बत्तीस विजय होने से पॉच महाविदेह की एक सौ साठ विजय मे एक–एक तीर्थकर होने से एक सौ साठ तीर्थकर होते है।) उनमे पॉच भरत और पॉच ऐरावत के कुल दस मिलने से १७० होते है। उन सबकी यहॉ स्तुति की गई है। अर्थात पन्द्रह कर्म–भूमियो मे उत्पन्न विविध रत्नादि के वर्ण द्वारा शोभित एक सौ सत्तर जिनेश्वर देव हमारे, पापो का हरण करो।

**चउतीस अइसय जुआ, अट्ठ महापाडिहेर कयसोहा।**
**तित्थयरा गयमोहा, झाए अव्वा पयत्तेणं ।।१०।।**

**भावार्थ**- चौतीस अतिशयो से युक्त, अष्ट महाप्रतिहार्यो से शोभित तथा मोह रहित तीर्थकर गण आदरपूर्वक ध्यान करने



योग्य है।

**ॐ वर कणयसंखविद्दुम-मरगय घणसन्निह विगयमोहं।**
**सत्तरिसयं जिणाणं, सव्वामर पूइअं वंदे स्वाहा।।११।।**

भावार्थ- श्रेष्ठ स्वर्ण, शख, मूगे, नीलम और मेघ सदृश वर्ण वाले, मोह रहित, सर्व देवो से पूजित एक सौ सत्तर जिनेश्वरो को मै वन्दन करता हूँ। यहॉ प्रारम्भ मे जो 'ओकार' शब्द लिखा है, वह परमेष्ठी–वाचक है। और अन्त मे जो 'स्वाहा' शब्द लिखा है, वह देवो को भेट (हवि) देने के समय बोला जाता है–ऐसा सर्वत्र समझे।

**ॐ भवण वइ वाणवंतर-जोइसवासी विमाणवासी अ।**
**जे के वि दुट्ठदेवा, ते सव्वे उवसमंतु मम स्वाहा।।१२।।**

भावार्थ- भुवनपति, वाणव्यतर, ज्योतिषी और वैमानिक इन चारो ही देवनिकाय मे जो कोई भी दुष्ट अर्थात शासन के द्वेषी देव हो वे सभी मुझ पर उपशात हो।

**चन्दणकप्पूरेणं, फलए लिहिऊण खालिअं पीअं।**
**एगंतराइगहभूअ-साइणिमुग्गं पणासेइ।।१३।।**

भावार्थ- चदन और कर्पूर द्वारा काष्टपट्ट पर यह यत्र आलेखित कर फिर उसे जल द्वारा धोकर वह जल पीने से एकातरिक ज्वर, ग्रह, भूत, शाकिनी और मोगक तथा उपलक्षण से अन्य भी रोग और भूतादि के आवेश का सर्वथा नाश होता है।

**इय सत्तरिसयं जंतं, सम्मं मंतं दुवारि पडिलिहिअं।**
**दुरिआरि विजयवंतं, निब्भंतं निच्चमच्चेह।।१४।।**

**भावार्थ-** इस प्रकार सम्यक् मत्र रुप यह सौ सत्तर जिनेश्वर देवो का यत्र द्वार के बीच लिखा हो, तो वह कष्ट और शत्रु का विनाश करता है। अत हे भव्यजनो ! सदेहरहित होकर आप उसका निरन्तर (नित्य) पाठ करे।

## श्री नमिऊण स्तोत्र

**नमिऊण पणय सुरगण चूडामणि किरण-रंजिअं मुणिणो**
**चलण-जुयलं महाभय पणासणं संथवं वुच्छं।।१।।**

जिनके चरण युगल नमे हुए देव गणो के मस्तक मणियो की किरणो से शोभायमान है और जो महाभयो को नष्ट करने वाले है, उन महामुनि तीर्थेश प्रभु पार्श्वनाथ को नमस्कार करके उनकी मै स्तुति करूँगा।

**सडिय कर चरण नह मुह निव्वुड-नासा विवन्न-लावन्ना।**
**कुट्ठ महारोगानल फुलिंग निद्दड्ढ सव्वंगा।।२।।**

**ते तुह चलणाराहण सलिलंजलि-सेय वुड्ढि उच्छाहा**
**वणदव-दड्ढा गिरि पायवव्व पत्ता पुणो लच्छिं।।३।।**

जिनके हाथ, पाव, नख और मुख सडे हुए है, बैठी हुई नासिका के कारण जिनका सौदर्य नष्ट हो गया है तथा जिनके शरीर के सब अग प्रत्यग कुष्ट महारोग की ज्वालाओ से जल



रहे है वे आपके चरणो की सद् सेवा, सुश्रुषा और जलाजलि के अभिसिचन से पुन दावानल से जले पर्वतीय वृक्ष बरसात होने से हरे भरे होकर शोभा पाते है वैसे निरामय हो जाने से उत्साह एव उमग लिए नव जीवन पाए शोभित होते है।

**दुव्वाय-खुभिय जलनिहि, उब्भड-कल्लोल-भीसणारावे।**
**संभंत भय विसंठुल'-निज्जामय मुक्क वावारे।।४।।**

**अविदलिय-जाणवत्ता, खणेण पावंति इच्छियं कूलं।**
**पास जिण चलण जुयलं निच्चं चिअ जे नमंति नरा।।५।।**

जिस समय प्रबल तूफान के कारण सागर क्षुब्ध हो उठता है, जल की प्रचण्ड तरगो से भीषण आवाज होने से दिग्विमूढ भयाकुल बना हुआ कर्णधार भी अपना काम छोड देता है, उस स्थिति मे भी भगवान पार्श्वनाथ के चरणो मे नित्य नमन करने वाले मनुष्य शीघ्र ही सुरक्षित किनारे को प्राप्त करते है।

**खर-पवणद्धुय वणदव, जालावलि-मिलिय सयल दुमगहणे।**
**डज्झन्त-मुद्धमय बहु भीसण-रव भीसणंमि वणे ।।६।।**

**जग गुरुणो कम जुयलं, निव्वाविय सयल तिहुअणाभोअं।**
**जे समरंति मणुआ, न कुणइ जलणो भयं तेसिं।।७।।**

जब दावग्नि भडक, प्रचण्ड हवा के कारण फैलती हुई सघन वृक्षो के निविड तक पहुच जाती है। उस समय भद्रिक हिरणी आदि पशु—पक्षियो के करुण क्रन्दन से सारा जगल

भयावह हो उठता है। वह भयानक दावानल न उन मनुष्यो को भयभीत कर सकता है न उन्हे क्षति पहुँचा सकता है। जो सर्व लोक के दृष्टा जगद्गुरु त्रिलोकी नाथ श्री पार्श्व प्रभु के चरण युगल मे स्थिर होकर उन्हे स्मरण करता है।

**विलसंत भोग भीषण फुरिआरुण नयण तरल-जीहालं।**
**उग्ग भुयंगं नव-जलय सच्छहं भीसणायारं ।।८।।**

**मन्नंति कीड सरिसं, दूर परिच्छूढ विसम विसवेगा।**
**तुह नामक्खर फुड सिद्ध मंत गुरुआ नरा लोए।।६।।**

हे भगवन ! आपके नामाक्षर रुपी मत्र का अविराम उच्चारण करने वाला मनुष्य इस ससार मे चमकीले शरीर, अत्यधिक लाल नेत्र, लपलपाती जीभ, घने काले, विकाराल आकार वाले भयकर विषधर को क्षुद्र–कीट सम मानकर दूर फेक देते है।

**अडवीसु भिल्ल तक्कर पुलिंद सद्दूल सद्द भीमासु**
**भय विहुर वुन्न कायर उल्लूरिय पहिय सत्थासु।।१०।।**

**अविलुत्त विहव सार तुह नाह पणाम मत्त वावारा।**
**ववगय विग्घा सिग्घं पत्ता हिय इच्छियं ठाणं।।११।।**

जो वन भील, तस्कर, सिह और बाघ के शब्दो से भयावह हो उठता है, जहॉ मुसाफिर सार्थवाह घबराए, परेशान, कायर–साहस शक्तिहीन बना लूट लिए जाते है। ऐसे भयावह जगल मे जो आपको नमस्कार करने मे सलग्न बना रहता है।



वे निर्विध्नता पूर्वक अपने जान–माल का रक्षण करते हुए सुरक्षित स्थान को प्राप्त कर लेते है।

**पज्जलियानल नयणं, दूर वियारिय मुहं महाकायं।**
**नह-कुलिसघाय विअलिय गइंद कुंभत्थला भोअं।।१२।।**

**पणय-ससंभम-पत्थिव, नह मणि माणिक्क पडिअ पडिमस्स।**
**तुह वयण पहरण धरा, सीहं कुद्धं पि ण गिणंति।।१३।।**

जिसकी ऑखे रक्ताभ है, जिसने दूर से ही मुह फाड रखा है, जो नाखून रुप वज्र के प्रहार से महाकाय गजेन्द्र के कुभस्थल को चीरने वाले कोपायमान सिह को आपके श्री चरणो मे समादर पूर्वक झुके और मणि माणिक के समान आपके जीवनाकाश से बरसते हुए वचनो के अस्त्र को धारण करने वाला नरेन्द्र कुछ नही गिनता है।

**ससि धवल दंतमुसलं, दीह करुल्लाल वुड्ढि उच्छाहं।**
**महुपिंग नयण जुयलं, ससलिल नव जलहरारावं।।१४।।**

**भीमं महागइंदं, अच्चासन्नंपि ते न वि गणंति।**
**जे तुम्ह चलण जुयलं मुणिवइ ! तुंगं समल्लीणा।।१५।।**

हे मुनीश्वर! पार्श्वनाथ जो आपके उन्नत पाद पद्मो मे सम्यक्तया हैं, वे चन्द्र जैसे श्वेत मुसलवत् दात वाले है। जिसकी लम्बी सूड सचार से उत्साह सवर्धित है, मधु की तरह जिसकी आखे पीली है, जल सहित मेघ की तरह जिसकी

गडगडाहट है ऐसे भयोत्पादक विशालकाय गजेन्द्र के सनिकट आने पर भी उसे कुछ नही समझते है।

**समरम्मि तिक्ख खग्गा-भिघाय पव्विद्ध उद्धुय कबंधे ।**
**कुंतविणि भिन्न-करि-कलह मुक्क सिक्कार पउरम्मि।।१६।।**

**निज्जिय-दप्पुद्धुर-रिउ नरिंद निवहा भडा जसं धवलं।**
**पावंति पाव पसमिण ! पासजिण ! तुह-प्पभावेण।।१७।।**

जहॉ तीक्ष्ण तलवारो के वार के प्रहार से सिर से अलग हो धड नाचने लगते हैं, भालो से विदीर्ण हाथियो की प्रचूर चिग्घाडो से व्याप्त खूखार युद्ध मे भी शूरवीर सुभट अभिमान से उन्मत्त गर्वीलेशेर को परास्त करके हे पाप नाशक। पार्श्व जिनेश आपके प्रभाव से नरेन्द्र समान यश कीर्ति को प्राप्त करते है।

**रोग जल जलण विसहर चोरारि मइंद गय रण भयाइं।**
**पास जिण नाम सकित्तणेण पसमन्ति सव्वाइं।।१८।।**

**एव महा-भयहरं पास जिणंदस्स संथवमुआरं।**
**भविय जणाणंदयरं कल्लाण परंपर निहाण।।१६।।**

भगवान पार्श्वनाथ के नाम सकीर्तन, गुणानुकीर्तन से व्याधि, जल, अग्नि, विषधर, चोर, शत्रु, सिह, हस्ति और युद्ध आदि के सब भय नष्ट हो जाते है। इस प्रकार भगवान पार्श्वनाथ का स्तोत्र महाभयो का विनाशक, भक्ति प्रधान भव्य



जनो के लिए आनन्द करने वाला तथा कल्याणकारी परम्परा के निर्वाह का अक्षय कोष है।

**रायभय-जक्ख-रक्खस,कुसुमिण-दुस्सउण-रिक्ख पीडासु**
**संझासु दोसु पंथे, उवसग्गे तह य रयणीसु।।२०।।**

**जो पढइ जो अ निसुणइ, ताणं कइणो य 'माणतुगंस्स।**
**पासो पावं पसमेउ, सयल, भुवण-च्चिअ-च्चलणो।।२१।।**

नरेन्द्र, यक्ष, राक्षस, बुरे स्वप्न, अपशुकन, ग्रह--नक्षत्रो की पीडाओ के समय दोनो सध्या काल, मार्ग चलते, उपसर्ग आने पर, और रात्रि के समय मे जो मनुष्य इस स्तोत्र को पढता है और जो सुनता है, उनके तथा स्तोत्र कर्त्ता कवि मानतुग के पाप कर्मो /पाप वासना के कुत्सित सस्कारो को वे भगवान श्री पार्श्वनाथ प्रशान्त करे, जिनके चरण सम्पूर्ण जगत वदित–पूजित है।

**उवसग्गं ते कमठा-सुरम्मि झाणाओ जो ण संचलिओ।**
**सुर-नर-किन्नर जुवइंहिं, संथुओ जयउ पासजिणो।।२२।।**

कमठ नामक दैत्य के उपसर्ग देने पर भी ध्यान से चलायमान नही हुए, देव, मनुष्य और किन्नर युवतियो द्वारा जिनकी स्तुति की गयी है, वे पार्श्व जिनेन्द्र जयवन्त हो।

**एयस्स मज्झयारे, अट्ठारस्स अक्खरेहिं जो मंतो।**
**जो जाणइ सो झायइ, परम पयत्थं फुडं पासं।।२३।।**

इस स्तोत्र के मध्य मे "नमिउण पास विसहर वसह जिण फुलिग" आए हुए इन अठारह अक्षरो का जो (चिन्तामणि नामक गुप्त) मत्र है, उसे गुरुगम से विधि सहित जो जानता है वह परम पद को प्राप्त हुए पार्श्व प्रभु को भव्य रूप से ध्याता है।

**पासह समरणं जो कुणइ, संतुट्ठ हियएण।**
**अट्ठुत्तर-सय-वाहि भयं, नासइ तस्स दूरेण।।२४।।**

जो मनुष्य सतुष्ठ हृदय से पार्श्वनाथ प्रभु का स्मरण करता है, उसके एक सौ आठ व्याधियाँ एव भय दूर से ही नष्ट हो जाते है।

"इति"

## श्री उपसर्गहर-स्तोत्र बड़ा

(आचार्य भद्रवाहु स्वामी)

उवसग्गहर पास
पास वदामि कम्मघाणमुक्क।
विसहर – विसनिन्नास,
मगल – कल्लाण आवास।।१।।

विसहर – फुलिग – मत,
कठे धारेइ जो सया मणुओ।



* नारी- जागरण के लिए निरन्तर प्रयासरत
* बलि- निषेध के लिए सदैव समुद्यतता

